## प्रस्तावना

"जे त्रिभुवन में जीव अनन्त। सुख चाहैं दुख तैं भयवन्त ॥" ( दौलतराम : छहढाला )

सुखलिप्साकी इसी चेतनासे प्रेरित होकर मनुष्यने एक ओर कर्मशीलताका विकास किया, जिसके द्वारा उसने घर-द्वार निर्माण, अन्न-पान-संचय, वस्त्राभूषण, औषधि-उपचार आदि सम्बन्धी नाना प्रणालियोंका आविष्कार किया। दूसरी ओर उसने यह भी देखा कि उसके कार्य-क्षेत्रके परे कुछ ऐसी भी प्राकृतिक शक्तियाँ हैं, जैसे अग्नि, वर्षा, वायु, सूर्य आदि जो कभी अनुकूल होकर उसके सुखमे वृद्धि करती हैं, और कभी प्रतिकूल होकर उसकी उपर्युक्त सुख-सामग्रीको नष्ट-भ्रष्ट कर डालती है। उसने इसे अनुभवगम्य मनुष्य-स्वभावके आधारपर उन दिव्य शक्तियोके रोष-तोषका परिणाम समझा। यह समझदारी प्राप्त होते ही उसने उन शक्तियोको अपनी अर्चा-स्तुति-द्वारा प्रसन्न करने और अपने हितोके अनुकूल बनानेका प्रयत्न प्रारम्भ कर दिया। यह स्थिति हम भारतीय प्राचीनतम साहित्य ऋग्वेदकी ऋचाओमे प्रतिबिम्बित पाते हैं जहाँ यजमान स्पष्ट ही कहता है कि "मैं अग्निका आह्वान करता हूँ, अपने कल्याणके लिए, रात्रि जगत्‌भरको विश्राम देती है, इसलिए मैं उसका भी स्वागत करता हूँ, और सविताको बुलाता हूँ कि वह मेरा परित्राण करे। ( ऋग्वेद, १, ३५; १ ) इसी प्रकार इन्द्रसे गायो, घोडो, धन तथा योद्धाओकी रक्षा करनेकी ( १, ४ आदि ), वरुणसे पाससे बचाने व पूर्णायु प्रदान करने तथा अपना क्रोध दूर करनेकी ( १, २४ ); मरुत्से बल-वृद्धि, शत्रु-दमन तथा यमके मार्गसे बचानेकी ( १, ३७-३९ ), तथा ब्रह्मणस्पतिसे बल, अश्व, बलवान् शत्रुके विनाश आदि ( १, ४० ) की प्रार्थनाएँ की गयी है, और इन्ही गुणोके कारण उन्हें स्तुत्य, पूज्य तथा आह्वान करने योग्य माना गया है।

क्रमश. रोश-तोषके कारण भक्तोंका अनिष्ट व इष्ट सम्पादन करनेका सामर्थ्य उन देवताओके पार्थिव प्रतिनिधि ऋषियोमें भी आया। यह क्रान्ति हमे विशेष रूपसे महाभारत व रामायण तथा अन्य पौराणिक साहित्यमे दृष्टिगोचर होती है। इतना ही नही, किन्तु ऋषियोमे यह शक्ति भी मानी गयी है कि वे रुष्ट होकर शाप-द्वारा मनुष्यको अधोगतिमें भी पहुँचा सकते हैं, और प्रसन्न होकर शापके निवारण व मनुष्यके उत्थानका भी उपाय बतला सकते हैं। कपिल मुनिने रुष्ट होकर सम्राट् सगरके साठ सहस्र पुत्रोको भस्म कर दिया और फिर प्रसन्न होकर गगाजल-द्वारा उनके उद्धारका भी उपाय बतला दिया ( रामायण १, ४० आदि )। शुक्राचार्यके शापसे सम्राट् ययाति युवावस्थामें ही वृद्ध हो गये, किन्तु उन्हीके अनुग्रहसे उन्होने अपने बेटे पुरुका यौवन प्राप्त कर लिया ( महाभारत १, ७८ )। ऋषियोका यह सामर्थ्य इतना भी बढा कि वे स्वय देवताओको भी शाप देकर मनुष्यादि योनियोमे गिराने लगे। नहुष इन्द्रपदको प्राप्त होकर भी अगस्त्य ऋषिके शापसे सर्प बनकर अमरपुरीसे गिर पडा ( महाभारत ), व गौतम ऋषिके शापसे इन्द्रदेव भी विफल ( नपुसक ) हो गये ( रामायण १, ४८, २८–२९ )।

ऋषियोके सामर्थ्यकी इस शृंखलामे महाभारतका निम्न आख्यान (परिशिष्ट १) ध्यान देने योग्य है—

अद्रिका नामकी एक प्रसिद्ध अप्सरा थी। कारणवश वह एक ब्राह्मणके कोपका भाजन बन गयी और ब्रह्मशाप-द्वारा यमुना नदीमें मछलीकी योनिमे उत्पन्न हुई। ( महाभारत १, ५७, ४६ ) प्रसगवश उसके उदरमे चेदि-सम्राट् वसुका वीर्य प्रविष्ट हो गया। गर्भके दसवें मासमें वह मछली धीवरो-द्वारा पकडी गयी और उसके उदरसे एक स्त्री और एक पुरुष निकले। मछली तो शापमुक्त होकर पुन अप्सरा हो गयी, और उसकी मानवी-सन्तति-रूप उन स्त्री-पुरुषोको राजा वसुको समर्पित किया गया। वसुने पुरुषको तो मत्स्य नामसे राजा बना दिया, और कन्याको एक दासको पालन-पोषणके लिए दे दिया। बडी होनेपर वह कन्या अपने दास पिताकी सेवा-सहायता करने लगी। और उनकी अनुपस्थितिमे नाव चलाकर पथिकोको नदी पार भी करने लगी।

एक बार इस दास-कन्याको नाव-द्वारा पराशर ऋषिको नदी पार करानेका प्रसग आया। कन्या अत्यन्त रूपवती थी, किन्तु उसके शरीरसे मत्स्यकी दुर्गन्ध निकलती थी, जिसके कारण वह मत्स्यगन्धा

भी कहलाती थी। नाव जब नदीके बीचमे पहुँची, तब ऋषि पराशर अपनी कामवासनाको न रोक सके, और उन्होंने मत्स्यगन्धासे प्रेमका प्रस्ताव किया। आसपासके समीपवर्ती ऋषियोकी दृष्टिमे बचनेके लिए उन्होने अपने तपोबलसे कुहरेकी सृष्टि की और कन्याको यह भी वरदान दिया कि उनमे प्रेम करनेपर भी उसका कन्याभाव नष्ट नही होगा। ऋषिकी इच्छा-पूर्ति करनेपर कन्याने वरदान मांगा कि उसके शरीरकी दुर्गन्ध दूर होकर उसके गात्रोमे उत्तम सुगन्ध आ जाये। ऋषिके प्रसादसे ऐसा ही हुआ और वह मत्स्यगन्धा तभीसे गन्धवती नामसे प्रसिद्ध हुई। उसके शरीरकी सुगन्ध एक योजन तक फैलने लगी, जिससे उसका नाम योजनगन्धा भी विख्यात हुआ। वैसे इस कन्याका नाम सत्यवती था, जो आगे चलकर कौरव-नरेश शान्तनुकी साम्राज्ञी हुई। उसके ही पुत्रका राज्याभिषेक हो, इसी हेतु शान्तनुके ज्येष्ठपुत्रने अपना विवाह न करनेकी भीष्म प्रतिज्ञा धारण की और भीष्म नामसे विख्याति पायी। तथा उसीने विचित्रवीर्य नामक राजपुत्रको जन्म दिया, जिसकी सन्तानसे धृतराष्ट्र और पाण्डु हुए। ( महाभारत १, ५७, ५४ आदि )।

महाभारतके इस कथानकमे पाठकोको प्रस्तुत सुगन्धदशमी कथाके मूलतत्त्वोका दर्शन हुए बिना न रहेगा। ऋषिका अनिष्ट, उसके कारण कन्याके शरीरमे दुर्गन्ध व ऋषिके प्रसादसे दुर्गन्धके स्थानपर सुगन्धकी उत्पत्ति, एव राज्यपद प्राप्ति, इन सभी बातोमें उक्त कथानकोका मेल बैठता है।

किन्तु कुछ अन्य बातोमें वैदिक-परम्पराके उक्त आख्यान एवं जैन-परम्पराकी सुगन्धदशमी कथा विवरणमे बहुत भेद हैं। वैदिक-परम्पराके ऋषि तपोबल-समृद्ध तो होते है, किन्तु वे न तो गार्हस्थ्यके परित्यागी होते है, न ब्रह्मचर्यके परिपालक, और न रागद्वेषसे रहित। निरुक्त ( २, ११ ) के अनुसार उनकी दृष्टि तीक्ष्ण होती है, तथा वे वेदोके मन्त्रोका दर्शन करते हैं। ( ऋषिदर्शनात् ) और भरतके अनुसार उनकी विद्वत्ता व विदग्धता प्रसिद्ध है ( विद्याविदग्धमतय ऋषय प्रसिद्धा )। तथापि वे गृहस्थ हैं ( ऋपयो गृहमेधिन )। वे आश्रम बनाकर रहते हैं, गौओं व धनका दान लेते हैं, और गौओका पालन भी करते हैं। क्रुद्ध होकर वे शाप भी देते हैं, और प्रसन्न होकर वरदान भी। किन्तु जैन-परम्पराके मुनियोकी प्रकृति आदितः ही उनसे भिन्न रही है। स्वय ऋग्वेदके अनुसार वे वातरशना ( सम्भवत. नग्न दिगम्बर ) होते हैं, उन्हे शरीरको निर्मल बनानेकी रुचि नही होती। वे लौकिक व्यवहारोसे परे उन्मत्त ( परमहस ) व मौन वृत्तिसे रहते हैं। वे अध्यात्मी होते हैं। लोग उनके शरीरको तो देख पाते है, किन्तु उनकी आध्यात्मिक चेतनाको नही ( ऋ १०,१३६ )। तैत्तिरीय आरण्यक ( १,२१,३,१,२६,७ ) के अनुसार ये वातरशना मुनि, समाहितासः अर्थात् चित्तको एकाग्र करनेमें अप्रमादी तथा उर्ध्वमन्थिन अर्थात् ब्रह्मचारी होते है। महाभारत ( अनुशासन पर्व ११५, ७९ ) के अनुसार मुनि वे ही कहे गये है जो मधु, मास और मद्यका सर्वथा त्याग करते है, तथा गीता ( २,२६ ) के अनुसार मुनि स्थितप्रज्ञ होते है, जिन्हें दु खमे उद्वेग नही, सुखकी वाछा नही, तथा भय और क्रोधरहित होते हुए वीतराग होते है। वातरशना मुनियोकी परम्परामे हुए भगवान् ऋषभदेव ( जैनियोके आदि तीर्थंकर ) ( भागवत पुराण ५,६,२८ आदि ) शरीर मात्र परिग्रह धारी थे, उ मत्तावत् नग्न ( गगन-परिधान ) अवधूत, मलिन जटाओसहित रहते थे। पुराणमें यह भी कह दिया गया है कि ऋषभदेवका यह अवतार कैवल्यकी शिक्षा देने हेतु हुआ था।

इन्ही मुनियोकी साधनाओका अधिक विस्तारसे वर्णन महाभारतके शान्तिपर्व, अध्याय ९ मे किया गया है, जहाँ धर्मराज युधिष्ठिर इच्छा प्रकट करते है कि "मै तो अब मुनि होकर मुण्डसिर वनमें एकान्तवास करता हुआ भिक्षावृत्तिसे अपने शरीरका क्षपण करना चाहता हूँ। धूलि-धूसरित शून्यागार या वृक्षके नीचे निवास करता हुआ, तथा समस्त प्रिय और अप्रियका त्यागी होकर, शोक और हर्षसे रहित निन्दा और स्तुतिमे समभाव, कोई आशा व ममता न रखता हुआ निर्द्वन्द्व और निष्परिग्रह रहना चाहता हूँ। आत्मामें ही मेरा रमण हो, मेरा आत्मा प्रसन्न रहे, आकृति मेरी भले ही जड, अन्ध और बधिर-जैसी हो। मैं किसी दूसरेसे कोई सलाह-सम्मति नही करना चाहता। अपने-अपने गुणधर्मोमें स्थित चारो प्रकारके जंगम प्राणियोके प्रति मेरा समता-भाव रहे। न मैं किसीकी हँसी उडाऊँ, न कभी किसीपर भृकुटी तानूँ। समस्त इन्द्रियो-

को संयमित रखता हुआ मै सदैव प्रसन्न-मुख रहूँ । न मैं किसीसे मार्ग पूछूँ, न किसीके साथ चलूँ, न किसी देशको अथवा किसी दिशामें जानेकी कोई विशेष इच्छा रखूँ । कोई अपेक्षा न रखता हुआ, पीछेकी ओर न देखकर सावधानी रखता हुआ, त्रस स्थावर जीवोको बचाता हुआ सयम भावसे सीधा गमन करूँ । वस्तु-स्वभाव आगे चलता है, क्षुधादि पीडाओका प्रभाव पडता ही है, तथा सुख-दुःख आदि द्वन्द्व अपना विरोध छोडते नही । अतः मैं उनकी चिन्ता न करूँ । अल्प या स्वादहीन जो भी भोजन मिल जाये उसीमें सन्तोष करूँ । न मिले तो भी क्षुब्ध न होऊँ । जब रसोईघरका धुआँ शान्त हो जाये, मूसल रख दिया जाय, चूल्हेमे आग भी न रहे, लोग भोजन कर चुकें, पात्रोका संचार बन्द हो जाये व सामान्य भिक्षुक चले जायें, तब मैं दिनमें केवल एक बार दो, तीन या पाँच घरोसे भिक्षा माँगूँ । स्नेह-बन्धनको छोडकर मै इस पृथ्वीपर विचरण करूँ । लाभ हो या हानि हो मै समदर्शी रहूँ, और महातपसे विचलित न होऊँ । मेरा आचरण न तो जीनेके लिए आतुरता लिये हो, और न मरणकी इच्छासहित । जीवनका मैं अभिनन्दन न करूँ, और न मरणसे द्वेष । कोई बसूलेसे मेरा हाथ काटे और कोई मेरे शरीरपर चन्दनका लेप करे, तो भी न मैं एक-का अकल्याण सोचूँ और न दूसरेका कल्याण । जीवनमे सासारिक अभ्युदयकी क्रियाएँ करना शक्य है, उन सबका मैं परित्याग करूँ, और पलक मारने आदि शारीरिक क्रियाओमें सावधान रहूँ । इन्द्रियोकी क्रियाओमे न मैं आसक्ति रखूँ, और न प्रवृत्ति । अपने आत्मकल्याणका सकल्प कभी न छोडूँ, और आत्माको मलिन करनेवाले कामोसे अपनेको बचाता रहूँ । मैं सब प्रकारके सगोसे मुक्त रहूँ व सब बन्धनोसे परे रहूँ, किसीके वशमे न रहूँ । आयुके समान स्वतन्त्र वृत्ति होऊँ । इस प्रकार वीतराग भावसे आचरण करता हुआ मै शाश्वत सुख-सन्तोषको प्राप्त करूँ । अभीतक तो मैंने अज्ञानके कारण तृष्णाके वशीभूत होकर महापाप किया ।" मुनियोके आचारका जो विधान जैन-शास्त्रोमे पाया जाता है उससे उक्त बातोका भलीभाँति समर्थन होता है ।

ऋषियो और मुनियोकी साधनाओ, प्रवृत्तियो एव गुणधर्मोमे उक्त भेद उन परम्पराओ-सम्बन्धी आख्यानोमें स्वभावत. प्रतिबिम्बित हुआ है । जहाँ एक ही या एक ही प्रकारकी लोक-कथाका उपयोग धार्मिक उपदेशके लिए किया गया है, वहाँ अपनी-अपनी परम्पराओके अनुकूल उसमें हेर-फेर भी हुआ है । महाभारतमें सत्यवतीके शरीरमें दुर्गन्ध आनेका कारण था उसकी अप्सरा माताका ब्रह्मशाप और दुर्गन्धसे मुक्ति एव सुगन्धकी उत्पत्तिका कारण था ऋषिका वरदान । इस वरदानकी प्राप्ति किसी धार्मिक साधनाके फलस्वरूप नही हुई, किन्तु ऋषिकी कामवासना-तृप्ति-द्वारा उनका प्रसाद । किन्तु जैन-परम्परामें ये बाते नही बन सकती । यहाँ मुनि दु.ख-सुखमें समान रूपसे समताभाव रखते हैं, और उनमे राग-द्वेषका भी अभाव होता है । अत न तो वे शाप देते हैं, और न वरदान । जैन कर्म-सिद्धान्तके अनुसार माताके शापसे पुत्रीका शरीर दुर्गन्धित हो, यह बात भी नही बनती । फल प्रत्येक जीवको स्वकृत कर्मके अनुसार ही प्राप्त होता है । हाँ, मुनिजन अपने ज्ञान-द्वारा यह अवश्य विश्लेषण कर बतलानेका प्रयत्न करते है कि कौन-से पापकर्मका फल दुःखमय हुआ और कौन-से पुण्यकर्म-द्वारा उसका निवारण किया जा सकता है । इन सिद्धान्तोके अनुसार शरीरमें अप्रियताकी उत्पत्तिका जो आख्यान प्राचीन जैन ( आगम णायाधम्मकहा १६ ) में पाया जाता है वह इस प्रकार है—

चम्पा नगरीमें सोम, सोमदत्त व सोमभूति नामक धनी गृहस्थ रहते थे । उन्होने एक बार विचार किया कि जब हमारे पास प्रचुर धन है तो क्यों न उसका भोग और दानमें सदुपयोग किया जावे । अतएव उन्होने परस्पर आमन्त्रणो-द्वारा भोज और आमोद-प्रमोदका निर्णय किया । जब सोमकी बारी आयी तब उसकी पत्नी नागश्रीने खान-पानकी खूब तैयारी की । किन्तु जब उसने परीक्षाके लिए खूब घृत और मसालो सहित तैयार की गयी लौकीके शाकके एक बिन्दुको चखा तो उसे अत्यन्त कडवा और विषैला पाया । तब उसने उसे अलग रखकर अन्य शाक तैयार किये व अभ्यागतोको खूब खिलाया-पिलाया । आमोद-प्रमोदके पश्चात् सब अपने-अपने घर गये । तब वहाँ धर्मरुचि नामके मुनि आहारकी भिक्षाके लिए उपस्थित हुए ।

नागश्रीने विचार किया कि उस कडवी अलाबुका शाक जिसमें उतना घृत और मसाला पड़ा है, अन्यत्र फेकनेकी अपेक्षा इस मुनिको दे देना अच्छा। ऐसा विचार करके उसने उस समस्त शाकको मुनिके भिक्षा-पात्रमें उड़ेल दिया। उसे लेकर धर्मरुचि मुनि अपने गुरु धर्मघोषके पास आये। उन्होने उसकी गन्धका अनुभव कर एक बिन्दुका स्वाद लिया और उसे कटु व अखाद्य जानकर मुनिको उसे एकान्तमें उचित स्थानमें डाल देनेको कहा। धर्मरुचिने जाकर एक स्थानपर उसका कुछ भाग छोडा, और देखा कि जिस-जिस चीटीने आकर उसे खाया, वही तुरन्त मर गयी। यह देख मुनिने विचार किया कि इसे कही भी डालनेसे अगणित जीवोका घात होगा। अत इससे यही अच्छा है कि मैं ही इसे खा लूँ जिससे अन्य जीवोके प्राण न जायें। ऐसा विचार कर उन्होने उसका आहार कर लिया और वे शीघ्र ही मरणको प्राप्त हुए।

इस प्रकार नागश्रीकी करतूनसे मुनिके मरणकी वात सर्वत्र फैल गयी। बहुजन समाजने उसकी निन्दा और भर्त्सना की, तथा उसे घरसे निकाल दिया। इस प्रकार निर्वासित और निन्दित होकर वह घर-घर भीख माँगकर अपना निर्वाह करती हुई श्वास, कास, शूल, कुष्ट आदि सोलह महारोगोसे ग्रस्त हो, मरकर नरक जाकर अगले तीन जन्मोमें पुन -पुन मछली हुई, फिर अनेक एकेन्द्रियादि जीवोमें सहस्रो वार उत्पन्न हुई। तत्पश्चात् तिर्यंच योनिसे उबरकर वह चम्पानगरीमें सागरदत्त सार्थवाहकी सुमालिका नामक पुत्री हुई। वह यद्यपि रूप और यौवनसे सम्पन्न थी, तथापि उसके शरीरका स्पर्श असहनीय था, जिसके कारण उसका पति उसके पाससे भाग गया। पिताने एक दरिद्रसे उसका पुनर्विवाह कर दिया, किन्तु वह भी उसका स्पर्श सहन न कर, निकल भागा। यह देख पिताने उसका सम्बोधन किया कि यह सब उसके पूर्वकृत कर्मोंका फल है। फिर उसने उसे अपने रसोईघरके काम-काजमें अपना चित्त लगानेका उपदेश दिया। कुछ काल पश्चात् वहाँ आर्यिकाओका एक संघ आया। उनके समीप सुमालिकाने प्रव्रज्या ले ली।

चम्पामें एक ललिता नामक गोष्ठी थी। एक बार वही पाँच गोष्ठिक पुरुष देवदत्ता गणिकासहित आमोद-प्रमोदके लिए पहुँचे। किसीने देवदत्ताको अपनी गोदमें बिठलाया, किसीने छत्र लगाया, किसीने पुष्पसज्जा की, किसीने पैरोमें माहुर लगाया और किसीने चमर ढोरा। सुमालिकाने यह सब देखा और वह उस स्त्रीके भाग्यकी सराहने लगी। उसने निदान किया कि यदि मेरी इस प्रव्रज्याका कुछ फल हो तो अगले जन्ममें मुझे भी ऐसा ही प्रेम-सत्कार प्राप्त हो। तभीसे वह अपने शरीरकी सजधजकी ओर विशेष ध्यान देने लगी। मरनेके पश्चात् वह ईशान स्वर्गमें देवी हुई, और फिर द्रुपदकी राजकन्या द्रौपदी, जिसे पूर्व संस्कारवश अर्जुन आदि पाँच पाण्डवोका पतित्व प्राप्त हुआ। ( परिशिष्ट २ )

इस कथानकमे न तो मुनिका शाप है, और न वरदान। किन्तु मुनिके प्रति दुर्भाव और दुर्व्यवहारके पापसे उसे स्वय कुष्ठ आदि रोग हुए, नाना नीच योनियोमें भ्रमण करना पड़ा, एव मनुष्य-जन्ममें उसे उसी कडवी तूँबी-जैसा असह्य शरीर मिला। फिर प्रव्रज्याके पुण्यसे अगले जन्ममें उसे सुन्दर रूपकी प्राप्ति हुई और उसके मनोवाछित पाँच पति भी मिले। यह कथानक अर्धमागधी आगमका है, जिसका उपलभ्य संकलन वीरनिर्वाणसे ९८० वर्ष पश्चात् वलभीमें किया गया था। अत वह ईसवीकी पाँचवी शतीसे पूर्वकी रचना सिद्ध है।

हरिभद्र सूरि ( लगभग ७५० ई० ) विरचित सावयपण्णत्ति ( श्रावक प्रज्ञप्ति ) के पद्य ९३ की टीकामें भी इस प्रकारका एक कथानक सम्यक्त्वके विचिकित्सा नामक अतिचारके उदाहरण रूपसे आया है, जो इस प्रकार है—

एक सेठ था। उसकी पुत्रीके विवाहमें कुछ साधुजन आये। पिताने उसे उनकी परिचर्या करनेका आदेश दिया। किन्तु उनके शरीरकी मलिन गन्धसे उसे घृणा हुई, और वह विचार करने लगी कि यदि ये साधु प्रासुक जलसे स्नान कर लिया करें, तो क्या हानि है ? उसने अपने इस दूषित विचारका कोई आलोचन-प्रतिक्रमण नही किया। अत मरनेपर वह राजगृहकी एक गणिकाके यहाँ उत्पन्न हुई। जन्मसे ही उसके

शरीरसे दुर्गन्ध निकलती थी, जिससे वह वनमें त्याग दी गयी। एक बार राजा श्रेणिक, भगवान् महावीरकी वन्दनाको जाते समय उसी वनसे निकले। दुर्गंध पाकर उन्होंने उसकी खोज करायी, और स्वयं जाकर उसे देखा। फिर भगवान्से उसके विषयमें पूछ-ताछ की। उन्होंने उसके शरीरमें दुर्गन्ध उत्पन्न होनेका कारण जानकर उसके भावी होनहारकी बात पूछी। भगवान्ने कहा कि अब उसके पापका फल वह भोग चुकी। अब वह तुम्हारी ही अग्रमहिषी होगी, और आठ वर्ष तुम्हारे साथ रमण करके, पश्चात् जो करेगी सो तुम जान लेना। राजा भगवान्को वन्दना कर अपने भवनको गये। उधर उस कन्याकी दुर्गन्ध दूर हो गयी, और एक अहीरने ले जाकर उसका पालन-पोषण किया। युवती होनेपर वह अपनी माताके साथ कौमुदी-महोत्सव देखने गयी। राजा भी अपने पुत्र अभयकुमारके साथ वेष बदलकर उत्सव देख रहा था। कन्याके अकस्मात् स्पर्शसे उसकी कामवासना जागृत हो गयी, अत. उसने अपनी नामांकित मुद्रिका उसे पहना दी, और अभयकुमारसे कह दिया कि उनकी नाममुद्रा किसीने चुरा ली, अत. उसकी खोज की जाये। अभयकुमारने नगरके सब द्वार बन्द करा दिये, और प्रत्येक मनुष्यकी जाँच-पडताल करायी। वह बालिका मुद्रिकासहित पकडी गयी, और राजाके पास लायी गयी। राजाने उससे अपना विवाह कर लिया। एक बार राजा अपनी अन्य रानियों सहित जलक्रीडाको गया, और वह सुन्दरी उनकी नावको देखती रह गयी। इस प्रकार राजा-द्वारा अपनेको परित्यक्त समझकर उसने प्रव्रज्या ग्रहण कर ली।

इस प्रकारका तीसरा आख्यान जिनसेन-कृत हरिवंशपुराण ( शक सं० ७०७-७८५ ई० ) में पाया जाता है—भरतक्षेत्र, मगधविषयके लक्ष्मी ग्राममें लक्ष्मीमती नामकी सुन्दर कन्या थी। एक बार वह दर्पणमें अपना रूप देख रही थी कि उसी समय भिक्षाके लिए समाधिगुप्त मुनिको आया देख उसे घृणा हो उठी, और वह मुनिकी निन्दा करने लगी। इस महापापके कारण सातवें दिन ही उसके शरीरमें कुष्ठ व्याधि उत्पन्न हो गयी। कन्याने अग्नि-प्रवेश-द्वारा मरण किया। तत्पश्चात् उसने क्रमश. खरी, शूकरी और कुक्कुरीका जन्म ग्रहण किया। फिर वह मण्डूकग्राम निवासी मत्स्यजीवीकी पुत्री हुई। उसका शरीर दुर्गन्धमय होनेसे माताने तो उसका परित्याग कर दिया, किन्तु मातामहीने पाल-पोषकर उसे बडा किया। मुनिका संयोग होनेपर उसे धर्मोपदेश मिला। वह आर्यिकाओंके साथ राजगृह गयी और सिद्धशिलाकी वन्दना करके, नीलगुफामें समाधिस्थ हो, मरकर अच्युत स्वर्गमें महादेवी हुई। वहाँसे उतरकर वह राजा भीष्मकी कन्या रुक्मिणी हुई। यही कथानक महासेन-कृत प्रद्युम्नचरित ( सर्ग ८, १४०-१६० ) तथा हरिषेण-कृत कथाकोश ( १०८ ) में भी पाया जाता है।

इस कथानकमें मुनिके निरादरसे कुष्ठरोगकी उत्पत्ति, नीच योनियोंमें जन्म तथा शरीरमें दुर्गन्धका होना एवं धर्माचरणसे उस पापका निवारण होकर स्वर्ग एवं उच्चकुलमें जन्मका फल बतलाया है।

हरिषेणकृत बृहत्कथाकोश (५७), (९३१ ई०), तथा श्रीचन्द्रकृत अपभ्रंश कथाकोश ( संधि १९-२०, लगभग १०६० ई० ) में एक और कथा है अशोक रोहिणीकी, जिसके अनुसार हस्तिनापुरके समीप नीलगिरि पर्वतकी शिलापर मुनिराज यशोधर आतापन योग करते थे। उनके प्रभावसे वहाँके मृगमारी नामक व्याधको कोई शिकार नहीं मिल पाता था। इससे क्रुद्ध होकर उसने जब मुनिराज भिक्षाको गये थे, तब उस शिलाको अग्नि जलाकर खूब तप्त कर दिया। मुनिराजने आकर उसी शिलापर शान्त भावसे समाधिमरण किया। इस पापके फलसे उस व्याधको कुष्ठ रोग हो गया, और वह असह्य वेदनासे सातवें दिन मरकर नरक गया। वहाँसे निकलकर नाना नीच योनियोंमें भ्रमण करता हुआ वह जीव पुन. मनुष्य योनिमें आया, और गोपालके रूपमें उसी नीलगिरिके दावानलमें जलकर भस्म हुआ।

उसी हस्तिनापुरमें सेठ धनमित्रके पूतिगन्धा नामक एक कन्या उत्पन्न हुई, जिसकी उग्र दुर्गन्धके कारण कोई उससे विवाह नहीं करता था। संयोगवश उसी नगरके सेठ वसुमित्रका पुत्र श्रीषेण बड़ा दुराचारी था। एक बार वह चोरीके अपराधमें पकडा गया। धनमित्रने उसे इस शर्तपर राजासे प्रार्थना कर छुड़वा

दिया कि वह उसकी उस दुर्गन्धा पुत्रीसे विवाह करे। किन्तु विवाहके पश्चात् ही वह उसकी दुर्गन्धको न सह सकनेके कारण भाग गया। दुर्गन्धाके दिन पुन दु खसे बीतने लगे।

एक बार सुव्रता आर्यिका धनमित्रके घर आहारको आयी। दुर्गन्धाने भक्तिसे आहार-दान दिया। नगरमे मुनिसघ आया। दुर्गन्धा भी मुनियोकी वन्दना को गयी। मुनिने उसकी दुर्गन्धका कारण बतलाया कि पूर्वभवमें वह गिरिनगरके सेठ गगदत्तकी सिन्धुमती नामक भार्या थी। एक बार सेठ-सेठानी दोनो राजाके साथ वन-विहारको जा रहे थे कि समाधिगुप्त नामक मुनि आहार निमित्त आते दिखाई दिये। सेठने अपनी पत्नीको उन्हें आहार करानेके लिए वापस भेजा। सेठानीने क्रुद्ध हो मुनिराजको कडवी तूम्बीका आहार कराया। उसकी वेदनासे मुनिका स्वर्गवास हो गया। राजाको जब यह समाचार मिला तो उन्होंने उसे निरादरपूर्वक नगरसे निकाल दिया। उसे कुष्ठ व्याधि हो गयी, और वह सात दिनके भीतर मर गयी। वह नरकोमे तथा कुत्ती, शूकरी, शृगाली, गधी आदि नीच योनियोमें जन्म लेकर अन्तत तू अब पूतिगन्धाके रूपमें उत्पन्न हुई है।

अपने पूर्वभवका यह वृत्तान्त सुनकर पूतिगन्धाको बडी आत्मग्लानि हुई, और उसने मुनिराजसे पूछा कि उस पापसे उसे किस प्रकार मुक्ति मिले। मुनिराजने उसे रोहिणी-व्रतका उपदेश दिया, जिसके अनुष्ठानसे वह अगदेशकी चम्पानगरीके मघवा नामक राजाकी रोहिणी नामक राजकन्या हुई। अब वह यह जानती भी नही थी कि दु ख और शोक कैसा होता है।

राजकन्या रोहिणीके पति अशोकका भी पूर्वभव मुनिराजने सुनाया। कनकपुरमें सोमभूतिके पुत्र सोमशर्मा और सोमदत्त थे। पिताकी मृत्युके पश्चात् सोमदत्त राजपुरोहित हुआ, जिसके कारण उसका ज्येष्ठ भ्राता सोमशर्मा उससे द्वेष करने लगा। उसके दुराचारकी वार्तासे सोमदत्तको वैराग्य हो गया, और वह मुनि हो गया। अब सोमशर्मा राजपुरोहित हुआ। एक बार जब राजा सोमप्रभ विजय-यात्रापर जा रहे थे तब उन्हें सम्मुख सोमदत्त मुनिके दर्शन हुए। इसे सोमशर्माने अपशकुन बताकर, मुनिको मरवा डालनेकी सलाह दी। किन्तु राजाने अन्य ज्योतिषियोसे यह जानकारी प्राप्त की कि मुनिका दर्शन अपशकुन नही किन्तु बडा शुभ शकुन माना गया है, जिससे कार्यमें अवश्य सफलता प्राप्त होती है। हुआ भी ऐसा ही। तथापि सोमशर्माने द्वेषवश गुप्त रूपसे मुनिका घात कर दिया। यह जानकर राजाने उसे दण्डित किया। सातवें दिन उसे कुष्ठ व्याधि हो गयी। दु.खसे मरकर उसने अनेक बार नरकोमें तथा मत्स्य, सिंह, सर्प, व्याघ्र आदि क्रूर पशुओमें जन्म लेकर अन्तत सिंहपुरके राजा सिंहसेनका दुर्गन्धी शरीर युक्त पुत्र हुआ। एक बार मुनिराजसे अपने पूर्वभवका यह वृत्तान्त सुनकर उसे धार्मिक रुचि उत्पन्न हो गयी, और रोहिणी व्रतके प्रभावसे वह उस मुनि-हत्याके पापसे मुक्त होकर अशोक कुमार उत्पन्न हुआ। पुण्यास्रव कथाकोश ( ३६-३७ ) में भी यह कथानक आया है, और वह भी इसी कथाकोशपर आधारित प्रतीत होता है।

कथाकोशके अन्तर्गत रोहिणी चरित्रके उपर्युक्त तीनो उपाख्यानोमें मुनि-घातके पापसे कुष्ठ रोगकी उत्पत्ति, नरक-गति, नीच योनियोमें परिभ्रमण, और अन्तत धार्मिक आचरण-द्वारा उस पापका परिमार्जन, सुगति और सुखोकी प्राप्तिके उदाहरण उपस्थित किये गये हैं। उपर्युक्त समस्त कथानकोके मिलानसे इस बातमें सन्देह नहीं रहता कि प्रस्तुत सुगन्धदशमी कथाका सबसे निकटवर्ती आधार रोहिणीका पूर्वभव-वृत्तान्त ही है।

प्रस्तुत सभी कथानकोमें मुनिनिन्दा या निरादरके पापसे कुष्ठव्याधि व दुर्गन्धित शरीरकी उत्पत्तिके अतिरिक्त दूसरा प्रबल तत्त्व है, नीच योनियोकी दीर्घ परम्परा। महाभारतके मत्स्यगन्धा-सम्बन्धी आख्यानमें वह परम्परा दूसरे जन्मसे आगे नही बढी। किन्तु विष्णुपुराण ( ३,१८ ) में एक ऐसा आख्यान भी आया है, जिसमें नीच योनियोकी एक लम्बी शृखला दिखलायी गयी है। एक समय राजा शतधनु और उनकी रानी शैव्या गगामें स्नान करके निकले ही थे कि उन्हें अपने सम्मुख एक पाषण्डीके दर्शन हुए, जो राजाके

धनुर्वेदी आचार्यका मित्र था। अत राजाने उससे गौरवपूर्ण मित्रवत् व्यवहार किया। इस पापके फलसे वह मरकर क्रमश शृगाल, वृक, गृध्र, व्याल व मयूर हुआ। प्रत्येक जन्ममें उसकी पतिव्रता पत्नीने उसके पूर्व-जन्मोका स्मरण कराया, जिससे पाषण्डीके साथ सद्व्यवहारका घोर पाप क्रमश क्षीण होते-होते वह मयूरके जन्ममें राजा जनकके अश्वमेध यज्ञमे जा पहुँचा। उन्होने यज्ञानुष्ठानसम्बन्धी अवभृथस्नानके समय उसे भी स्नान कराया, जिसके पुण्यसे वह अगले जन्ममे स्वय राजा जनकका पुत्र हुआ।

वैदिक परम्पराके पुराणोमे विष्णुपुराण अपेक्षाकृत अधिक प्राचीन माना जाता है, अतः महाभारतके समान इस पुराणके वृत्तान्तका प्रभाव भी पूर्वोक्त जैन-आख्यानोपर पडा हो तो आश्चर्य नही।

## ४. कथाका उत्तर भाग

प्रस्तुत सुगन्धदशमी कथाका दूसरा भाग, जो दूसरी सन्धिमे वर्णित है, अपनी मौलिकता और रोचकताकी दृष्टिसे विशेष महत्त्वपूर्ण है। सुगन्धदशमी व्रतके पुण्यसे दुर्गन्धा अपने अगले जन्ममे रत्नपुरके सेठ जिनदत्तकी रूपवती पुत्री तिलकमती हुई। किन्तु उसका पूर्वकृत कुछ पापकर्म अभी भी भोगनेको शेष रहा था। अत. जन्मके कुछ ही दिन पश्चात् उसकी माताका देहान्त हो गया। पिताने दूसरा विवाह किया, और उससे भी एक कन्या उत्पन्न हुई तेजमती। सौतेली माँ अपनी पुत्रीको बहुत प्यार करती, और तिलकमतीसे उतना ही द्वेष। इस कारण इस कन्याका जीवन बडे दु खसे व्यतीत होने लगा। युवावस्था आयी और पिताको कन्याओके विवाहकी चिन्ता हुई। किन्तु इसी समय उन्हे वहाँके नरेश कनकप्रभका आदेश मिला कि वे रत्नोको खरीदनेके लिए देशान्तर जाये। जाते समय सेठ पत्नीसे कह गया कि सुयोग्य वर देखकर दोनो कन्याओका विवाह कर देना। जो वर आते वे तिलकमतीके रूपपर मुग्ध होकर, उसीकी याचना करते। किन्तु सेठानी उसकी बुराई कर अपनी पुत्रीको ही आगे करती, और उसीकी प्रशसा करती। तो भी वरके हठसे विवाह तिलकमतीका ही पक्का करना पडा। विवाहके दिन सेठानी तिलकमतीको यह कहकर श्मशान-में बैठा आयी कि उनकी कुल-प्रथाके अनुसार उसका वर वही आकर उससे विवाह करेगा। किन्तु घर आकर उसने यह हल्ला मचा दिया कि तिलकमती कही भाग गयी। लग्नकी वेला तक उसका पता न चल सकनेके कारण वरका विवाह तेजमतीके साथ कराना पडा। इस प्रकार कपटजाल-द्वारा सेठानीने अपनी इच्छा पूरी की।

उधर राजाने महलपर चढकर देखा कि एक सुन्दर कन्या घोर रात्रिमें श्मशानमे अकेली बैठी है। वह तुरन्त उसके पास गया और पूछ-ताछ कर व सब बात जान-समझकर उसने स्वय उससे अपना विवाह कर लिया। पूछनेपर राजाने अपना नाम पिण्डार ( ग्वाल—महिषीपाल ) बतलाया और यही नाम कन्याने अपनी सौतेली माँको भी बतला दिया। एक पृथक् गृहमे उसके रहनेकी व्यवस्था कर दी गयी। राजा रात्रि-को उसके पास आता, और सूर्योदयसे पूर्व ही चला जाता। पतिने रत्नजटित वस्त्राभूषण भी उसे दिये, जिन्हें देख सेठानी घबरा गयी कि निश्चय ही उन्हे उसके पतिने राजाके यहाँसे चुराकर उसे दिये होगे। इसी बीच सेठ भी विदेशसे लौट आये और सेठानीसे सब वृत्तान्त सुनकर राजाको खबर दी। राजाने चिन्ता व्यक्त की, और सेठको अपनी पुत्रीसे चोरका पता प्राप्त करनेका आग्रह किया। पुत्रीने कहा मै तो उन्हें केवल चरणके स्पर्शसे पहचान सकती हूँ, अन्य कोई परिचय नही है। इसपर राजाने एक भोजका आयोजन कराया, जिसमें सुगन्धाको आँखें बाँधकर अभ्यागतोके पैर धुलानेका कार्य सौंपा गया। इस उपायसे राजा ही पकड़ा गया। तब राजाने उस कन्यासे विवाह करनेका अपना समस्त वृत्तान्त कह सुनाया, जिससे समस्त वातावरण आनन्दसे भर गया। इस प्रकार मुनिके प्रति दुर्भावके कारण जो रानी दुखी दरिद्री दुर्गन्धा हुई थी, वही सुगन्धदशमी व्रतके पुण्यसे पूर्वोक्त पापको धोकर पुन: रानी बन गयी।

## ५. फ्रेन्च और जर्मन कथाओंसे तुलना

इस कथाके प्रसगमें मुझे सिन्ड्रेला नामक अँगरेजीकी एक कहानीका स्मरण आ गया, जिसे मैंने

अपने स्कूलके दिनोमें पढा था। अब खोजनेपर वह कहानी मुझे "दि स्लीपिंग ब्यूटी एण्ड अदर फेयरी टेल्स फ्राम दि ओल्ड फ्रेंच, रिटोल्ड बाई ए० टी० क्विलर-कोउच", नामक कथा-संग्रहमें मिल गयी। इस ग्रन्थके आदिमें कहा गया है कि ग्रन्थकारने प्रस्तुत कथानक फ्रेंच भाषाके 'केविने डे फी' नामक कथा-कोशके इकतालीस भागोमें-के प्रथम भागसे लिया है। उसके कर्ता चार्ल्स पेरोल्टका जीवन-काल सन् १६२८ से १७०३ तक माना गया है। संक्षेपत यह कथानक इस प्रकार है –

एक धनिककी एक सुन्दर कन्या थी। उसके बचपनमे ही उसकी माताकी मृत्यु हो गयी। पिताने दूसरा विवाह किया। इस पत्नीके साथ उसकी पहलेकी दो पुत्रियाँ भी आयी। सौतेली माँको अपनी सौतेली पुत्रीसे बडा द्वेष हुआ, क्योकि उसके समक्ष उसकी वे दोनो पुत्रियाँ रूप और गुणोमें बहुत फीकी पडती थी। माँ उस सौतेली लडकीसे घरका सब काम-काज कराती, उसे फटे-पुराने कपडे पहनाती तथा सूखा-रूखा खानेको देती। किन्तु वह अपनी दोनो पुत्रियोको खूब सज-धजसे रखती, और उनकी भी चाकरी उस सौतेली लडकीसे कराती। इस लडकीको जब घरके सब काम-काजसे कुछ अवकाश मिलता, तब वह घरके एक कोनेमें जहाँ कोयला रखा जाता था, जाकर पड जाती थी। इसीसे उसका नाम 'सिन्ड्रेला' पड गया। (सिंडर - कोयला)।

एक बार उस नगरके राजकुमारने नृत्योत्सवका आयोजन किया, जिसमें राज्यके समस्त धनी-मानी निमन्त्रित थे। धनिककी दोनो युवती कन्याओको भी निमन्त्रण मिला, और वे खूब ठाठ-बाटसे नियत समयपर नृत्योत्सवमें पहुँचीं। किन्तु उस बेचारी सौतेली लडकीको अपनी उन बहिनोकी तैयारीका काम तो खूब करना पडा, परन्तु उत्सवमें जानेका उसका भाग्य कहाँ ? वह अपने उसी गन्दे कोनेमें बैठ सिसक-सिसककर रोने लगी।

रोते-रोते अर्धचेतसी अवस्थामें जब उसने आँखें पोछकर देखा तो अपने सम्मुख एक दिव्य मूर्तिको खडा पाया। उसने बडे प्यारसे पूछा, "बेटी, रोती क्यो है ? तू क्या चाहती है ?" इस प्यारकी बोलीसे सिन्ड्रेलाका गला और भी रुँध गया और वह कुछ भी बोल नही सकी। तब देवीने स्वय पूछा, "क्या तू राज-कुमारके नृत्योत्सवमें जाना चाहती है ?" सिन्ड्रेलाके हाँ कहनेपर देवीने अपनी जादूकी छडीसे छूकर एक कुम्हडेको सुन्दर गाडीका रूप दे दिया, चूहोके घोडे और प्यादे बना दिये, और कन्याके मैले-कुचैले वस्त्रोंको सुन्दर बहुमूल्य वेश व रत्नमय आभूषणोंमें बदल दिया। सिन्ड्रेलाका रूप-सौन्दर्य अब किसी भी राजकन्यासे हीन नहीं रहा। दिव्य रूप व वेश-भूषा तथा राजोचित वैभवके साथ सिन्ड्रेला नृत्योत्सवमें गयी।

उत्सवमें राजकुमार सिन्ड्रेलाकी ओर ही सबसे अधिक आकृष्ट हुआ। उसने उसीका सर्वाधिक आदर-सत्कार किया और उसीके साथ बहुलतासे नृत्य भी किया। अकस्मात् ज्योही सिन्ड्रेलाने पौने बारह बजे रात्रिकी घण्टी सुनी, त्योही वह लौटनेके लिए अधीर हो उठी, क्योकि देवीने उसे खूब सचेत कर दिया था कि उसका वह दिव्य वैभव अर्धरात्रिके पश्चात् नही ठहरेगा। वह राजकुमारसे तुरन्त छुट्टी लेकर तथा उसके आग्रह करने पर पुन दूसरे दिन नृत्योत्सवमें आनेका वचन देकर, अपनी बहिनोके लौटनेसे पूर्व ही घर आ गयी, तथा अपनी फटी-पुरानी वेश-भूषामें उनके आनेकी प्रतीक्षा करने लगी।

दूसरे दिन पुन उसी प्रकार, किन्तु उससे भी अधिक सजधजके साथ वह नृत्योत्सवमें पहुँची। आज राजकुमारने अपना सारा समय उसीके साथ व्यतीत किया। वह भी इतनी तल्लीन हो गयी कि उसे अर्धरात्रि-से पूर्व घर लौटनेका ध्यान ही न रहा। अकस्मात् जब पूरे बारह बजेकी घण्टी बजनी प्रारम्भ हुई तब वह सचेत हुई और घबराकर तुरन्त वहाँसे भागी। उस जल्दीमें उसके पैरका एक काँचका जूता निकलकर वही रह गया, जिसे राजकुमारने बडे चावसे उठाकर अपने पास रख लिया।

अब घर लौटनेके लिए सिन्ड्रेलाके पास न वे गाडी-घोडा थे और न प्यादे। उसकी पोशाक भी अपने स्वाभाविक मैले-कुचैले कपडोमें बदल गयी थी। रात अंधेरी, मार्ग बहुत पथरीला और ऊपरसे घनघोर

वृष्टि। अतः वह बडे कष्टसे अपने घर पहुँच पायी। सौभाग्यसे उसकी बहिनोकी गाड़ीका एक चाक निकल पडा था, जिससे वे भी बहुत विलम्बसे आयी और सिन्ड्रेला उनके कोपके प्रसादसे बच गयी।

सिन्ड्रेलाके लौटनेपर उसकी वह देवी माता सम्मुख आ उपस्थित हुई, और बोली "बेटी तूने मेरी बातका ध्यान नही रखा, जिसके कारण तुझे इतना क्लेश भोगना पडा। अच्छा, यह जो तू अपनी छातीमें छिपाये हुए है, वह क्या है?" सिन्ड्रेलाका वह दिव्य वेश तो बदल गया था, किन्तु न जाने क्यो उसने अपनी वह बची हुई काँचकी एक जूती अपनी अँगियामें छिपाकर रख ली थी, और वह अभी भी ज्योकी त्यो बनी हुई थी। उसे देखकर देवीने कहा, "अच्छा यह एक तो है, पर इसकी जोडी कहाँ है?" सिन्ड्रेला घबरायी। किन्तु देवीने कहा, "भला तुम असावधान तो हो, परन्तु जो मेरी देनकी इतनी निशानी बचा ली है, वही तुम्हारे भाग्यकी विधायक होगी।" इतना कहकर देवी अदृश्य हो गयी।

उधर दूसरे ही दिनसे राजकुमार व्याकुल होकर खोज करने लगा—यह काँचकी जूती किसके पैरकी है? उसने घोषणा करा दी कि जिसके पैरमें वह जूती ठीक बैठ जावेगी, वही उसकी प्रिय रानी होगी। क्रमशः एकसे एक राजकुमारियो व अमीरो-जमीदारो व सेठ-साहूकारोकी कन्याओंने अपने-अपने भाग्यकी परीक्षा की, किन्तु वह जूती किसीके भी पैरमें ठीकसे नही बैठी। सिन्ड्रेलाकी दोनो सौतेली बहिनोकी भी बारी आयी, किन्तु उन्हे भी निराश होना पडा। सिन्ड्रेला देख रही थी। उसने कहा, "क्या मै भी प्रयत्न करूँ?" इसपर उसकी बहिनें हँस पडी। किन्तु राजपुरुषने कहा, "मुझे इस जूतीको सभी युवतियोके पैरमें पहनानेका आदेश है, इसलिए तुम भी इसे पहनकर देखो।" सबके आश्चर्यका ठिकाना न रहा जब सिन्ड्रेलाका पैर खटसे उस जूतीमें भली प्रकार बैठ गया। यही नही, उसने अपनी अँगियामे-से उसके जोडेकी जूती निकालकर अपने दूसरे पैरमें पहन ली। अब कोयलेके कोनेमें रहनेवाली सिन्ड्रेला राजमहलकी रानी बन गयी।

यही कथानक जर्मनीमे कुछ हेर-फेरके साथ लोक-प्रचलित पाया जाता है। ऐसी लोक-कथाओका एक संग्रह जेकब लुडविक कार्ल ग्रिम ( १७८५-१८६३ ) कृत 'दि किंडर उण्ड हाउसमार्खेन' की तीन जिल्दोमें प्रकाशित हुआ था, जिसका अनुवाद अँगरेजीमें 'ग्रिम्स टेल्स' में पाया जाता है। इस संग्रहमें अश्पुटैलकी कहानीका सार यह है –

एक धनिककी पत्नीने मरते समय अपनी एक मात्र पुत्रीको पास बुलाकर कहा – "बेटी, तुम सदा भली रहना, मै स्वर्गसे भी तुम्हारी देख-रेख करूँगी।" माताकी मृत्युके पश्चात् पुत्री प्रतिदिन उसके श्मशान पर जाकर रोया करती थी।

उसके पिताने शीघ्र ही दूसरा विवाह कर लिया। इस नयी पत्नीकी पहलेसे दो पुत्रियाँ थी, जो देखनेमें सुन्दर, किन्तु हृदयसे बहुत मैली थी। वे अपनी सौतेली बहनसे घृणा करती, उससे घरका सब काम-काज कराती, और रूखा-सूखा खानेको देती थी। वह रसोईघरके राखके ढेरके पास सोया करती थी, जिससे उसका नाम अश्पुटैल पड गया।

एक बार वह धनिक किसी मेलेमें जा रहा था। उसने अपनी पुत्रियोसे पूछा कि वे मेलेसे क्या मँगाना चाहती है। एकने अच्छेसे अच्छे वस्त्र और दूसरीने हीरा-मोती लानेको कहा। अश्पुटैलसे पूछनेपर उसने कहा—"पिताजी, जब आप घर लौटने लगें, तब जो वृक्षकी डाल आपके टोपसे उलझ जाये, उसे ही मेरे लिए लेते आइए, बस मुझे और कुछ नही चाहिए।" धनिकने वैसा ही किया। घोडेपर सवार होकर लौटते समय एक झुरमुटके वनमें उसके टोपसे हैजल ( Hazel ) वृक्षकी डाल टकरायी। बस उसे ही तोड कर वह अपनी अश्पुटैलके लिए लेता आया। अश्पुटैलने उसे ले जाकर अपनी माँ के श्मशान पर लगा दिया, तथा रो रोकर उसे अपने आँसुओंसे सींच डाला।

कुछ समय पश्चात् वहाँके राजाने एक तीन दिनका उत्सव मनाया, जिसमें राजकुमारका स्वयंवर भी होना था। अश्पुटैलकी दोनो बहिनोको उस उत्सवमें जाना था, अतएव अश्पुटैलको उनके बालोकी कंघी

करनी पडी, उनके जूतोपर पालिश भी करनी पड़ी, तथा उनको पोशाककी साज-सम्हाल भी करनी पडी। अश्पुटैलने अपनी माँसे अपने जानेकी भी इच्छा प्रकट की। सौतेली माँने उसे टालनेके लिए कहा,, "अच्छा मैं इन कुडे भर मटरके दानोको उस राखके ढेरमें मिला देती हूँ, यदि तुम उन्हें दो घण्टोके भीतर चुनकर अलग कर लोगी, तो मैं तुम्हें भी स्वयवरमें जाने दूँगी।" अश्पुटैलने यह शर्त स्वीकार कर ली, और अपने साथी कवूतरो व अन्य पक्षियोकी सहायतासे उस कामको एक घण्टेमें ही निपटा दिया। किन्तु माँने फिर कहा, "नही, नही, तुम्हारी पोशाक बहुत मलिन है, अत मैं तुम्हें राजोत्सवमे न जाने दूँगी।" अश्पुटैलके पुन. आग्रह करनेपर उसने कहा, "अच्छा, मैं अब दो कुण्डे मटरके दानोको राखके ढेरमें मिलाती हूँ, यदि तुम एक घण्टेमें इन्हें चुन लोगी, तो मैं तुम्हे भी जाने दूँगी।" अश्पुटैलने कबूतरोकी सहायतासे यह कार्य भी पूरा कर लिया। किन्तु सौतेली माँका हृदय फिर भी न पसीजा। अन्तमे उसने यह कहकर उसे बिलकुल मना कर दिया कि तुम्हारा वहाँ जाना बिलकुल निरर्थक है। तुम्हारे पास न तो अच्छी पोशाक है, और न तुम्हे नाचना ही आता है। अतएव तुम्हारे वहाँ जानेसे हम सबको लज्जित होना पडेगा।

सब राजोत्सवमे चले गये, और बेचारी अश्पुटैल अपनी माताकी श्मशान भूमि पर जाकर उस हैजल-के वृक्षके नीचे फूट-फूटकर रोने लगी। और गाने लगी —

हिलो हिलो तुम हैजल वृक्ष। चाँदी सोना बरषे स्वच्छ॥

इस पर उसके मित्र पक्षीने वृक्षसे उडकर उसे चाँदी-सोनेकी पोशाक और रेशमकी जूतियाँ ला दी। उन्हे पहिनकर अश्पुटैल भी स्वयवर उत्सवमें जा पहुँची। उसकी बहिनोने उसे देखा, किन्तु वे पहिचान् न सकी। उन्होने समझा वह कोई राजकुमारी होगी।

उत्सवमें राजकुमारने अश्पुटैलको ही अपने साथ नृत्य करनेके लिए चुना, और अन्त तक उसका हाथ न छोडा। बहुत रात गये जब वह घर जाने लगी तब राजकुमारने स्वय उसके साथ जाकर घर पहुँचा देनेकी इच्छा प्रकट की। किन्तु इस बातसे अश्पुटैल बहुत घबरायी, और राजकुमारकी आँख बचाकर वहाँसे निकल भागी।

दूसरे दिनके उत्सवमें भी अश्पुटैल उसी भाँति सुसज्जित होकर पहुँची। आज राजकुमारने निश्चय कर लिया कि वह उसका साथ कभी न छोडेगा। उत्सवसे बिदा होते समय वह उसके साथ हो गया। किन्तु घरके पास पहुँचने पर वह राजकुमारकी आँखें बचाकर बगीचेमे छिप गयी, और चुपके-चुपके अपने स्थान पर जा पहुँची। परन्तु राजकुमारने निश्चय कर लिया था, अतएव वह वही डटा रहा। अश्पुटैलके पिताके लौट आने पर राजकुमारने उससे कहा कि उसकी प्रिया उसी बगीचेमें कही छिप गयी है। दोनोने मिलकर बहुत ढूँढा, किन्तु उसका पता न चला।

तीसरे दिन और भी अधिक सुसज्जित होकर अश्पुटैल उत्सवमें पहुँची। सबकी दृष्टि उसीके अनुपम सौन्दर्य और अपार वैभवकी ओर थी। राजकुमारने आज पलभरके लिए भी उसका साथ न छोडा। जाते समय पुन उसका पीछा किया। तथापि अपने घरके समीप पहुँचकर अश्पुटैल अदृश्य हो गयी। किन्तु घबराहटमें उसके पैरकी एक जूती पैरसे निकलकर गिर पडी। इस सुवर्णजटित जूतीको राजकुमारने अपने पास रख लिया, और अपने पिताके पास जाकर कहा कि जिसके पैरमें यह जूती ठीक बैठ जायेगी, उसीसे मैं अपना विवाह करूँगा। जिस घरमें उसकी सुन्दरी प्रिया अदृश्य हुई थी, वह घर तो उसे विदित था ही। अत वह जूती उसी घरमें लायी गयी। पहले बडी लडकीने अपना भाग्य आजमाया किन्तु उसके पैरका अँगूठा इतना बडा था कि वह जूतीमे किसी प्रकार समाता ही नही था। तब उसकी माँने उस अँगूठेको कटवा दिया, और जूती पहनाकर उसे राजकुमारके सम्मुख उपस्थित किया। राजकुमार घोडेपर बैठाकर उसे अपने साथ ले जाने लगा। जब वे उस हैजल वृक्षके समीपसे निकले, तब उसपर बैठा परेवा पक्षी गाने लगा—



लौटो लौटो राजकुमार। देखो जूती खूब निहार॥
ढूँढ़ो अपनी पत्नी प्यारी। यह है रानी नही तुम्हारी॥

यह सुनकर राजकुमार लौट पडा, और उसे उसके घर उतार दिया, अब माताने अपनी दूसरी पुत्रीके पैरमें उस जूतीको पहनानेका प्रयत्न किया, उसकी एडी इतनी बडी थी कि वह जूतीमें नही बैठ सकी। तथापि रानी बनानेके लोभसे माँने उसे जबर्दस्ती जूतीमें ठूँस दिया, जिससे एडी लहू-लुहान हो गयी। राजकुमार उसे अपने घोडेपर बैठाकर ले चला। किन्तु उस हैजल वृक्षसे पुनः वही गानेकी ध्वनि सुनायी दी। अतएव राजकुमार फिर लौट पडा। लाचार होकर अबकी बार अश्पुटेलके पैरमें जूती पहनायी गयी। वह खटसे ठीक बैठ गयी। उसे लेकर जब राजकुमार हैजल वृक्षके समीपसे निकला तो उसे सुनायी पडा —

अब घर जाओ राजकुमार। खूब करो रानीसे प्यार॥

इतना गाकर वह कपोत पक्षी उडकर उस सुन्दरीके कन्धे पर आ बैठा। वे सब जाकर राजमहलमे प्रविष्ट हुए।

इन फ्रेंच और जर्मन दोनो कथाओमें परस्पर बहुत-सी बातोमें भेद होने पर भी उनमें निम्नलिखित तत्त्व समान रूपसे विद्यमान हैं —

एक धनी गृहस्थ, उसकी पत्नी और एक पुत्री। पत्नीके देहान्त हो जाने पर धनीका पुनर्विवाह व नयी पत्नीकी अपनी दो पुत्रियाँ। इस पत्नीका अपनी दो पुत्रियोसे प्यार, और उस सौतेली लडकीसे दुर्व्यवहार। राजमहलमें उत्सव। सौतेली लडकीकी अवहेलना, किन्तु एक अदृश्य शक्ति (उसकी मृत माताकी आत्मा)-द्वारा उसकी सहायता। दर्शन-मात्रसे राजकुमारका उसकी ओर आकर्षण, और उसकी खोजबीन। सौतेली माँका अपनी पुत्रियोको रानी बनानेका निष्फल प्रयास। अन्ततः सौतेली लडकीका भाग्योदय और राजमहलकी रानीके रूपमें प्रवेश।

ये समस्त तत्त्व प्रस्तुत सुगन्धदशमी कथाके द्वितीय भागमें विद्यमान है, और जो भेदकी बातें हैं, वे भारतीय और यूरोपीय सभ्यता व संस्कृतिके बीच भेदसे सम्बन्ध रखती हैं। यूरोपीय कथाओमे धनिकने अपनी पूर्व पत्नीकी मृत्यु होने पर एक ऐसी महिलासे विवाह किया, जिसकी पहलेसे ही दो पुत्रियाँ थी। यह बात भारतीय स्वस्थ परम्पराके अनुकूल नही। अतएव यहाँ दूसरा विवाह हो जानेके पश्चात् एक पुत्री उत्पन्न होनेकी बात कही गयी है। उसी प्रकार राजोत्सवका आयोजन, उसमें उन कन्याओका जाना व राजकुमारके साथ नृत्य करना, तथा जूतीके द्वारा राजकुमारकी सच्ची प्रेयसीका पता लगाया जाना, यह सब भी यूरोपीय परम्पराके अनुकूल है, भारतीयताके अनुकूल नही। दूसरी बात यह भी ध्यान देने योग्य है कि यूरोपीय दोनो कथाओमें उस सौतेली कन्याके दुर्भाग्यको पलटनेके लिए बहुत कुछ दैवी चमत्कारका आश्रय लिया गया है। किन्तु उक्त भारतीय कथानकमें कही भी किसी अप्राकृतिक तत्त्वकी योजना दिखाई नही देती। सर्वत्र ऐसी स्वाभाविकता है जो कभी भी कही घटित हो सकती है। यहाँ जूती-द्वारा पत्नीकी पहचान नही, किन्तु पत्नी-द्वारा पतिके चरण-स्पर्शसे उसकी पहचान करायी गयी है। वह भारतीय संस्कृतिका अपना असाधारण लक्षण है, जो यूरोपीय रीति-रिवाजके अनुकूल नही।

उक्त सांस्कृतिक तत्त्वोको पृथक् करके देखने पर हमें यह प्रतीत हुए बिना नही रहता कि सम्भवतः यूरोप और भारतके बीच इस कथानकका आदान-प्रदान हुआ है। मैक्समूलर व हर्टेल आदि अनेक विद्वानोने यह सिद्ध कर दिखाया है कि भारतीय कथाओका अटूट प्रवाह अति प्राचीनकालसे पश्चिमकी ओर प्रवाहित होता रहा है, जिसके फलस्वरूप वेदकालीन, जातकसम्बन्धी तथा पचतन्त्र, हितोपदेश व कथासरित्सागर आदि भारतीय आख्यान साहित्यमें निबद्ध अनेक लोक-कथाएँ पाश्चात्य देशोमे जाकर, वहाँके वातावरणके अनुकूल हेर-फेरसहित प्रचलित हुई पायी जाती है। उक्त यूरोपीय कथाके सबसे प्राचीन लेखक चार्लस परोल्टका जीवन काल सन् १६२८ से १७०३ तक माना गया है। उनसे पूर्व इस कथानकके यूरोपमें प्रचलित होनेका कोई प्रमाण हमारे सम्मुख नही है। इसको तुलनामें भारतकी सुगन्धदशमी कथाकी परम्परा

अति प्राचीन है। इसका मराठी अनुवाद जिनसागर-द्वारा सन् १७२४ के लगभग, सस्कृत अनुवाद श्रुतसागर-द्वारा व गुजराती अनुवाद जिनदास-द्वारा सन् १४५० के लगभग, एव अपभ्रंशकी मूल रचना सन् ११५० ई० के लगभग हुई पायी जाती है। अत कोई आश्चर्य नही जो भारतीय अन्य कथाओके सदृश इस कथाका भी देशान्तर-गमन हुआ हो, जिसका प्रसार-क्रम गवेषणीय है।

## ६. कथाका उत्तरकालीन प्रभाव

सुगन्धदशमी कथाका प्रभाव उससे उत्तरकालीन कथा-साहित्यपर पर्याप्त मात्रामें पडा दृष्टिगोचर होता है। उदाहरणार्थ—हरिभद्रकृत सम्मत्तसत्तति ( सम्यक्त्वसप्तति ) नामक ७० गाथात्मक एक रचना है, जिसपर गुणशेखर सूरिके शिष्य सघतिलक सूरिने वि० सं० १४२२ ( सन् १३६५ ) में एक सुविस्तृत टीका लिखी है। इस टीकामें उदाहरण रूपसे बीस कथाओका समावेश पाया जाता है, जिसमें देव-गुरु वैयावृत्यके उदाहरणमें 'आरामसोहा' नामक प्राकृत गद्यात्मक कथा ( सूरियपुर, वि० स० १९९७ ) यहाँ ध्यान देने योग्य है –

चम्पा नगरीमें कुलधर नामक सेठ और उसकी कुलानन्दा पत्नी रहते थे। उनके कमलश्री आदि सात पुत्रियोके पश्चात् आठवी कन्या उत्पन्न हुई। उस समय सेठकी सम्पत्ति नष्ट हो जानेसे वे दुखी रहते थे। इसीसे इस कन्याका नाम निर्भगा पड गया। युवती हो जाने पर भी उसके विवाहका सेठ कोई प्रबन्ध नही कर पाता था जिससे वह चिन्तित रहने लगा। अकस्मात् एक दिन कोई नवागन्तुक उनके द्वारपर कुछ पूछताछके लिए आ उपस्थित हुआ। सेठने उसे लोभ देकर अपनी पुत्रीसे विवाह करनेके लिए राजी कर लिया। वह चोल देशसे आया था, अत: वही जानेके लिए सेठने उसे अपनी पुत्रीसहित केवल मार्गके लिए कुछ सम्बल देकर बिदा किया। उज्जैनमें आकर उसने विचार किया कि उनके पास मार्गमें दोनोके खाने-पीने योग्य सामग्री नही है। अत वह अपनी वधूको वही सोती छोड, वहाँसे चल दिया। जागने पर निर्भगा विलाप करने लगी। उसी समय मणिभद्र सेठने वहाँ पहुँच कर उसे आश्वासन दिया और अपने घर ले आया। यहाँ वह घरका काम-काज तथा मन्दिरमें धर्म कार्य बडी श्रद्धापूर्वक करने लगी। मन्दिरका सूखा उद्यान भी उसने अपने परिश्रमसे हरा-भरा कर लिया। अन्तत. मरकर वह स्वर्गमे गयी।

स्वर्गमें अपनी आयु पूर्ण कर निर्भगा भारतवर्षमें कुसट्ट देशवर्ती 'बलासअ' नामक ग्राममें अग्निशर्मा ब्राह्मणकी पत्नी अग्निशिखाके गर्भसे विद्युत्प्रभा नामक कन्या उत्पन्न हुई। आठ वर्षकी आयुमें उसकी माताका देहान्त हो गया, और उस छोटी सी बालिकाके ऊपर ही घरका सब काम-काज आ पडा। उसका बोझ हलका करनेके निमित्त पिताने दूसरा विवाह किया, जिससे एक और कन्याका जन्म हुआ। यह विमाता विद्युत्प्रभासे अच्छा व्यवहार नही करती थी। अत. उसका भार हलका नही हुआ, बल्कि दुगुना हो गया, जिससे कन्या अपने दुर्भाग्यको दोषी ठहराने लगी। एक दिन वह सदैवकी भाँति अपनी गौओको चराने ले गयी थी। मध्याह्न हो गया, और वह ऐसे स्थानपर पहुँच गयी जहाँ वृक्षकी छाया भी उपलब्ध नही थी। वह थक कर धूपमें ही लेट गयी। उसी समय एक काला नाग वहाँ आ पहुँचा, जिसने मानवी भाषामें उसे जगाया, और अपना पीछा करने वाले गारुडिकसे रक्षाके लिए अपनी गोदमें आश्रय देनेकी प्रार्थना की। कन्याने वही किया। गारुडिकोके चले जानेके पश्चात् उस नागने अपना दिव्य रूप प्रकट किया, और कन्यासे वरदान माँगनेको कहा। उसने केवल गौओको चरानेकी सुविधाके लिए अपने ऊपर छाया प्राप्त करनेकी इच्छा प्रकट की। नागदेवने उसके ऊपर एक सुन्दर उद्यानका निर्माण किया जो उसके साथ-साथ उसकी इच्छानुसार गमन करे। इसके अतिरिक्त उसने यह भी वरदान दिया कि जब भी उसपर कोई विपत्ति पडे, या साहाय्यके लिए उसका स्मरण करे, तभी वह आकर उसकी रक्षा व इच्छापूर्ति करेगा। इन वरदानोसे उसके दिन सुखपूर्वक बीतने लगे।

एक दिन विद्युत्प्रभा गौओको चराकर मध्याह्नमें उसी माया-उद्यानकी छायामें विश्राम कर रही थी,

तभी पाटलिपुत्रका राजा जितशत्रु विजय-यात्रानिमित्त अपनी चतुरंगिणी सेनासहित वहाँसे निकला, और उस सुन्दर उद्यानमें ही अपना पडाव डालकर विश्राम करने लगा। सैन्यके कोलाहलसे जाकर कन्या अपनी गौओको देखने चल पडी। उसके साथ वह उद्यान भी चल पडा। इस आश्चर्यसे प्रभावित होकर राजा व उसके मन्त्रीने परामर्श कर उससे पूछताछ की, और उसका समस्त वृत्तान्त जानकर उसके पिताको बुलाकर, उसकी अनुमतिसे उस कन्याके साथ अपना विवाह कर लिया। उद्यानके अतिशयके प्रसगसे राजाने अपनी इस नयी वधूका नाम आरामशोभा रखा।

अपनी सौतेली पुत्रीके इस सौभाग्यसे उसकी विमाताके चित्तमें ईर्ष्या और विद्वेषकी अग्नि भडक उठी और उसने सोचा कि यदि किसी प्रकार उसकी मृत्यु हो जाये, तो राजा उसकी औरस कन्याको ही कदाचित् अपनी रानी बना ले। इस आशासे उसने विष-मिश्रित मोदक बनाये, और इन्हें अपने पतिके हाथो आराम-शोभाको खानेके लिए भेजा। किन्तु मार्गमें जब वह विश्राम कर रहा था, तब उस नागदेवने इस वृत्तान्तको जानकर, उन विषमय मोदकोके स्थान पर अमृत मोदकोसे उस पात्रको भर दिया। उन मोदकोकी राजभवन में बडी प्रशंसा हुई। घर लौटने पर उससे सब वृत्तान्त सुनकर, उसकी पत्नीको बडी निराशा हुई। उसने दूसरी बार हालाहल विषमिश्रित फेनियोकी पिटारी भेजी, जिसे पूर्ववत् उस नागदेवने अमृतफेनीसे बदल दिया। तृतीय बार तालपुट विषयुक्त माडे भेजे गये, जो पुनः नागदेवके प्रसादसे अमृतमय होकर राजभवनमें पहुँचे। पत्नीके निर्देशानुसार इस बार ब्राह्मणने अपनी गर्भवती पुत्रीको साथ लिवा ले जानेका भी आग्रह किया। विवश होकर राजाको अनुमति देनी पडी। अपने पितृगृहमें आरामशोभाने पुत्रको जन्म दिया। तत्पश्चात् अवसर पाकर विमाताने उसे अपने घरके पीछेके कुएँमें ढकेल दिया, और अपनी पुत्रीको राजकुमार के समीप सुलाकर उसे ही आरामशोभा प्रकट किया।

जब परिचारिकाओने आरामशोभाको अपने सौन्दर्यादि गुणोसे हीन देखा तो वे बहुत घबरायीं। उधर राजाकी ओर से मन्त्री आया, और राजकुमार सहित उसकी माताको पाटलिपुत्र लिवा ले गया। राजाने भी उसे अपने स्वाभाविक रूप तथा अनुगामी उद्यानसे रहित देखकर खेद और आश्चर्य प्रकट किया। पूछने पर नयी आरामशोभाने कपट उत्तर देकर प्रसंगको टाल दिया।

उधर कूपमें गिरने पर सती आरामशोभाने नागदेवका स्मरण किया। उसने तुरन्त आकर उसकी रक्षा की, और उसे वही पातालभवन बनाकर रखा। कुछ काल पश्चात् आरामशोभाने अपने पुत्रको देखनेकी इच्छा प्रकट की। नागदेवने उसे इस प्रतिबन्धके साथ अनुमति देकर राजभवनमें पहुँचा दिया कि यदि वह वहाँसे सूर्योदय होनेसे पूर्व लौटकर नही आयी तो उसके केशपाशसे एक मृतनाग गिरेगा और फिर उसे उसके दर्शन न होगे। आरामशोभाने यह स्वीकार किया, और धात्रियोके बीच सोये हुए पुत्रको लाड-प्यार कर, उसपर अपने दिव्य उद्यानके पुष्पोकी वृष्टि करके वह घर आ गयी। प्रभात होनेपर धात्रियोने उन पुष्पोको देख राजाको खबर दी। राजाके पूछनेपर उस बनावटी आरामशोभाने कह दिया कि मैंने ही अपने दिव्य उद्यानके पुष्पोंको अपने पुत्रपर बिखेरा है। राजाने कहा कि तुम उस उद्यानको लाकर मुझे दिखलाओ। किन्तु उसने उत्तर दिया वह उद्यान वहाँ दिनको नही लाया जा सकता। राजा पुनः शंकित होकर रह गया।

इस प्रकार तीन दिन बीत गये। चौथे दिन राजा सतर्क रहा और ज्योही आरामशोभा पुत्रपर फूल बिखेर कर जाने लगी, त्योही राजाने उसका हाथ पकड लिया, और उसके प्रार्थना व आग्रह करनेपर भी उसे नही छोडा, प्रत्युत समस्त वृत्तान्त जानना चाहा। विवश होकर आरामशोभाने अपनी विमाताका वह कपटजाल प्रकट कर दिया। इतनेमें सूर्योदय हो गया। और केशपाशसे मृतनाग गिरा। इसे देख आरामशोभा मूर्छित हो गयी। सचेत होनेपर उसने अपने रक्षक नागदेवका सब वृत्तान्त कह सुनाया। राजाने रुष्ट होकर उसकी कपटिनी भगिनीको बाँधकर कोडे मारना प्रारम्भ किया, व उसके पिता और विमाताको नाक-कान काटकर देशसे निकाल देनेका आदेश दिया। किन्तु आरामशोभाने प्रार्थना कर उन

सबको क्षमा प्रदान करायी एव अपनी भगिनीको अपने पास ही रखा ।

एक दिन आरामशोभाने अपने पतिसे कहा—नाथ मैं पहले दु खी थी, पीछे इतनी सुखी हुई, यह किसी पूर्वकृत कर्मका परिणाम होना चाहिए । यह बात जाननेके लिए राजा-रानी उसी समय विहार करते हुए उद्यानमें आये मुनिराज सूरिके समीप गये, और उनसे अपनी शकाके निवारणकी प्रार्थना की । मुनिने आरामशोभाके पूर्वजन्मकी कथा सुनायी, और बतलाया कि उसने पूर्वजन्ममें मिथ्यात्वी पिताके गृहमें रहते हुए जो पाप उपार्जन किया था, उसके फलस्वरूप उसे इस जन्ममें उतना दुःख भोगना पडा । पीछे मणिभद्र सेठके घरमें रहते हुए उसने जो देव-गुरु वैयावृत्य किया था, फसके जलसे उसे वे असाधारण सुखभोग प्राप्त हुए । उसने जो जिनमन्दिरका सूखा उद्यान अपने परिश्रमसे हरा-भरा कर दिया था उसके फलसे उसे वह दिव्य उद्यान प्राप्त हुआ, इत्यादि । यह सुनकर आरामशोभाको अपना जातिस्मरण हो आया और राजा-रानी दोनो ही अपने पुत्रका राज्याभिषेक कर, प्रव्रजित हो गये ।

इस कथानकमें प्रस्तुत सुगन्धदशमी कथाके उत्तर भागका प्रभाव स्पष्ट दिखाई देता है । आरामशोभाके बालपनमें ही उसकी माताकी मृत्यु, पिताका दूसरा विवाह, और उससे भी एक कन्याकी उत्पत्ति, विमाताका विद्वेष, बडी पुत्रीका भाग्योदय व राजरानी पदकी प्राप्ति, विमाता-द्वारा उसके स्थानपर अपनी औरस पुत्रीको स्थापित करनेका छल-कपट, आदि तत्त्व वे ही हैं, जो सुगन्धदशमी-कथामें हैं । किन्तु उनके विवरण और विस्तारमें बहुत-सा भेद है, जो इस कथानकका अपना वैशिष्ट्य है । विशेष ध्यान देने योग्य यहाँ विमाताका वह प्रयास है, जिसके द्वारा आरामशोभाका विवाह हो जानेपर भी उसने उसके स्थानपर अपनी पुत्रीको रानी बनानेका कपटजाल रचा । दूसरी बात ध्यान देने योग्य है नागदेव-द्वारा आरामशोभाके भाग्योदयमें योगदान, तथा राजभवनमें आकर सूर्योदयसे पूर्व लौटने, व अन्यथा उसके नागदेवके सहयोगसे वचित हो जाने की । ये प्रसग पूर्वोक्त सिंड्रेला और अश्पुटैलके फ्रेंच और जर्मन कथानकोसे तुलनीय हैं, जहाँ उस सौतेली पुत्रीकी देवीने सहायता की, आधी रातसे पूर्व राजोत्सवसे लौट आनेका प्रतिबन्ध लगाया व विमाताने अपनी एक या दूसरी पुत्रीको जबर्दस्ती रानी बनानेका प्रयास किया । आश्चर्य नही, सुगन्धदशमीके जिस कथानकका विदेशमें प्रसार हुआ, उसमें इस कथाके उक्त तत्त्वोका भी प्रवेश व मिश्रण रहा हो ।

## ७. सुगन्धदशमी-कथा : संस्कृत

सस्कृतमें वर्णित सुगन्धदशमी-कथा १६१ श्लोकोमें पूर्ण हुई है, जिनमें अन्तके एक पद्यको छोडकर शेष सब अनुष्टुप छन्दमें है । अन्तिम पद्यका छन्द मालिनी है । इसकी शैली साधारण कथा-प्रधान है । इसके कर्ताने अपने गुरुके नामका निर्देश रचनाके आदिमें और अन्तमें भी किया है । इससे सिद्ध है कि उसके रचयिता विद्यानन्दि यतिके शिष्य श्रुतसागर हैं । उन्होने स्वय अपने व अपनी रचनाके विषयमें इतना और कहा है कि वे वर्णी अर्थात् ब्रह्मचारी ( देशव्रती साधु ) थे, मुनि नहीं, तथा उन्होने यह रचना अपने गुरु विद्यानन्दिके अनुरोधसे व उन्हीके उपदेशसे की थी । श्रुतसागरकी और भी अनेक रचनाएँ हैं टीकात्मक और स्वतन्त्र । इनमें यहाँ विशेष उल्लेखनीय हैं उनकी अनेक व्रत कथाएँ, जैसे ज्येष्ठ-जिनवर कथा, षोडशकारण कथा, मुक्तावली कथा, मेरुपक्ति कथा, लक्षण-पक्ति कथा, मेघमाला व्रत कथा, सप्तपरम स्थान कथा, रविवार कथा, चन्दनषष्ठी कथा, आकाशपचमी कथा, पुष्पाञ्जली कथा, निदु ख सप्तमी कथा, श्रावणद्वादशी कथा व रत्नत्रय कथा । इनमें-से कुछ रचनाओमें श्रुतसागरने अपने गुरुके आम्नायादि विषयपर कुछ अधिक प्रकाश डाला है । जैसे षोडशकारण कथामें उन्होने कहा है—

श्री मूलसघे विबुधप्रपूज्ये श्रीकुन्दकुन्दान्वय उत्तमेऽस्मिन् ।
विद्यादिनन्दी भगवान्बभूव स्ववृत्तसारश्रुतसारमाप्त. ॥
तत्पादभक्तः श्रुतसागराह्वो देशव्रती संयमिनां वरेण्यः ।
कल्याणक तैंर्मुहुराग्रहेण कथामिमां चारु चकार सिद्ध्यै ॥

इसपर-से जाना जाता है कि उनके गुरु विद्यानन्दि मूलसंघ कुन्दकुन्दान्वयके आचार्य थे। अन्य प्रमाणोपर-से इस आम्नायकी सूरतमे स्थापित शाखाके निम्न आचार्योंका परिचय प्राप्त होता है—पद्मनन्दि देवेन्द्रकीर्ति, विद्यानन्दि, मल्लिभूषण, लक्ष्मीचन्द्र आदि। विद्यानन्दिने अनेक मूर्तियोंकी स्थापना करायी थी, जिनमें उनके वि० स० १५१३ से १५३७ तकके उल्लेख मिलते हैं। उनके द्वारा सूरतमे एक पचमेरुकी स्थापना सं० १५२६ में करायी गयी थी, जिसके चारो कोनोपर क्रमश. पद्मनन्दि, देवेन्द्रकीर्ति, विद्यानन्दि और कल्याणनन्दिकी मूर्तियाँ भी स्थापित हैं। इसपर-से श्रुतसागरका रचनाकाल वि० स० १५३० ( सन् १४७२ ) के आस-पास अनुमान किया जा सकता है।

यहाँ श्रुतसागरकी एक रचना प्राकृत-व्याकरण विशेष उल्लेख करने योग्य है। उनके इस व्याकरणका नाम औदार्य चिन्तामणि है, और उसपर उनकी स्वोपज्ञ वृत्ति भी है। उसके आदिमें उन्होने कहा है—

अथ प्रणम्य सर्वज्ञं विद्यानन्द्यास्वदप्रदम्।
पूज्यपादं प्रवक्ष्यामि प्राकृतव्याकृतिं सताम्॥
समन्तभद्रैरपि पूज्यपादैः कलङ्कमुक्तैरकलङ्कदेवैः-
र्यदुक्तमप्राकृतमर्थसारं तत्प्राकृतं च श्रुतसागरेण॥

इस व्याकरणके द्वितीय अध्यायकी पुष्पिका है —

इत्युभयभाषाकविचक्रवर्ति-व्याकरणकमलमार्तण्ड-तार्किकशिरोमणि-परमागमप्रवीणसूरिश्रीदेवेन्द्रकीर्तिप्र-शिष्य-मुमुक्षुविद्यानन्दिभट्टारकान्तेवासि-श्रीमूलसंघपरमात्मविद्वत्सूरिश्रुतसागर-विरचिते औदार्यचिन्तामणिनाम्नि स्वोपज्ञवृत्तिनि प्राकृतव्याकरणसयुक्ताव्ययनिरूपणो नाम द्वितीयोऽध्याय।

यहाँ श्रुतसागरकी उभयभाषा अर्थात् संस्कृत और प्राकृत दोनो भाषाओंकी विद्वत्ता, व्याकरणमें निपुणता तथा तर्क व आगममे प्रवीणताका उल्लेख किया गया है।

## ८. सुगन्धदशमी कथा : गुजराती

इस रचनाका ग्रन्थकार ने 'रास' नाम दिया है, और उसे प्रथम नमस्कार पद्यके अतिरिक्त आगे 'भासो'में विभक्त किया है। इन भासोमें क्रमश २१ + २२ + २२ + २८ + २३ + २४ + २२ + ४३ इस प्रकार कुल २०५ पद्य हैं। जसोधरनी, विनतिनी, चोपाइनी, रासनी, सुणो सुन्दरिनी, हेलिकी, गुणराज भासकी और चौपईनी, ये उन भासोके नाम दिये गये हैं। चोपई तो हिन्दी पाठकोंका सुपरिचित छन्द है, क्योकि उसीमें तुलसीकृत रामायणकी तथा अन्य अनेक प्राचीन हिन्दी काव्योकी रचना हुई है। यह भी ध्यान देने योग्य है कि उक्त चौपई भासोका अन्त कुछ 'दूहा' पद्योके साथ किया गया है। यह चौपई-दोहाकी शैली अपभ्रंश काव्यके पद्धडिया घत्ता छन्दात्मक सुसम्बद्ध कडवकोपर-से हिन्दी आदि भाषाओंमें अवतरित हुई है। विनति और रास ये गीतोकी दो शैलियाँ रही प्रतीत होती है। 'सुणो सुन्दरि' पद उस भासकी प्रत्येक पक्तिके पद्यमें आया है। और उसी प्रकार 'हेलि' पद उस नामके भासकी प्रत्येक पक्तिके अन्तमें आया है। इसीपर-से उन भासोको वे नाम दिये गये है, जसाधरनी भास और गुणराज भासमें सम्भावित उस-उस नायकसे सम्बद्ध पूर्व सुपरिचित रचनाकी गेय शैलीका अनुकरण किया गया है, जैसे हिन्दीमें कहा जाता है—चाल आल्हाकी, या चाल ढोलामारुकी। इन समस्त पद्यशैलियोको किसी वर्णात्मक या मात्रात्मक छन्दकी नियामकतामें बाँधना असम्भव है। वे तो स्वच्छन्द सजीव गेय शैलियाँ है, जिनका असली स्वरूप और माधुर्य तभी आँका जा सकता है, जब उन्हे किसी गायकके मुखसे सुना जाये।

इस रासके रचयिताने आदिके पद्यमे, तथा दूसरी, पाँचवी, छठी और नवमी भासके अन्तमें, अपना नाम ब्रह्म जिनदास अकित किया है। इससे स्पष्ट है कि वे मुनि नही, ब्रह्मचारी साधु थे। इसके अतिरिक्त उन्होने रचनाके आदि और अन्तमें अपने दो गुरुओके नाम सकलकीर्ति और भुवनकीर्ति प्रकट किये हैं।

यद्यपि उन्होंने अपनी इस रासमें इन गुरुओंकी संघ व गण-गच्छादि परम्पराका तथा रचना कालका कोई उल्लेख नहीं किया, तथापि अन्यत्र प्राप्त उल्लेखोंके द्वारा उनका पता सुलभतासे लग जाता है। सकलकीर्ति और उनके शिष्य भुवनकीर्ति मूलसंघ, बलात्कार गणकी ईडर ( गुजरात ) में स्थापित शाखाके आदि भट्टारक थे। जिनके उल्लेख मूर्तियों और ग्रन्थोंमें संवत् १४९० से १५२७ तकके मिले हैं। स्वयं जिनदासने अपनी एक रचना—रामायणरासमें सं० १५२० का उल्लेख किया है। इसपर-से सहज ही अनुमान किया जा सकता है कि उनकी प्रस्तुत रचना भी इसी काल अर्थात् सन् १४५० ई० के आस-पास लिखी गयी होगी।

ब्रह्म जिनदासकी रचनाओंका भाण्डार विशाल है। प्रस्तुत ग्रन्थके अतिरिक्त उनके २. रामायण, ३. हरिवंश, ४. सुकुमाल, ५. चारुदत्त, ६. श्रीपाल, ७ जीवन्धर, ८ नागश्री, ९ धर्मपरीक्षा, १० अम्बिका, ११ जम्बूस्वामी, १२ यशोधर, १३ नागकुमार, १४ जोगी, १५ जीवदया, १६. पंचपरमेष्ठी, १७ आदिनाथ, १८. श्रेणिक, १९ करकण्डु, २० प्रद्युम्न, २१ धनपाल, २२ हनुमत्, २३ आकाशपंचमी, २४. निर्दोष सप्तमी, २५ कलश दशमी, २६ अनन्त चतुर्दशी, २७ षोडश कारण, २८ दशलक्षण, २९. चन्दनषष्ठी, ३०. भद्रसप्तमी, ३१ लब्धिविधान, ३२ अष्टाह्निक, ३३ पुष्पांजलि, ३४ श्रावणद्वादशी, ३५ पुरन्दर, ३६ श्रुतिस्कन्ध नामक रास व कथानक पाये गये हैं। इनके अतिरिक्त भी उनकी पूजा-पाठविषयक अनेक रचनाएँ हैं। ब्रह्म जिनदासकी इन रचनाओंमें अपभ्रंशसे आधुनिक भाषाओं गुजराती, मराठी, हिन्दी आदिके विकास तथा काव्य शैलियाँ गीतों और छन्दोंके प्रादुर्भावको समझनेकी प्रचुर सामग्री विद्यमान है।

ब्रह्म जिनदासके कुछ शिष्यों और उनकी भी साहित्यसेवाके कुछ प्रमाण मिलते हैं। उन्होंने अपने रामायण-रास व हरिवंश-रासमें ब्रह्म मल्लिदास और गुणदास नामक शिष्योंका उल्लेख किया है। यथा—

शिष्य मनोहर रूवडा ब्रह्म मल्लिदास गुणदास।
पढो पढावो विस्तरे जिम होइ सौख्य निवास॥

इनमें-से गुणदासने मराठीमें श्रेणिक चरित्रकी चार अध्यायों व ओवी छन्दमें रचना की। उसमें कहा गया है—

शिष्यु सकलकीर्ति देवाचा। तो जिनदासु गुरु आम्हुचा॥
प्रसादु लाधला त्याचा गुरदासें खा॥ ( अ० ४, ओ० ९५ )

जिनदासके एक अन्य शिष्य शान्तिदासने अपभ्रंश, गुजराती व संस्कृत मिश्रित पूजापाठविषयक अनेक ग्रन्थ रचे। शान्तिनाथ पूजाके अन्तमें वे कहते हैं—

मया श्रुत्वा गुरु. पार्श्वे हास्यहेतु निवेदयन्। ब्रह्मश्री जिनदासेन आश्वासनं ददौ मम॥
पूज्यपादकृत स्तोत्र श्रुतसिन्धुकृताष्टकम्। आशाधरोक्तमवगाह्य ग्रन्थमेत मया कृतम्॥

उस समयकी चालू संस्कृतका यह एक नमूना है।

मुद्रित पाठका संशोधन सेनगण दिगम्बर जैन मन्दिरके शास्त्र भण्डारसे उपलब्ध तीन हस्तलिखित संग्रह प्रतियों पर-से किया गया है। तीनों प्रतियोंमें और भी अनेक रचनाएँ हैं। तीनों प्रतियोंके पाठभेद भी यहाँ अंकित किये गये हैं। इन प्रतियोंका विशेष परिचय इस प्रकार है—

अ—क्रमांक ३। इसमें ९″×७″ आकारके १७१ पत्र सिले हुए हैं जिनमें प्रस्तुत कथा पत्र ११ से २२ तक पायी जाती है। यहाँ इसी कर्ताकी अन्य कथा-रचनाएँ हैं—आकाशपंचमी, निर्दोषसप्तमी, कलश दशमी, अनन्तव्रत, चन्दनषष्ठी, षोडशकारण, दशलक्षण, अम्बिका, सुकुमाल रास व चारुदत्त रास। अन्य रचनाएँ हैं—ज्ञानसागरकृत द्वादशी व्रतकथा, विमलकीर्तिकृत आराधना व मेघराजकृत जसोधर रास ( मराठी )। प्रारम्भिक वाक्य है—'अथ सुगन्धदशमी कथा प्रारभ्यते', तथा अन्तिम वाक्य है—'इति सुगन्धदशमी रास कथा सम्पूर्ण समाप्त'। भासशीर्षक और विराम चिह्न लाल स्याहीमें लिखे गये हैं, और शेष भाग काली स्याहीमें। लेखन-कालका निर्देश नहीं है।

ब—क्रमाक २१। इसमें १०"×६" आकारके ५९० पत्र सिले हुए हैं जिनमे प्रस्तुत कथा पत्र ५५७ से ५६९ तक पायी जाती है। यहाँ अन्य रचनाएँ सकलित है—बनारसीविलास, सुमतिकीर्तिकृत धर्मपरीक्षा रास, सामुद्रिक लक्षण व माधवानल। तथा स्वयं जिनदासकृत रचनाएँ है—श्रीपाल रास, नागकुमार रास व आकाशपंचमी, निर्दोषसप्तमी, कलशदशमी, सोलहकारण, पुष्पांजलि व चन्दनषष्ठी—ये कथाएँ। अन्तिम पुष्पिका-वाक्य है – हे पोथी पठनार्थ सावजी नेमासा तथा पुत्र गौरासा व आम्बूसा मालवि वास्तव्ये खोलापुर सुभ भवतु। सके १६४१ मिति अधिक सुद चौदस १४। लेखनार्थ त्र्यंबक शैत्र सेनगण। शुभ भवतु।

स—क्रमाक १९। इसमे ७"×६" आकारके २९६ पत्र सिले हुए है जिनमें प्रस्तुत कथा पत्र २१५ से २३६ तक पायी जाती है। अन्य रचनाएँ है – अष्टाह्निका, सोलहकारण, दशलक्षण, चन्दनषष्ठी, लब्धिदत्त, लब्धिविधान, निर्दोषसप्तमी, आकाशपचमी, श्रीपाल, नागपचमी, मोडसप्तमी, श्रुतस्कंध, पुरन्दर, अम्बिका, षट्कर्म, पुष्पांजलि, कलशदशमी, अनन्त, होली और श्रावण द्वादशी। लेखन-कालका निर्देश नही है।

सस्कृत कथाके रचयिता श्रुतसागर और गुजराती कथाके लेखक ब्रह्म जिनदासकी जो गुरुपरम्पराएँ ऊपर बतलायी गयी हैं उनसे एक पीढी और ऊपर जानेपर वे एक ही गुरुसे जुड जाती है। यह बात निम्न वंशवृक्षसे स्पष्ट हो जाती है—




## ६. सुगन्धदशमी कथा : मराठी

मराठी भाषामें निबद्ध सुगन्धदशमी कथामें कुल १३६ पद्य है। इनकी रचना विविध छन्दोमें हुई है, जो इस प्रकार है – उपेन्द्रवज्रा ४२, भुजंगप्रयात ३८, रथोद्धता २१, स्वागता ८, शालिनी ६, उपजाति ६, शार्दूलविक्रीडित ५, मालिनी ४, कलहमा २, वसन्ततिलका १, सवैया १, द्रुतविलम्बित १, शिखरिणी १। इन छन्दोके नाम जहाँ वे आये है स्वयं मूलमें ही दिये गये पाये जाते है, और उन्हीके अनुसार इस रचनाका प्रकरण-विभाग हुआ है। इस प्रकार यह मराठी कविता संस्कृत छन्दोमें निबद्ध है।

ग्रन्थकारने ग्रन्थके अन्तमे प्रकट किया है कि वे देवन्द्रकीर्तिके शिष्य जैनादिसागर अर्थात् जिनसागर है। यद्यपि देवेन्द्रकीर्ति नामके अनेक आचार्य हुए हैं, तथापि जिनसागरकी अन्य अनेक रचनाओमे जो उनका स्थान व काल-निर्देश पाया जाता है, उसपर-से वे कारंजाकी मूलसघ बलात्कारगण शाखाके देवेन्द्रकीर्ति तृतीय सिद्ध होते हैं, जिनका भट्टारक काल संवत् १७५६ से १७८६ तक पाया जाता है। जिनसागरकी आदित्य व्रतकथाकी रचना कारजा ( जि० अकोला, बरार ) में शक १६४६ मे हुई थी। उनकी जिनकथा भी कारजामे ही शक १६४९ मे पूर्ण हुई थी। पुष्पांजलि कथाका रचनाकाल शक १६६०, तथा जीवन्धर पुराण का शक १६६६ निर्दिष्ट पाया जाता है। इस प्रकार १८वी शती ईसवीका मध्यभाग उनका रचनाकाल सिद्ध होता है। कुछ रचनाओमे उनके रचनास्थल शिरड ( जि० परभणी ) का उल्लेख है। उक्त रचनाओके अतिरिक्त उनकी निम्नलिखित कृतियाँ पायी गयी है – अनन्तव्रतकथा, लवाकुश कथा, कलशदशमी व सप्तमी कथा, पार्श्वनाथ, शान्तिनाथ, पद्मावती व क्षेत्रपाल स्तोत्र, पंचमेरु, ज्येष्ठजिनवर, नवग्रहपूजा, दशलक्षण,

महावीर, पद्मावती व षोडशकारण आरती। इन रचनाओंमें जो रचनास्थलोका उल्लेख आया है, उसपर-से कवि विदर्भप्रदेशवर्ती सिद्ध होते है।

स्वभावत. जिनसागरकी भाषामे वैदभी मराठीकी अनेक विशेषताएँ दिखाई देती है। उदाहरणार्थ प्रस्तुत ग्रन्थमें ( ११ ) का म्हणूनके लिए काम्हुनि ( ११ ) म्हणूनके लिए म्हुनि ( ५७ ) दुकानाहूनके लिए दुकानूनि ( ६६ ) सर्वनामोके स्त्रीलिंगी रूप एकारान्त-जैसे जे एकता ( जी एकता ) बोलेचना ते ( बोलचेना ती ) आज्ञार्थ क्रियाके दीर्घतर रूप, जैसे – वदवीस ( वदव ) जाई ( जा ), साखरका उच्चारण साकर, अनुस्वारोका प्रयोग कम मात्रामें आदि ऐसी प्रवृत्तियाँ है जो आज भी विदर्भकी बोलीमें प्रचलित है।

कारक विभक्तियोमें यहाँ प्राचीनताके लक्षण दिखाई देते है। जैसे शारदेसी ( शारदेला दि० ), चमरें ( चमराने तृ० ) दुकानूनि ( दुकानाहून प० ) सिंहासनी ( सिंहासनावर स० ) भोजना लागि ( भोजना करता च० ) मनामाजि ( मनात स० )। यहाँ स्पष्टत हमें अपभ्रशकी प्रवृत्तियो तथा परसर्गोके प्रादुर्भावका दर्शन होता है। शब्दावलिमे भी गगावन (वेणी), निवाडी (निर्णय), कूड ( कूट-क्रोध'), बोजा ( आदरसे ), धाला ( तृप्त ), ओटीत ( आचलसे ), विराली ( उद्विग्न ), सेजारिनी ( पडोसिनें ), मलवट ( कुकुमकी रेखा ) आदि शब्दोमें देशी प्रभाव दिखलाई पडता है। सामान्यत रचना सर्वत्र ही सस्कृत व अपभ्रशसे प्रभावित है।

ग्रन्थके सशोधनमे तीन हस्तलिखित प्रतियोका उपयोग किया गया है जो इस प्रकार है –

क - यह सेनगण मन्दिर, नागपुरके शास्त्रभण्डारकी है, जिसका क्रमाक १२ है। इसमें ७″ × ६″ आकारके ३२ पत्र सिले हुए है, जिनमें प्रस्तुत रचना पत्र १३ से २४ तक है। इसी कर्ताकी जिनकथा व अनन्तव्रतकथा तथा ब्रह्म शान्तिदासकृत निरमाइलरास भी इसमें सगृहीत है। प्रति लेखनके कालका निर्देश नही है।

ख – यह प्रति श्री भा० स० महाजन, नागपुरके निजी सग्रहकी है। क्रमाक ११। इसमें ७½″ × ५½″ आकारके ७२ पत्र सिले हुए है। प्रस्तुत रचना पत्र १ से १२ तक है। तत्पश्चात् इसी लेखककी आदित्यव्रत और अनन्तव्रत कथा, तथा वृषभकृत नववाड, मेघराजकृत भरतक्षेत्र विनति, कान्हासुत कमलकृत बलभद्र विनति, महीचन्द्रकृत कालीगोरी वाद तथा पद्मावती सहस्रनाम, इन रचनाओका संग्रह है। इनके अतिरिक्त पद्मावती, वृषभनाथ, चन्द्रनाथ, पार्श्वनाथ, सिद्ध तथा मुक्तागिरिके पूजापाठ भी यहाँ सम्मिलित है। लेखनकालका निर्देश नही है।

ग – यह प्रति भी सेनगण भण्डार नागपुरकी है, और बडी महत्त्वपूर्ण है। इसमें १०½″ × ६″ आकारके २३ पत्र ( ४६ पृ० ) है, जिनमें कथावर्णनके साथ साथ विविध प्रसगोके रगीन चित्र भी हैं। आश्चर्य नही जो यह लेखन और चित्रण स्वय ग्रन्थकर्ताका हो। इस सम्पूर्ण प्रतिके चित्र यहाँ प्रकाशित किये जा रहे हैं। उनका वर्णन भी अन्यत्र दिया जा रहा है।

## १०. सुगन्धदशमी कथा हिन्दी

हिन्दी सुगन्धदशमी कथाकी रचना दोहा-चौपाई छन्दोके १४३ पद्योमें हुई है। चौपाइयोके बीच-बीचमें दोहे आये है, किन्तु उनकी सख्यामें एकरूपता नही है। उदाहरणार्थ आदिमें आठ चौपाइयोके पश्चात् एक दोहा आया है। फिर पन्द्रह चौपाइयो ( १०-२४ ) के पश्चात् दो दोहे आये है। फिर छह चौपाइयोके पश्चात् एक दोहा है। इस प्रकार अक्रमसे रचनामें कुल एक सौ इक्कीस चौपाइयाँ और उन्नीस दोहे है। बीचमे तीन पद्य ( ६७ ६९ ) चौदह मात्रात्मक अन्य छन्दके हैं।

इस कथाके रचयिताने अपना नाम ग्रन्थके अन्तमें खुस्याल ( खुशाल या खुशालचन्द्र ) प्रकट किया है। उन्होने वहाँ यह भी कह दिया है कि उनकी इस रचनाका आधार श्रुतसागर-कृत सुगन्धदशमी कथा है। यह वही सस्कृत कथानक है, जो यहाँ भी सकलित किया गया है, और जिसका परिचय भी अन्यत्र दिया

जा चुका है। चूँकि श्रुतसागरका काल १६वी शती सिद्ध होता है, अत प्रस्तुत रचना उससे पश्चात्कालीन है। इस कविकी और भी अनेक कृतियाँ पायी जाती है, जिनमे उनके रचनाकालका भी उल्लेख मिलता हैं, व अन्य कुछ और भी परिचय। तदनुसार उनका उपनाम काला था, और व सागानेर ( राजस्थान ) के निवासी थे। उन्होने हरिवंशपुराणकी रचना सं० १७८० मे, यशोधर चरित्रकी स० १७८१ में, पद्मपुराणकी १७८३ में, व उत्तरपुराणकी १७९९ में की थी। उनकी अन्य रचनाएँ धन्यकुमार चरित्र, व्रतकथाकोश, जम्बूचरित्र, चौबीसी पूजापाठ आदि भी मिलती है। उनकी भाषामें राजस्थानी व विशेषत. जयपुरकी ढूँढारी भाषाकी पुट पायी जाती है। इस रचनाका प्रस्तुत पाठ इसकी एक मुद्रित प्रतिपर-से तैयार किया गया है, जो कस्तूरचन्द छावडा, भादवा ( जयपुर )-द्वारा सगृहीत तथा जिनवाणी प्रेस, कलकत्ता-द्वारा दीपावली संवत् १९८६ मे द्वितीय बार मुद्रित कही गयी है। इसमें प्रस्तुत सम्पादकको केवल साधारण मुद्रणादि दोषोके सशोधनकी आवश्यकता पडी है।

## अपभ्रंश व संस्कृत, गुजराती, मराठी और हिन्दी कथानकोंकी संगति

| अपभ्रंश | संस्कृत | गुजराती | मराठी | हिन्दी |
|---|---|---|---|---|
| सन्धि १ कडवक | | | | |
| १ | ३–९ | १ | १–३ | १–९ |
| २ | १०–२२ | २, १–३ | ४–५ | १०–११ |
| ३ | | २, ४ | ६ | ११ |
| ४ | २२–२३ | २, ५–११ | ७–१० | १२–१३ |
| ५ | २४–२५ | २, १२–२१ | १०–१५ | १४–१९ |
| ६ | २६–३६ | ३, १–१४ | १६–२५ | २०–२६ |
| ७ | ३६–४३ | ३, १५–२२ | २६–३४ | २७–३६ |
| ८ | ४३–४९ | ४, १–७ | ३५–३९ | ३७–३९ |
| ९ | ५०–५४ | ४, ७ | ४०–४२ | ४०–४२ |
| १० | ५५–५८ | ४, ८–११ | ४३ | ४३–४४ |
| ११ | ५९–६५ | ४, १२–१७ | ४४–४८ | ४४–४८ |
| १२ | ६६–७३ | ४, १८–२२ | ४९–५० | ४९–५८ |
| सन्धि–२ | | | | |
| १ | ७४–८३ | ५, १–१३ | ५१–६१ | ५९–६६ |
| २ | ८४–१०६ | ५, १४–२८ | ६१–९१ | ६७–८५ |
| | | ६, १–२३ | | |
| | | ७, १–९ | | |
| ३ | १०७–११९ | ७, १०–२४ | ९२–९९ | ८५–१०३ |
| | | ८, १–६ | | |
| ४ | १२०–२२ | ८, ७–९ | ९९ | १०४–१०९ |
| ५ | १२३–१३६ | ८, १०–१९ | १००–१०५ | ११०–१२० |
| | | ९, १–७ | | |
| ६ | १३७–१४२ | ९, ८–१३ | १०६–१११ | १२१–१२६ |
| ७ | १४३–१५६ | ९, १४–३२ | ११२–१२३ | १२७–१४० |
| ८ | १५७–१०६ | ९, ३३–४१ | १२४–१३५ | १४१–१४२ |
| ९ | १६१ | ९, ४२–४३ | १३६ | १४३ |

# अपभ्रंश कथाका विषयानुक्रम

## सन्धि—१

# सुअंधदहमीकहा

## पढमो संधी

### १

*जिण चउवीस णवेप्पिणु हियइं धरेप्पिणु देवत्तहं चउवीसहं ।*
*पुणु फलु आहासमि धम्मु पयासमि वर-सुअंधदसमिहिं जह ।।*

*पुच्छिउ सेणिएण तित्थंकरु । कहहि सुअधदसमि-फलु मणहरु ।*
*भणइ जिणिंदु णिसुणि अहो सेणिय । भव्वरयण गुणरयणनिसेणिय ।*
*इह जंबुदीवे सुरगिरि - समवण्णे । लवणण्णव-परिवेढिय-रवण्णे ।*
*तहि भरहु वि णामें वरिसु संति । जहि सुरवर णर खेयर रमंति ।*
*तहि कासी णामइं विसउ अत्थि । जहि सहिं चल जूह भमंत हत्थि।*
*जहि सरवर कमलालय हसति । रहि सरिणह रह - चक्कइं धरंति ।*
*जहि सरिउ पवर पाणिय सहंति । सूलिणि-करवालहि अणुहरंति ।*

---

## हिन्दी अनुवाद

### १

चौबीसों जिन भगवान्‌को नमस्कार करके तथा चौबीस देवताओंको हृदयमें धारण करके मै श्रेष्ठ सुगन्धदशमी व्रतका जो फल होता है उसका व्याख्यान करते हुए धर्मका स्वरूप प्रकाशित करता हूॅ ।

राजा श्रेणिकने चौबीसवें तीर्थङ्कर भगवान् महावीरसे पूछा 'हे भगवन् ! सुगन्धदशमी व्रतके पालनका जो फल होता है उसका कथन करनेकी कृपा कीजिए ।' श्रेणिक नरेशका यह प्रश्न सुन कर भगवान् महावीर जिनेन्द्र बोले—हे श्रेणिक ! तुम भव्य जीवोंमें श्रेष्ठ और गुणरूपी रत्नोके निधान हो । अतः तुम्हें मैं सुगन्ध दशमी व्रतके फलकी कथा सुनाता हूँ । तुम ध्यान लगाकर सुनो ।

सुरगिरिके समान, लवण-समुद्रसे वेष्टित तथा रमणीक इस जम्बूद्वीपमें भरत नामक देश है, जहाॅ उत्तम देव, मनुष्य व खेचर सभी रमण करते है । इस भरत क्षेत्रमें काशी नामक प्रदेश है जहाॅ हाथियोके झुण्ड विचरण करते है, और जहाॅ सरोवर कमल-पुष्पोंसे शोभायमान हो रहे है । वे चकवोंको धारण करते हुए ऐसे प्रतीत होते है जैसे रथी अपने रथोंके चक्रोंको धारण किये हों । इस प्रदेशकी सरिताओंमें प्रचुर पानी बहता रहता है और इस प्रकार वे उन शूल-व

जहिं सरसइं सुअ-चुंबिय घणाइं । मुहकमल पुरंधिहि जिह वणाइं ।
जहि सधणइ पयपूरइं सहंति । गामइं जलहरहं वि अणुहरंति ।
जहिं कंसदलण-लंगलकराइं । पामरइं व हरि-बल-सरिणहाइं ।
जहिं तिलय-सालिवर-संजुआइं । छेत्ताइं व कामिणि णं थियाइ ।
जहिं मुह-मइलणु थड्डिम थणाहं । करपीडणु ताहं जि णउ जणाहं।
चवलत्तणु जहि तिय-लोयणाहं । मउ कलहु वि कुंजर-साहणाहं ।

**घत्ता**—तहो देसहो मज्झे पसिद्धिया पुरि वाणारसि थिय पवर ।
परिहा पायारहि परियरिय धयमालालंकरियघर ॥ १ ॥

२

बहुवण रैहइ णं भड-संगरु । जोह कुडुंबु व दाविय-वरसरु ।
वर-धवलहर-जुत्त कइलासु व । चोर-कुडुंबु व थिय वइवेसुव ।
रैहइ सरु जिह सउणावासिय । काणणु जिह वर-कइहिं णिवासिय ।

---

कृपाणधारी वीराङ्गनाओंका अनुसरण करती है जिनके शस्त्रोंकी धारें खूब पानीदार अर्थात् पैनी है । वहाँके सघन वन-उपवन सरस फलोंसे व्याप्त है जिनका शुक चुम्बन करते है; जिस प्रकार कि वहाँ की पुरनारियोंके मुखकमल लावण्ययुक्त है जिनसे वे अपने पुत्रोंके मुखोंका खूब चुम्बन करती है । उस प्रदेशके ग्राम धन-धान्य तथा जलसे परिपूर्ण होते हुए शोभायमान है और इस प्रकार वे वहाँके इन्द्रधनुष और पयसे पूर्ण जलधरों अर्थात् मेघोंकी समानता करते है । वहाँके ग्रामीण किसान जब अपने कॉमके खेतोंको जोतनेके लिए हलोंको हाथमें लेकर चलते है तब वे विष्णु और हलधर ( बलभद्र ) के समान दिखाई देते है । वहाँके खेतोंमें तिलक नामक वृक्षों तथा उत्तम शालिधानकी प्रचुरता होनेसे वे वहाँकी उन कामिनी स्त्रियोंकी तुलना करते है जो भालमें तिलक दिये हुए है और अपने वरों अर्थात् पतियोंके सहित सुखसे रहती है । वहाँ मुखकी मलिनता, कठोरता एवं करपीडन तो केवल स्त्रियोंके स्तनोंमें देखे जाते है न कि जनतामें । उसी प्रकार वहाँ चपलता केवल स्त्रियोंके लोचनोंमें पाई जाती है और मद व कलह केवल सेनाके हाथियोंमें, न कि लोक-समूहमें ।

इस प्रकारके उस सुन्दर, समृद्ध और सदाचरणशील काशी देशमें सुप्रसिद्ध और विशाल वाराणसी नगरी है जो परिखा और प्राकार अर्थात् पुरीकी रक्षाके निमित्त बनाई हुई खाई और कोटसे सुसज्जित है । वहाँके घर ध्वजा मालाओसे अलंकृत रहते हैं ॥१॥

२

वह नगरी अपने अनेक वनोपवनोंसे ऐसी शोभायमान है जैसे योद्धाओंका युद्ध व्रण अर्थात् शस्त्राघातोंसे परिपूर्ण होता है । वहाँ जो उत्तम सरोवर दिखाई देते है उससे वह नगर शरोंसे सुसज्जित योद्धाओंके समूहके समान प्रतीत होता है । वहाँके धवलगृहोके द्वारा नगर कैलाश पर्वत-सा दिखाई देता है । वहाँ व्रतियोंके वेश्म अर्थात् धार्मिक लोगोंके घर स्थित है, अतः वह चोरोंके कुटुम्बके सदृश हैं जो विना घर-द्वारके रहते है । शकुन अर्थात् पक्षियोंसे परिपूर्ण वहाँका सरोवर ऐसा सुन्दर दिखाई देता है मानो वह शकुनों अर्थात् शुभ सूचनाओंका घर ही हो । वहाँ उत्तम कवियोंका निवास देखकर ऐसा प्रतीत होता था मानो वह कपियों अर्थात् वन्दरोंसे बसा हुआ कोई वन ही हो ।

तहिं णिउ पोमणाहु विक्खाइउ। णं सइं सग्गहु इंदु पराइउ।
णं अरि-करिहि जोह पंचाणणु। णं लच्छी सणाहु णारायणु।
तहो पिय सिरिमइ सिरि-अग्गेसरि। णं हिमवंतहो गंग महासरि।
णं पोमावई वि धरणिंदहो। हरहो गउरि जिम रोहिणि चंदहो।
तउ तहो पिययमएहिं पहाणिय। जिम दहमुह मंदोदरि राणिय।
तहिं जा तें समु रज्जु करंतउ। ताम वसतमासु संपत्तउ।

घत्ता—कल-कोइल-सद्दहिं महुअरविंदहिं णं आलावणि वज्जइ।
सुअपढणसहासहिं बहुविहभासहिं णडु वसंतु णं गज्जइ ॥२॥

३

रे रे एहु जणु णच्चइ ण काइं। मइं विणु उग्गिणणाय-चित्तु णाइं।
विणु मेहहिं को सरवर भरेइ। विणु सुहडहि को संगरु करेइ।
विणु कइहिं णिबंधइ को वि कव्वु। जिणदेवहं विणु को कहइ दव्व।
मइं विणु को जणु बहु भासएहिं। णच्चावइ चच्चरि रासएहिं।
एत्थंतरे जाणेवि जणे वसंतु। आयउ विरहिणि-सोसणु वसंतु।
ता तरुणिहि पारम्भिउ सुरम्मु। मुणि-मयणुद्दीवणु गेयकम्मु।

---

उस वाराणसी नगरीका सुविख्यात राजा पद्मनाथ था, जो अपने प्रभावसे ऐसा दिखाई देता था मानो स्वर्गसे स्वयं इन्द्र ही भूतल पर आ उतरा हो। वह अपने शत्रुरूपी हाथियोंके लिए सिंहके समान शूरवीर योद्धा था और अपनी राज्यलक्ष्मी सहित साक्षात् नारायण सा प्रतीत होता था। उस पद्मनाथ राजाकी प्रिय रानी श्रीमती थी जो श्री अर्थात् लक्ष्मीसे भी अधिक सुन्दर थी; मानो हिमवान् पर्वतकी स्वयं गंगा महानदी हो, धरणेन्द्र देवकी पद्मावती देवी हो अथवा शिवजीकी पत्नी गौरी व चन्द्रमाकी पत्नी रोहिणी हो। श्रीमती पद्मनाथ राजाकी प्रियतम रानियोंमें प्रधान थी, जैसे दशमुख अर्थात् रावणकी रानियोंमें मन्दोदरी प्रमुख थी।

पद्मनाथ जब श्रीमतीके साथ बनारसमें राज्य कर रहे थे, तब वसन्त मासका आगमन हुआ। उस समय कोकिलोंकी ध्वनियों और भौरोंकी गुंजारसे ऐसा प्रतीत हुआ जैसे आलापिनी वीणा बज रही हो। शुक अर्थात् तोतोंके सहस्रों प्रकारके पाठों और नानाविध स्वरोंसे ऐसा लगने लगा मानो वसन्त नट बनकर गरज रहा हो ॥ २ ॥

३

वह वसन्त रूपी नट क्या कह रहा था सो सुनिए—"अरे, अरे, ये लोग नृत्य क्यों नहीं कर रहे? मानो मेरे विना वे चित्तमें निरुत्साह हो रहे थे। विना मेघोंके सरोवरोंको कौन भरे और सुभटोंके विना युद्ध कौन करे? कवियोंके विना काव्योंकी रचना करनेवाला तथा जिनदेवके विना द्रव्योंका कथन करनेवाला भला अन्य कौन है? इसी प्रकार मेरे विना विविध भाषाओंमें लोगोंको रासों सहित चर्चरी नचाने वाला और कौन रखा है?" ऐसा समझकर ही लोगोंके बीच विरहिणी स्त्रियोंको सन्ताप उत्पन्न करनेवाला वसन्त मास आया।

वसन्तके उत्साहमें तरुणी स्त्रियोंने सुरम्य गीत गाना प्रारम्भ किया जिससे कि मुनियोंके

*क वि णच्चइ जण-संतोसयारि । क वि रासु भणइ विरहियहि मारि ।*
*क वि चच्चरि देइ हणंति ताल । क वि दावइ थण तह मिसिण बाल ।*
*क वि रासु रमइ णिय-कंत-जुत्त । हिंदोलइ क वि तह गीयरत्त ।*
*क वि कील करइ जलि पिय-समाण । आलविय रमइ तह क वि जुवाण ।*

*घत्ता—इय णायरजण उद्दीवियमणु रमइ वसंतहो लीलए ।*
*ता णिवइ सकंतउ परियणजुत्तउ चलिउज्जाणहो कीलए ॥ ३ ॥*

४

*ता लयउ पसाहणु राणिएहिं । बहुवण्ण वत्थ णिव-माणिएहिं ।*
*मयगलि आरूढउ णरवरिंदु । रेहइ अइरावइ णाइ इंदु ।*
*अद्धासणे पिय उवइइ केम । तिणयणहो भडारिय गउरि जेम ।*
*पहि चलिउ ससाहणु णिवइ जाम । आवंतउ दिट्ठु मुणिंदु ताम ।*
*परिपालिय-सावय-वयधरेण । सम्मत्त - अडंबर-धुरधरेण ।*
*णिव्वाहिय-अतिहिइ णिम्मएण । जिणधम्म-परज्जिय-चित्तएण ।*
*दिट्ठउ वि सुदंसणु मुणिवरिंदु । मयलंछणहीणु अउव्व-इंदु ।*
*दो-दोसा-आसा-चत्तकाउ । णाणत्तय-जुत्तउ वीयराउ ।*

---

मनमें भी रागका उद्दीपन हो उठे। कोई लोगोंको सन्तोषदायक रीतिसे नृत्य करने लगी, और कोई विरही जनोंको मार डालनेवाला रास कहने लगी। कोई ताल दे देकर चर्चरी नाचने लगी और कोई बाला ( युवती ) उसी बहाने अपने स्तनोंका दर्शन कराने लगी। कोई अपने पतिके साथ रास खेलने लगी, और कोई गीतमें मस्त होकर हिंडोला झूलने लगी। कोई अपने पतिके साथ जलक्रीड़ा करने लगी, और कोई अपने आलापों द्वारा युवकोंके मनको रमाने लगी। इस प्रकार नगर-निवासी मदोन्मत्त होकर वसन्तकी लीलामें रमण करने लगे। तब राजा पद्मनाथ भी अपनी रानी श्रीमती तथा परिजनों सहित उद्यान-क्रीड़ाके लिए निकला ॥ ३ ॥

४

उद्यान क्रीड़ाके लिए रानियोंने अपना श‍ृङ्गार किया। राजाकी प्रियाओंने रंग-बिरंगे वस्त्र धारण किये। मदोन्मत्त हाथी पर सवार हुआ नरेश ऐसा शोभायमान था जैसे इन्द्र ऐरावत पर सवार होकर निकल रहा हो। राजाके साथ अर्ध आसन पर उनकी प्रिय रानी श्रीमती बैठी ऐसी शोभायमान हुई जैसे त्रिनयन अर्थात् महादेवजीके साथ भगवती गौरी ही विराजमान हों। इस प्रकार जब राजा सजधजसे उद्यान-क्रीड़ाके लिए जा रहा था, तभी उसने एक मुनीन्द्रको आते हुए देखा। राजा पद्मनाथ श्रावकके व्रतोंको धारण किये हुए थे और उन व्रतोंको भलीभाँति पालते भी थे। वे सम्यक्त्वको उसके समस्त अंगों सहित धारण करते थे और सम्यक्त्वी जीवोंमें अग्रेसर थे। वे अतिथियोंका नम्रतापूर्वक सत्कार करते थे। उनका चित्त जैन धर्मके प्रभावसे पूर्ण था। ऐसे पद्मनाथ राजाने जब उन सुदर्शन नामक मुनिवरको देखा, तो वे उन्हें ऐसे प्रतीत हुए मानो मृगरूप कलंकसे हीन कोई अपूर्व चन्द्रमा ही हो। वे मुनि राग और द्वेष इन दोनों

सव्वंग-मलेण विलित्तगत्तु । चउविकहा-वयणाहो जो विरत्तु ।
परमेसरु सिरि मासोपवासि। गिरि कंदरे अहव मसाण वासि ।
सो पेक्खिवि परमाणंदएण । पभणिय पिय परमसणेहएण ।
इह पेसणजोग्गु ण अण्णु को वि । तो हउं मि अह व फुडु पत्तु होइ ।
जाएप्पिणु अणुराएण वुत्त । पारणउ करावहि मुणि तुरंत ।
लब्भइ पियमेलणु भवसमुद्दे । वणकीलारोहणु गयवरिंदे ।
इउ सुलहउ जीवहो भवि जि भए । दुलहउ जिणधम्मु भवण्णवए ।
दुलहउ सुपत्तदाणु वि विमलु । मुत्ताहल-सिप्पिहिं जेम जलु ।

**घत्ता**—तं जाएवि भावइं गुरु-अणुरायइं देहि जोग्गु जं एयहो ।
फासुअउ सुगिल्लउ महुरु रसिल्लउ जाउ कम्मु जिण एयहो ॥ ४ ॥

५

ता चलिय जंपंति । कोवेण कंपंति ।
कहि आउ पाविट्ठु । एहु धिट्ठु णिक्किट्ठु ।
मइ विग्घु पिययस्स । किउ एण भोयस्स ।
वणि निविण सह जामि । साणंद कीलामि ।

दोषोंसे मुक्त थे, वे मति, श्रुति और अवधि इन तीन ज्ञानोंके धारी और वीतराग थे। उनका समस्त शरीर मलसे विलिप्त था (क्योंकि वे मुनियोंको निषिद्ध स्नान नहीं करते थे व उन्हें अपने शरीरका कोई मोह नहीं था)। वे राजकथा, चोरकथा, स्त्रीकथा व भोजनकथा, इन चारों प्रकारकी विकथाओंसे विरक्त थे। वे मुनीश्वर मासोपवासी थे अर्थात् एक एक मासके अन्तरसे केवल एक बार आहार करने निकलते थे, और शेष समस्त काल पर्वतकी गुफाओंमें अथवा श्मशानमें ध्यान द्वारा व्यतीत करते थे।

ऐसे उन परम मुनीश्वर सुदर्शनका दर्शन पाकर राजाको परम आनन्द हुआ और उन्होंने बड़े स्नेहसे अपनी प्रिय रानी श्रीमतीसे कहा—"हे प्रिये! इस समय हमारा जो कर्तव्य है उसको निभानेकी योग्यता अन्य सेवक-सेविकाओंमें नहीं है। इसके लिए पात्र तो स्पष्टतः तुम हो अथवा मैं। अतएव तुम स्वयं जाकर धर्मानुराग सहित मुनि महाराजकी तुरन्त पारणा करा आओ। इस भवसागरमें प्रिय-मेलन, वन-क्रीड़ा, गजारोहण आदि सुख तो इस जीवको जन्म-जन्मान्तरमें सुलभ है; किन्तु इस भवसमुद्रमें जिन-धर्मकी प्राप्ति दुर्लभ है। और उसमें भी अति दुर्लभ है शुद्ध सुपात्र दानका सुअवसर, जिस प्रकार कि मुक्ताफलकी सीपके लिए स्वाति नक्षत्रका जलबिन्दु दुर्लभ होता है। अतएव सद्भाव सहित घर जाकर खूब अनुराग सहित इन मुनि महाराजको ऐसा योग्य आहार कराओ जो प्राशुक और गीला हो, मधुर और रसीला हो जिससे इनका धर्म-साधन सुलभ हो ॥ ४ ॥

५

राजाकी यह बात सुनकर रानी कोपसे कॉप उठी और यह कहती हुई घरको वापिस चली कि "यह पापी, ढीठ, निकृष्ट मनुष्य इसी समय यहाँ कहाँसे आ गया? अपने प्रियतमके साथ-उद्यानमें जाकरे आनन्द क्रीड़ाका जो मुझे सुख होता, उसमें इसने विघ्न उत्पन्न कर दिया"

*इय चिंतवंतीए । मुणि धरिउ ता तीए ।*
*पुण दुट्ठ-रुट्ठाइं । पारविउ मुणि ताइं ।*
*कडु हलइं दिण्णाइं । जे डहइं अंगाइं ।*
*जिउ हरइं तुरियाइं । णं गिम्ह-किरणाइं ।*
*तं लेवि मुणिएण । मणि सरिस अमिएण ।*
*कडु आसियउ जाम । तण भमिउ तहो ताम ।*
*चिंतिउ ण सक्केमि । वणि अज्जु जाएमि ।*
*ता अज्जु जिण-भवणे । अच्छेमि अइरमणे ।*
*इय चिंतवंतो वि । जिण-भवण पत्तो वि ।*
*तहिं दिवसु थिउ एक्कु । आहारु जा पक्कु ।*
*ता तेहिं सावेहिं । किउ विणउ तहु तेहि ।*
*पुरि खोहु संजाउ । हा हा रउण्णाउ ।*

*घत्ता—उत्तहे देवी तुरिय गय णिवइ-पासे जा भवणहो ।*
*ता दिट्ठ णरिंदइं झत्ति तहि विरइ जणंती णिय-मणहो ॥ ५ ॥*

६

*साहरण करालिय भावियाय । उद्दिह चित्तें रायाहिराय ।*
*एत्थंतरे आइय णिविड जाम । मुहि एह दुगंधु वि पउरु ताम ।*
*ता णंतरे पुरि पइसंतएण । णिसुणिउ कोलाहलु तहि णिवेण ।*

---

ऐसी ही कुभावना मनमें धारण करती हुई रानीने मुनिको अपने साथ लिया । घर जाकर उस दुष्ट रानीने रोषसे मुनिको कडुए फलोंका आहार कराया जिनसे अंगोंमें दाह हो और जिनसे अल्पकालमें मृत्यु भी सम्भव हो, जैसे ग्रीष्मकी प्रचण्ड किरणें ।

मुनि महाराजने उस आहारको भी अमृत सदृश मानकर ग्रहण कर लिया । किन्तु उन्होंने ज्योंही वह कडुए फलोंका आहार किया त्योंही उनके शरीरमें चक्कर आने लगे । तब उन्होंने विचार किया "अब मै आज वनको तो वापिस जा नहीं सकता । अतः आजका दिन मै यहींके अति रमणीक जिन-मन्दिरमें व्यतीत करूँगा ।" ऐसा विचार करते हुए वे जिन-मन्दिरमें आये । वहाँ वे एक दिन रहे जिससे उनका वह आहार पच जाय । मन्दिरमें श्रावकोंने विनयसे उनकी सेवा की । समस्त नगरीमें इस समाचारसे बड़ा क्षोभ उत्पन्न हुआ और लोग हाय, हाय, करने लगे ।

वहाँ रानी मुनिके आहारको दुष्ट भावसे निपटाकर झट पुनः अपने पतिके पास उपवनमें जा पहुँची । राजाने उसे आते देखा, किन्तु उनके मनमें तत्काल उसके प्रति अरुचि उत्पन्न हो उठी ॥ ५ ॥

६

भगवान् महावीर राजा श्रेणिकसे कहते है—हे राजाधिराज, उस समय यद्यपि रानी वस्त्राभूषणोंसे अलङ्कृत थी, तथापि वह विकराल दिखाई देने लगी, और उसके चित्तमें भी अधीरता आ गई । भवितव्यता ऐसी होती है । इसी बीच जब रानी समीप आई, तब राजाको प्रतीत हुआ कि उसके मुखसे बहुत दुर्गन्ध आ रही है । अनन्तर जब राजाने नगरमें प्रवेश किया तो उन्हें

पुच्छिउ किं जिणहरे पउरु खोहु । कि चोज्जु कवणु किं को विरोहु ।
ता एक्क भएण विं चविउ तेत्थु । जइ अभउ देइ णिउ कहमि तत्थु ।
राएण वुत्तु कहि कहिउ तेण । मुच्छाविउ मुणिवरु परवसेण ।
देविए तुम्हइं वि सुपेसियाइं । दिण्णउ अपक्कु आहारु ताइं ।
तं सुणिवि णरिंदए कोवएण । चिंतिउ किउ सयलु अजुत्तु एण ।
जइ मारमि तो जणे तिय-पवाउ । अच्छइं परिहारइं दूह ठाउ ।
इय चिंतिवि मुक्क णिरत्थ करिवि । वइ अणुहवेवि दुत्तण मरिवि ।
उप्पण्ण म्हइसि-कुच्छिए हवेवि । मुअ माइरि सेइत्तइ ण कोवि ।
बहु रिणिघिणंति सा फसियकाय । किमि सिमिसिमंत दुग्गंध जाय ।
सा अण्णहिं दिणे तण्हाइं तत्त । पहे सरिहे पइट्ठिय पंकि खुत्त ।
मग्गेण मुणीसर दिट्ठ जंत । सिरु धुणइ सकोवइं हणणचित्त ।
ता खुत्तु खंधु पंकए मरेवि । उप्पण्ण णिवइ-सूवरि हवेवि ।
मुअ मायरि छुहइ म खीणगत्त । ताडिज्जइ लोयहिं किं कियत्त ।
तहि मुअ पुणु संवरि फसियकाय । पुणु मुअ चंडालिहिं गब्भे जाय ।

वहाँ महान् कोलाहल सुनाई पडा । राजाने पूछा कि जिन-मन्दिरमें इतना क्षोभ क्यों हो रहा है ? वहाँ कोई कौतुक हो रहा है या कुछ लड़ाई-झगड़ा उठ खड़ा हुआ है । तब किसी एक नागरिकने भयभीत होते हुए राजासे प्रार्थना की "हे महाराज, यदि अभय प्रदान करें तो मै सत्य बात कहूँ ।" राजाने उसकी प्रार्थना स्वीकार कर उसे वृत्तान्त कहनेके लिए आदेश दिया । तब उसने कहा "हे महाराज, आपके द्वारा प्रेषित होनेपर रानीजीने मुनिवरको अपक्व आहार दिया, जिसके कारण परवश होकर मुनिराजको मूर्च्छा आ गई ।" यह वृत्तान्त सुनकर राजाको बड़ा क्रोध आया । वे विचारने लगे "इस रानीने यह बहुत ही अयोग्य कार्य किया है । यदि मैं इसे मार डालूँ तो लोगोंमें यह अपकीर्ति होगी कि राजाने स्त्रीघात किया । और इसे यों ही राजमहलमें रहने दूँ तो लोग यह दोष देंगे कि राजाने रानीके घोर अपराधके लिए उसे कोई दण्ड नहीं दिया ।" ऐसा चिन्तन करके राजाने रानीके सब वस्त्राभूषण छीन लिये और उसे निर्धन करके राजमहलसे निकाल दिया । तब रानी बड़े क्लेशका अनुभव कर आर्तध्यानसे मरणको प्राप्त हुई । पश्चात् उसने एक भैंसकी कुक्षिमें जन्म लिया । उसके जन्म लेते ही माताका मरण हो गया और उसका पालन करनेवाला कोई न रहा । बहुत झूंक-झूंक कर वह कुछ बड़ी हुई, किन्तु उसका शरीर नितान्त दुर्बल था । उसके शरीरमें कीड़े पड़ रहे थे जिससे उसकी दुर्गन्ध भी आने लगी । एक दिन वह प्याससे तप्त होकर एक सरोवरमें घुसी और वहाँ कीचड़में फँस गई । उसी समय उस मार्गसे एक मुनीश्वर निकले । किन्तु उन्हें देखकर वह कोपसे सिर हिलाने लगी और उन्हें मारनेकी उसे इच्छा हुई । इससे उसके कन्धे भी कीचड़में डूब गये और वह वहीं मृत्युको प्राप्त हुई ।

भैंसकी योनिसे निकलकर उस रानीका जीव, हे राजन्, एक शूकरीके गर्भमें आया । उसे जन्म देनेवाली शूकरीका शीघ्र ही मरण हो गया और यह भूख प्याससे क्षीण-शरीर हो गई । लोग उसको मनमाना मारने पीटने लगे । निदान वह मरणको प्राप्त हुई ।

शूकरीकी योनिसे निकलकर पुनः उस रानीका जीव साँभरी ( मृगी ) की योनिमें आया ।

घत्ता—गब्भत्थहे मुउ चंडालु तहे मायरि पुण जम्मंतियहे ।
जोयण दुग्गधु सरीरहो वि आवइ फुडु तहे तीयहे ॥ ६ ॥

७

असहंतहिं चंडालहिं दुगंधु । चिंतिउ किं किज्जइ पडिणिबंधु ।
छुडु एक्कइं बहुअहं होइ दुक्खु । तो किज्जइ वरि एक्कहि जि मोक्खु ।
इम जंपिवि अडविहि णेइ मुक्क । वरिसट्ठ जाम ता तहिं मि थक्क ।
पिप्पल पिलिखिणि उंबर फलाइं । भक्खइ आलुंबरि सद्दलाइं ।
एत्थंतरे केण मुणीसरेण । गुरु पुच्छिउ सविणय णुअसिरेण ।
परमेसर पूरिय-णासरंधु । कहिं आवइ एहु अइसय-दुगंधु ।
मुणि पभणइ णिय-हिय-कोवकरणि । चिरु रिसिहिं उवरि ससार-सरणि ।
तें पावइं एहु दुग्गंधु जाउ । तं सुणिवि चविउ सिसु पुण सराउ ।
णिच्छरिहइ किम एहु एहु पाउ । ता कहिउ मुणिंदें तहो उवाउ ।
मेल्लेविणु जिणवर-धम्मसारु । को जीवह अगणु जि होइ तारु ।
दयमूलु खति मद्दव परद्दु । अज्जव सउच्च सच्चोवविंदु ।

---

उसका शरीर यहाँ भी बहुत दुर्बल था । और शीघ्र वह यहाँ भी मरणको प्राप्त हुई ।

साँभरीकी योनिसे निकलकर वह रानीका जीव एक चाण्डालिनीके गर्भमें आया । गर्भमें आते ही उसके चाण्डाल पिताकी मृत्यु हो गई और उसको जन्म देनेकी पीड़ामें ही माताका मरण हो गया । इस चाण्डाल सुताके शरीरसे एक योजन तक जानेवाली दुर्गन्ध निकलने लगी ॥ ६ ॥

७

इस मातृ-पितृ-विहीन चाण्डाल-कन्याकी उस घोर दुर्गन्धको उसके पडौसी चाण्डाल भी सहन न कर सके । तब वे सोचने लगे कि इस आपत्तिका क्या उपाय किया जाय । जब किसी एकके कारण अनेकोंको दुःख उत्पन्न हो, तो उस एकका तिरस्कार कर दिया जाय, इसीमें भलाई है । ऐसे आपसमें विचार कर उन्होंने उस दुर्गन्धा कन्याको एक अटवीमें ले जाकर छोड दिया । वहाँ वह आठ वर्ष तक रही । वह पीपल, पिलखिन, ऊमर आदि अभक्ष्य उदुंबर फलोको मय पत्तोंके भक्षण कर जीवित रही ।

एक दिन उसी अटवीके समीप कुछ मुनि विहार कर रहे थे । एक मुनिने अपने गुरुको प्रणाम कर विनय भावसे पूछा—हे गुरुवर, यह हमारी नाकको भरनेवाली महान् दुर्गन्ध कहाँ से आ रही है ? तब उन मुनीश्वरने उत्तर दिया—"एक स्त्रीने अपने हृदयमें मुनिराजपर क्रोध धारण किया था, उसी पापके फलसे उसके मुँहमें दुर्गन्ध उत्पन्न हुई है, जो जन्म-जन्मान्तरमें भी उसका पीछा नहीं छोड़ती ।" गुरुकी यह बात सुनकर उस शिष्यने मुनिसे फिर भक्तिपूर्वक पूछा—हे गुरुवर, अब हमें आप कृपाकर यह बतलाइये कि उस स्त्रीका यह पाप कैसे दूर होगा ? तब मुनिराज उस पापके निवारणका उपाय बतलाने लगे । वे बोले—

इस संसारमें सारभूत वस्तु जैनधर्म ही है । उस जैनधर्मको छोडकर और कौन इस जीवका तरण-तारण कर सकता है । दयामूलक उत्तम क्षमा और मार्दव ये पुरोगामी गुण हैं; आर्जव, शौच

*संजमु तह पोसणु आवणीउ । तउ णउ जलउत्तहि तारणीउ ।*
*वेउव्विय करि तह मज्झि खंभु । दह धम्महं णावइ पुरउ वंभु ।*
*इउ पालइ पंचुंबर-विरत्ति । णिसिभोज्जहं मज्जहं किय णिवित्ति ।*
*इय कहिउ असेसु वि मुणिवरेण । तेण वि आयरिणउ आयरेण ।*
*पुणु सद्दहाणु किउ धम्मु तेण । णियमिय-पंचुंबर-भक्खणेण ।*
*एत्तहे वि आउ परिपुरणु जाउ । मुअ धम्महं उवरि धरंति भाउ ।*

**घत्ता**—*तहु वयहु पहावइं उवसम-भावइं दालिद्दिय-दियवरहो घरि ।*
*जाइवि उप्परिणय देह कुवरिणय उज्जेणिहि आसरण घरि ॥ ७ ॥*

८

*तहि कोसु एक्कु दुग्गंधु जाइ । बहु-पावहु कहिमि ण छेउ होइ ।*
*तहि मायरि मुअ तहु दियहु कंत । माया-विहीण बहु-दुक्ख-तत्त ।*
*जामच्छइ कव्वाडु वि करंति । खड-कट्ठ-पण्ण-फल विक्किणंति ।*
*ता अण्णहि दिणि णंदण-वणम्मि । उज्जेणि-तडिहि तरवर-घणम्मि ।*
*आयउ वि सुदंसणु मुणिवरिंदु । गय-वाहणु रेहइ णं सुरिंदु ।*
*तिदंसणु णं संकरु विहाइ । चउभासापढणु वंभु णाइ ।*
*गय-रहिउ अउव्वु वि विण्हु भाइ । बहुगुणु वण्णणउं ण कहिमि जाइ ।*

---

व सत्य, ये उन गुणोंके सहायक उपवृन्द है, संयम इन गुणोंका पोषण करनेवाला है, तप और त्याग जलोदधिके तारनेवाले है। विक्रिया अर्थात् अकिंचन उनका मध्यस्तम्भ है और ब्रह्मचर्य मानो दशों धर्मोंके आगे है। इन दश धर्मोंके अतिरिक्त पंच उदुम्बरका परित्याग करना चाहिए तथा रात्रिभोजन व मद्यपानसे भी निवृत्ति रखना चाहिए।

इस प्रकार मुनिराजने समस्त धर्मका सारभूत उपदेश दिया जिसे उस दुर्गन्धा चाण्डाली ने भी आदर सहित सुना। इसे सुनकर उसने धर्मपर श्रद्धा की और पंच उदुम्बरका त्याग किया। शीघ्र ही उसकी आयु भी पूर्ण हुई। तब वह धर्ममें भावना रखती हुई मृत्युको प्राप्त हुई। उस व्रतके प्रभावसे तथा मरणकालके उपशम भावसे वह उज्जैनीमें एक दरिद्री ब्राह्मणके घर जाकर कुरूप कन्या उत्पन्न हुई ॥ ७ ॥

८

इस भवमें अब उस कन्याकी दुर्गन्ध एक कोस तक ही जाती थी। तीव्र पापका अन्त शीघ्र नहीं हो पाता। जन्म होते ही उसकी माता द्विज-पत्नीका मरण हो गया। मातृ-विहीन होकर इसने बहुत दुःख पाया। वह घास, लकड़ी, पत्ते, फल आदि बेचनेका कबाड़ करके अपना पेट पालने लगी। तब एक दिन उस उज्जयिनी नगरीके समीप सघन वृक्षों वाले नन्दन वनमें सुदर्शन मुनिवरका आगमन हुआ। वे मुनीन्द्र गतवाहन अर्थात् वाहनरहित थे जिससे उसकी उपमा सुरेन्द्रसे दी जा सकती है जो गजवाहन अर्थात् हाथी पर आरूढ़ होते है। वे तीन दर्शनोंके ( चक्षु अचक्षु और अवधि ) के धारक थे जिससे वे त्रिदर्शन अर्थात् तीन आँखों वाले शंकरके समान थे। वे चार भाषाओके पाठी थे जिससे वे ब्रह्माके समान थे जो चार वेदोंका पाठ करते है। वे गदारहित होनेसे अपूर्व विष्णुके समान दिखाई देते हैं। वे इतने गुणवान् थे कि उनके समस्त गुणोंका वर्णन करना अशक्य है।

*एहउ परमेसरु आउ जाम । णयरिहिं जणु जत्तहि गयउ ताम ।*
*जससेणु णराहिउ परियणेण । गउ जत्तएं सहु अंतेउरेण ।*
*वणतिलय मणोहरि भज्ज तासु । आया गुरुभत्तिएं मुणिवरासु ।*
*ता णंतरि सा दियतणिय तणय । आया गिणहेप्पिणु कट्ठ-तिणय ।*
*पुच्छिउ कि दीसइ णयरि खोहु । आवइ जणु वणहु असंखु एहु ।*
*ता कारणु केण वि कहिउ तेत्थ । जइवसहु परायउ एक्कु एत्थ ।*
*तहो वंदणभत्तिए जाउ लोउ । णिउ आयउ पेक्खइ अवरु कोउ ।*
*तं सुणिवि तेण भरु मेल्लिऊण । गय वणहु झत्ति कोऊहलेण ।*

**घत्ता**—*ता दिट्ठउ लोयउ पुरउ वइट्ठउ पुच्छंतउ जम्मंतरइं ।*
*दुक्कियइं पणासइ मुणिवरु भासइ जासु वि जाइं णिरंतरइं ॥ ८ ॥*

९

*तहो धम्माहम्महो फलु वि के वि । पुच्छहिं वयदाणहि अण्णए वि ।*
*एत्थंतरि तासु सुणेवि सव्वु । अवलोयउ मुणिवरु मणहरव्वु ।*
*उम्मूलिउ जें भवतरुहु मूलु । चूरिउ सल्लत्तउ जिं तिसूलु ।*
*भूसिउ रयणत्तय-भूसणेण । जं दिट्ठिवि सा पुणु तक्खणेण ।*
*णिवडिय महियलि तहि अवसरेण । आणाविय णियडु मुणीसरेण ।*

ऐसे परम मुनीश्वरके आनेपर नगर-निवासियोंकी उनके दर्शनके लिए यात्रा प्रारम्भ हो गई। राजा जयसेन अपने अन्तःपुर एवं परिजनों सहित यात्राको निकले। उनकी वनतिलका नामक मनोहर भार्या भी बड़ी भक्ति सहित मुनिवरके समीप आयी। इसी बीच वह द्विजकन्या दुर्गन्धा भी घास लकडी लिये हुए वहींसे निकली। उसने लोगोंसे पूछा "नगरमें इतनी हलचल क्यों हो रही है और वनकी ओर ये असंख्य लोग क्यों आ रहे है? तब किसीने उसे बतलाया कि वहाँ एक यतिवर आये है और उन्हींकी वन्दनाके लिए लोग भक्ति सहित जा रहे है। और की तो बात ही क्या, स्वयं राजा भी उनके दर्शनके लिए आया है। यह बात सुनकर उस द्विज-कन्याको भी कौतूहल हुआ और वह अपना भार वहीं छोड़कर वनकी ओर चल पडी। वहाँ पहुँचकर उसने देखा कि वहाँ बहुत लोग बैठे हुए है और वे अपने-अपने जन्मान्तरकी बातें पूछ रहे है। मुनि महाराज जिस किसीसे बोल लेते है उसके निरन्तर पापोंका विनाश हो जाता है ॥ ८ ॥

९

वहाँ कोई मुनिराजसे धर्म और अधर्मका फल पूछ रहे थे, तो अन्य कोई व्रत और दानका फल जाननेकी इच्छा कर रहे थे। इसी बीच दुर्गन्धाने वहाँ पहुँचकर और उनकी सब बातें सुनकर मनोहर मुनिवरकी ओर देखा। वे मुनिराज सामान्य नहीं थे। उन्होंने अपने संयम और तपके प्रभावसे भव रूपी वृक्षके मूलको नष्ट कर दिया था और त्रिशूल-सा चुभनेवाले मिथ्यात्व, माया और निदान इन तीनों शल्योंको चूर-चूर कर दिया था। वे दर्शन, ज्ञान और चारित्र इन तीनों रत्नोंसे विभूषित थे। मुनिराजपर दृष्टि पड़ते ही दुर्गन्धा उसी समय मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिर पड़ी। मुनिराजने उसे अपने समीप मँगा लिया और गोषीर रससे उसका सिंचन कराया। वह क्षण भरमें सचेत हो गई।

*सिंचाविय गोसीरहु रसेण ।  खणमेक्कइं चेयण लइय तेण ।*
*एत्थंतरे पुच्छिय णरवरेण ।  तुहुं मुच्छिय कवणहि कारणेण ।*
*ता भणिउ णिसुणि रायाहिराय ।  महु तणिय अहम्म-कहाणियाय ।*
*परिसाहिवि सक्कइं जिणवरिंद ।  महु दुक्खसंख अह वा मुणिंद ।*
*जइ भणउं लेसु एक्कु जि कहेमि ।  णीसेस ण कहणहं सक्कएमि ।*
*ता भणिउ णरिंदइं जेत्तिया वि ।  सक्कहि कह पयडहि तेत्तिया वि ।*
*सा भणइ एत्थ सुपसिद्ध जाय ।  णामेण वणारसि णयरि राय ।*
*तहि णरवइ णामें पउमणाहु ।  जिणवर-पय-भसलु महीसणाहु ।*
*हउं सिरिमइ णामें तासु कंत ।  अइपाणपियारी गुणमहंत ।*
*ता अण्णहि दिणि वणकीलणेण ।  जा चल्लिय णिरु अद्धासणेण ।*
*ता दिट्ठु मणीसरु सुमुहु एंतु ।  पुव्वक्कियकम्महो जो कयंतु ।*
*ता रायएं णिलयहु पेसियाइं ।  खावाविउ मइं वि सरोसियाइं ।*
*तें पावें तहि भवे णिवेण चत्त ।  मुअ कुट्ठिणि होइवि दुक्खतत्त ।*

**घत्ता**—*हुअ महिसि सिगालिय सूवरि कालिय पुणु संवरि चंडालि तह ।*
*एवहिं हुव बंभणि दुक्ख-णिसुंभणि एत्तिए भव-आवलिय-कह ॥ ९ ॥*

१०

*ता णिवेण वुत्तु मुणि मज्झु भासि ।  इय सच्चु चवइ कि अलियरासि ।*

---

दुर्गन्धाके सचेत होनेपर राजाने उससे पूछा कि हे कन्ये, तू यहाँ मूर्च्छित किस कारण से हुई ? तब दुर्गन्धाने कहा "हे राजाधिराज, मेरी अधर्मभरी कहानी सुनिये। मुझे जो असंख्य दुख सहन करने पड़े हैं वे या तो जिनेन्द्र ही कह सकते है अथवा ये मुनीन्द्र । यदि मुझे ही कहना है तो मै केवल एक लेशमात्र कहती हूँ। समस्त वृत्तान्त कहना मेरी शक्तिके बाहर है। तब राजाने कहा जितनी कथा तू कह सके उतनी ही कह। तब दुर्गन्धाने कहा—

इसी भरत क्षेत्रमें बनारस नामकी सुप्रसिद्ध नगरी है। वहाँ एक बार पद्मनाथ नामका राजा राज्य करता था। वह राजा जिनपदभक्त अर्थात् जैन धर्मका उपासक था। मै उसी पद्मनाथ राजाकी रानी श्रीमती थी। सर्वगुणसम्पन्न होनेसे राजा मुझे अपने प्राणोंके समान प्यार करता था। एक दिन जब मै राजाके साथ अर्धासनपर बैठी हुई वन-क्रीड़ाके लिए जा रही थी, तब सम्मुख आते हुए एक मुनिराज दिखाई दिये। वे पूर्वकृत कर्मोंके क्षय करनेमें कृतान्त अर्थात् यमराजके समान थे। उनके दर्शन होनेपर राजाने मुझे उन्हें आहार करानेके लिए वापिस घर भेजा। मैने आकर क्रोध भावसे उन्हें कड़वे फलोंका आहार कराया। उस पापके फलस्वरूप राजाने उसी भवमें मेरा परित्याग कर दिया। मैं कुष्ट रोगसे पीड़ित हो गई और दुःखसे तपायमान होते हुए मैने प्राण विसर्जन किये। जन्मान्तरमें मैं क्रमशः भैस, शृंगाली, काली शूकरी, फिर साँभरी और फिर चण्डालिनी होकर अब इस जन्ममें ब्राह्मणी हुई हूँ। यही मेरे भवभ्रमणकी दुःखपूर्ण कहानी है ॥ ९ ॥

१०

दुर्गन्धाके जन्म-जन्मान्तरोंकी दुःखपूर्ण कथा सुनकर राजाने मुनिराजसे पूछा 'हे मुनीन्द्र !

ता भणिउ मुणिंदें सयलु सच्चु । अण्णारिसु अत्थि ण एण वंचु ।
पुणु तत्थ णरिंदें वुत्तु साहु । किम कम्मछेउ होसइ सुलाहु ।
कहि को वि उवाउ अउव्वु तेम । चलि पावइ सुहगइ एह जेम ।
ता भणिउ सुअंधदहमि करेइ । दुत्तरु कम्मोवहि तिण तरेइ ।
तहिं अवसरि ताइं णरेसरेण । भालयलि णिहियकर-णअसिरेण ।
पभणिउ परमेसर कहहि तेम । किज्जइ दिज्जइ उज्जमणु जेम ।
एत्थंतरि णाहि जतउ विमाणु । पडिखलिउ विचितइ ता विमाणु ।
णामेण धुवंजउ खगवईसु । णिय तेओहामिय-गहवईसु ।
अच्छइ किं अरि महु कूरभाउ । किं मुणिवरु को वि उज्झिय-कसाउ ।
इम चिंतिवि झायउ जा मणम्मि । ता जाणिउ मुणि णिम्मलु जणम्मि ।
अच्छइ पयडंतउ धम्मसारु । लइ जाउं ण गच्छइ जहिं कयारु ।
इम चिंतिवि खेयरु आउ तेत्थु । अच्छइ मुणि णायर-जणु वि जेत्थु ।
वंदेप्पिणु तहिं उवइट्ठु जाम । एत्थंतरे मुणि कह कहइ ताम ।

घत्ता—णिसुणहि णियपुत्तिए आयम-जुत्तिए णिसुणहि अवर वि सयलह ।
भासमि विहिकरणउ पुणु उज्जमणउ फलु सुअंधदहमिहि जह ॥ १० ॥

---

यह जो दुर्गन्धा ब्राह्मणीने कहा है वह सब सत्य है या झूठ बातोंका पुज है । मुनिराजने कहा— 'जो कुछ इसने कहा है वह सब सत्य है, औरोंके समान उसने झूठ कहकर धोखा देनेका प्रयत्न नहीं किया । तब राजाने मुनिसे पूछा 'हे मुनिराज, अब इस ब्राह्मणीको अपने कर्मोंका छेद करनेका अवसर कब और कैसे मिलेगा ? आप कोई ऐसा अपूर्व उपाय बतलाइये जिससे कि आगे चलकर यह कन्या शुभ गतिको प्राप्त हो सके । राजाका प्रश्न सुनकर मुनिराज बोले 'इस कन्याको सुगन्ध दशमी व्रतका पालन करना चाहिए । उसी व्रतके द्वारा यह कर्मोंके दुस्तर समुद्रको पार कर सकती है ।' इस अवसरको पाकर राजाने सिरपर हाथ जोड मुनिको नमन करके प्रार्थना की 'हे मुनिराज, अब यह बतलानेकी कृपा करें कि यह व्रत कैसे किया जाता है और उसके उद्यापनकी विधि क्या है ?'

ठीक इसी बीच आकाशसे गमन करता हुआ एक विमान वहाँ आकर सहसा रुक गया । अपने विमानको अवरुद्ध हुआ देखकर उसमें आरूढ़ हुआ विद्याधर भी विमान अर्थात् मानहीन होकर चिन्तामें पड गया । विमानका अधिपति ध्रुवंजय नामक विद्याधरोंका राजा था जिसने अपने तेजसे ग्रहपति अर्थात् चन्द्रमाको भी पराजित कर दिया था । अपने विमानके अकस्मात् रुकनेसे वह विद्याधर सोचने लगा 'क्या यहाँ कोई मेरा शत्रु बैठा है जो मेरे प्रति क्रूर भाव रखता है; अथवा यहाँ कोई मुनिवर विराजमान है जिन्होंने अपने क्रोधादि कषाय त्याग दिये है ?" यह चिन्ता उत्पन्न होनेपर ज्योंही उस विद्याधरने मनमें ध्यान लगाया त्योंही वह जान गया कि वहाँ एक निर्मल स्वभाव और प्रचण्ड तपस्वी मुनिवर लोगोंके बीच बैठे हुए उन्हें धर्मका सार समझा रहे है । 'तो मै भी शीघ्र वहीं जाऊँ जहाँ कुकर्मी नहीं जाता' ऐसा विचार कर वह विद्याधर भी वहीं आ पहुँचा जहाँ वे मुनिराज और नगरनिवासी बैठे थे । विद्याधर मुनिवरकी वन्दना कर जब वहाँ बैठ गया तब मुनिराजने अपना धर्मोपदेश देना प्रारम्भ किया ।

उस दुर्गन्धा कुमारी तथा अन्य उपस्थित जनोको सम्बोधन करते हुए मुनिराज बोले

११

भद्दवि सियपंचमि उवसिज्जइ । पंचदिवसि कुसुमंजलि दिज्जइ ।
णाणाफलहि फणस-बिज्जउरहि । फोफल-कुंभडहि णालियरहि ।
कुसुमहि पंच-पयार-सुअंधहिं । महमहंत-वरधूवहि दीवहि ।
पुणु दहमीहि सुअंधउ किज्जइ । तद्दिणि आहारु वि णियमिज्जइ ।
अहवा पोसहु णउ सक्केज्जइ । एयभत्त तो णियमइं किज्जइ ।
रयणिहि जिण चउवीस एहविज्जइ । दहवारें दह पुज्जउ किज्जइ ।
दहमुह-कलस करेवि थविज्जइ । पुणु दहंगु तहे धूउ दहिज्जइ ।
कुंकुमाइ दहदव्वइ जुत्तउ । किज्जइ जिण-समलहणु पवित्तउ ।
पुणु दह भत्तिहि अक्खय-जुत्तउ । लिहियइं मंडल अंसु विचित्तउ ।
तहि दह दीवय उवरि धरिज्जइं । दह फल मणहर अग्गइं दिज्जइं ।
दह पयार णेविज्जइं किज्जइं । दह वारइं जिणणाहु थुणिज्जइ ।
इय विहिए किज्जइ दह वरिसइं । दह पाणइं परिवड्ढिय-हरिसइं ।

**घत्ता**—इय विहाणु णिसुणिउ णिवइ पुणु णिसुणहि उज्जमणउ ।
(तं तुह) आहासमि कमिण पयासमि होइ जेम जं करणउ ॥ ११ ॥

---

"हे पुत्रि तथा अन्य नगरनिवासियो, सुनो । मै तुम्हें आगम और युक्ति सहित वह समस्त विधि बतलाता हूँ जिसके अनुसार सुगन्धदशमीव्रतका पालन और फिर उसका उद्यापन करना चाहिए । मै यह बतलाऊँगा कि इस व्रतके पालनका फल क्या होता है ॥ १० ॥

११

सुगन्धदशमी व्रतका पालन इस प्रकार किया जाता है—भाद्रपद शुक्ल पंचमीके दिन उपवास करना चाहिए और उस दिनसे प्रारम्भ कर पाँच दिन अर्थात् भाद्रपद शुक्ल नवमी तक कुसुमाञ्जलि चढाना चाहिये । कुसुमाञ्जलिमें फनस, बीजपुर, फोफल, कूष्माण्ड, नारियल आदि नाना फलों तथा पंचरंगी और सुगन्धी फूलों तथा महकते हुए उत्तम दीप, धूप आदिसे खूब महोत्सवके साथ भगवान्का पूजन किया जाता है । इस प्रकार पाँच दिन नवमीतक पुष्पाञ्जलि देकर फिर दशमीके दिन जिन-मन्दिरमें सुगन्धी द्रव्यों द्वारा सुगन्ध करना चाहिए और उस दिन आहारका भी नियम करना चाहिए । उस दिन या तो प्रोषध करे, और यदि सर्व प्रकारके आहारका परित्याग रूप पूर्ण उपवास न किया जा सके, तो एक वार मात्र भोजनका नियम तो अवश्य पाले । रात्रिको चौबीसी जिन भगवान्का अभिषेक करके दश वार दश पूजन करना चाहिए । एक दशमुख कलशकी स्थापना करके उसमें दशांगी धूप खेना चाहिए । कुंकुम आदि दश द्रव्यों सहित जिन भगवान्की पवित्र पूजा स्तुति करना चाहिए । पुनः अक्षतों द्वारा दश भागोंमें नाना रंगोंसे विचित्र सूर्य मण्डल बनाना चाहिए । उस मण्डलके दश भागोंमें दश दीप स्थापित करके उनमें दश मनोहर फल और दश प्रकार नैवेद्य चढाते हुए दश बार जिन भगवान्की स्तुति वन्दना करना चाहिए । इस प्रकारकी विधि हर्ष पूर्वक मन वचन कायसे पाचों इंद्रियोंकी एकाग्रता सहित प्रति वर्ष करते हुए दश वर्ष तक करना चाहिए ।

मुनि महाराज कहते है, हे राजन् सुगन्धदशमी व्रतके विधानको तुमने सुना । अब आगे इस व्रतकी जो उद्यापनविधि है, उसमें जो कार्य जिस प्रकार करना चाहिए, उसे यथाक्रमसे बतलाता हूँ ॥ ११ ॥

१२

दह वरिसइं पूरिहि उज्जुमरगउ । किज्जइ जिरगवर-देवहं रहवरगउ ।
पुरगु मरगहरु फुल्लहरउ किज्जइ । अंगरिग चदोवउ ताडिज्जइ ।
दह-धएहिं उब्भिज्जइ जिरगहरु । तारइय हु लंबिज्जइ मरगहरु ।
दिज्जइ घंट चमर जुअलुल्लउ । धूवडहरगु आरत्तिउ भल्लउ ।
दह पोत्थय वत्थइ घल्लिज्जइं । दह पुरगु ओसह-दारगइं दिज्जइं ।
दह साडय दिज्जइं वयधारिंहि । दह अच्छारगय तह बंभारिहि ।
पुरगु दह मुरिगहिं रसहिं छहिं जुत्तउ । दिज्जइ आहारो वि पवित्तउ ।
दह कचुल्ल खीर-घय-जुत्तइं । दिज्जइं सावय-घरिसु पवित्तइं ।
एत्तिउ उज्जवरगं पि गरेसर । कहिउ असेसु वि मइं तुह सिरिहर ।
अहवा एत्तिउ जइ वि रग पुज्जइ : तो रिगयसत्तिए थोवउ दिज्जइ ।
थोवइ हीरगु पुण्णु उप्पज्जइ । एउ रग चिंति कयावि धरिज्जइ ।
अहियहु तउ रिगय-सत्तिए दिण्णउ । थोवइ अहिउ पुण्णु पडिवण्णउ ।
सग्गहु पिंडु कहारिगय जारिसु । होइ अरगंतु पुरगु इह तारिसु ।
घत्ता—इय विहिय-विहारगइं सहु उज्जमरगउ जो करेइ तिय-पुरिसु लहु ।
सो कम्मइ खंडिवि भवदुहु छंडिवि पुरगु पावइ सिउपयहु सुहु ।
ईय सुअंधदहमीकहाए पढमो सधी परिच्छेओ समत्तो ॥ १ ॥

१२

जब सुगन्धदशमी व्रतका विधिपूर्वक पालन करते हुए दश वर्ष पूर्ण हो जायँ तब उस व्रतका उद्यापन करना चाहिए । मन्दिरजीमें जिन-भगवान्‌का अभिषेक पूजन करना चाहिए । समस्त जिन-मन्दिरको पहले मनोहर पुष्पोंसे खूब सजाना चाहिए, ऑगनमें चँदोवा तानना चाहिए, दश ध्वजाएँ फहराना चाहिए और मनोहर ताराएँ भी लटकाना चाहिए । मन्दिरजीको घंटा और चामरोंकी एक जोड़ी तथा अच्छी धूपधानी और आरती चढाना चाहिए । दश पुस्तकें और दश वस्त्र भी चढ़ाना चाहिए तथा दश व्यक्तियोंको औषधिदान देना चाहिए । जो व्रतधारी ब्रह्मचारी आदि श्रावक हों उन्हें दश धोतियाँ और दश आच्छानक ( छन्नों ) का दान देना चाहिए । फिर दश मुनियोंको षड्रस युक्त पवित्र आहार देना चाहिए । दश कटोरियाँ पवित्र खीर और घृतसे भरकर दश श्रावकोंके घरोंमें देना चाहिए । हे श्रीमान् नरेश, यह सुगन्धदशमी व्रतका उद्यापन विधान है जो मैने तुम्हें समस्त बतला दिया । यदि इतना विधान करना व दान देना अपनी शक्तिके बाहर हो तो अपनी शक्तिके अनुसार थोड़ा ही दान करना चाहिए । थोडा देनेसे हीन पुण्य उत्पन्न होता है, ऐसा विचार चित्तमें कदापि न लाना चाहिए । बहुत दानकी अपेक्षा जो भी अपनी शक्तिके अनुसार दिया जाता है उससे अधिक ही पुण्य उत्पन्न होता है । नाना स्वर्गोंकी प्राप्तिकी जो नाना कहानियाँ कही जाती है उनके ही समान इस सुगंधदशमी व्रतके पालनसे भी अनन्त पुण्यकी प्राप्ति होती है ।

ऊपर बतलाये हुए विधि विधानके अनुसार जो कोई स्त्री या पुरुष सुगंधदशमी व्रतका पालन करता और उद्यापन कराता है वह अपने कर्मोंका खण्डन करके व संसारके दु.खोंको छोडकर उत्तम स्वर्गादि पदोंके सुखका अनुभव करता है ॥ १२ ॥

इति सुगंधदशमी कथा प्रथम सन्धि ।

# बीओ संधी

## १

*दह मीहे वउ किज्जइ मणि अणुराए ।*
*कलिमलु अवहरइ पुव्वकिय मुच्चइ पावें ।*

*इउ कहिउ मुणिंदइं जाम अत्थु । तहिं दिणि तहि हुइ दहमि तत्थु ।*
*किउ वउ ता सयलंतेउरेण । किउ राएं सह परिवारएण ।*
*किउ णयरिहि लोयहि सयलएहि । किउ तेण दुगंधइं अवरएहि ।*
*ता दिएणउ चंदणु केण ताहे । केण वि कुसुमक्खय दीणयाहे ।*
*केण वि तह अप्पिउ एहवणु अमलु । केण वि चरु दीवउ धूउ-सहलु ।*
*तेण वि किउ गुरु-अणुराएण । एहवणच्चणु सहुं उववासएण ।*
*मुणिणाहहो आउसु मुणिउ ताहे । अज्जियहे समप्पिय सुव्वयाहे ।*
*ता छट्ठोवासइं कंजियाइं । एक्कंत-राय-रस-वज्जियाइं ।*
*अवराइं मि बहु भेयाइं जाइं । गुरुकायकिलेसइं कियइं ताइं ।*
*अवसाण-यालि जिणु संभरेवि । मुअ चउविहु सएणासणु करेवि ।*
*उप्पण्णिय सुणि सेणिय-णरिंद । जहि वयह पहावइं अरि-मइंद ।*

---

# द्वितीय संधि

## १

सुगंध दशमी व्रतका पालन मनमें अनुराग सहित करना चाहिए। इससे कलिकालके मलका अपहरण होता है और जीव अपने पूर्वमें किये हुए पापोंसे मुक्त होता है।

जिस दिन मुनिराजने यह सुगंध दशमी व्रतके विधानका उपदेश दिया उसी दिन भाग्यसे वहाँ दशमीका दिन था। अतः इस व्रतको राजाने और उनके समस्त अन्तःपुर तथा परिवारके लोगोंने धारण किया। नगर-निवासी सभी लोगोंने भी व्रत किया। और सबके साथ उस दुर्गन्धाने भी व्रत धारण किया। उस दीन बालिकाको किसीने चन्दन दे दिया और किसीने फूल व अक्षत दे दिये। किसीने उसे निर्मल अभिषेककी सामग्री दे दी तथा किसीने नैवेद्य, दीप, धूप व फल प्रदान किये। इस समस्त सामग्रीको पाकर दुर्गन्धाने बड़ी भक्तिसे उपवास धारण किया और भगवान्का अभिषेक-पूजन भी किया। मुनि महाराजने अपने अवधिज्ञानसे उसकी आयु अल्प शेष रही जान उसे सुव्रता नामक अर्जिकाको सौंप दिया। दुर्गन्धाने अर्जिकाके समीप रहते हुए षष्ठोपवास अर्थात् लगातार दो-दो दिनके उपवास किये तथा राग और रससे वर्जित काजीका आहार लिया। और भी जो उपवासोंके अनेक भेद है तथा जो कायक्लेश रूप व्रत है उन्हें दुर्गन्धाने विधिपूर्वक पाला। आयुका अन्त आनेपर उसने जिन भगवान्का स्मरण करते हुए खाद्य, स्वाद्य, लेह्य और पेय इन चारों प्रकारके आहारका संन्यास अर्थात् सर्वथा परित्याग करके मरण किया।

भगवान् महावीर राजा श्रेणिकसे कहते है कि 'हे शत्रुरूपी मृगोके लिए सिंह नरेन्द्र, उस सुगंध दशमी व्रतके प्रभावसे वह दुर्गन्धा मरकर पुनः अगले जन्ममें जहाँ उत्पन्न हुई उसकी कथा सुनिए—

*रयणउरि णयरि वर-कणय-काउ । कणयप्पहु णामइं अत्थि राउ ।*
*तहो कणयमाल णामेण कंत । अइमणहर पइ-गुरु-विणयवंत ।*
*अह तहिं पुरि वणि जिणयत्तु णाम । जिणयत्त भज्ज रइ-सोक्ख-धाम ।*
*तहो सेट्ठि-अपुत्तहो पुत्ति जाय । उप्पण्णी जाएवि तहि मि सा य ।*
*णामेण तिलयमइ णिसुणि राय । बहुलक्खण-लंछिय कणयकाय ।*
*अइसूहव सुकलालय विहाइ । तणुअंगें चंदहो रेह णाइ ।*
*मइलिज्जइ तणु तहे कुंकुमेण । ण्हाविज्जइ पुणु चंदण-रसेण ।*
*सइं एइ सुअंधु सरीरि ताहे । कप्पूरि ण तारिसु मयणयाहे ।*
*बहुभावहि लालिज्जंतियाहे । मुअ मायरि अण्णहि दियहि ताहे ।*

**घत्ता**—*ता ताएं परिणिय अण्ण तहिं धीय ताहे उप्पण्णी ।*
*णामेण राय सा तेयमइ लक्खण-गुण-संपण्णी ॥ १ ॥*

२

*सा लालइ सज्जइ णियय बाल । अवहीलइ इयर वि णिरु सुबाल ।*
*आहरणइं वत्थइं णियहे देइ । उद्दालिवि इयरहि पासि लेइ ।*
*आहार पाण णियसुअहि देइ । इयर वि मग्गंति य णउ लहेइ ।*

---

रत्नपुर नगरीमें उत्तम कनकके समान सुन्दर शरीर कनकप्रभ नामके राजा राज्य करते थे। उनकी प्रिय भार्याका नाम कनकमाला था जो बड़ी मनोहर और अपने पति तथा गुरुजनोंके प्रति बडी विनयवती थी। उसी रत्नपुर नगरमें सेठ जिनदत्त रहते थे जिनको पूर्ण सुख देनेवाली भार्याका नाम जिनदत्ता था। जिनदत्त सेठके कोई पुत्र नहीं था। उनके एक मात्र कन्या उत्पन्न हुई थी जिसका नाम था तिलकमती। हे राजन्, सुनिए—वह तिलकमती नामक कन्या सभी सुलक्षणोंसे सम्पन्न थी और शरीर तो इतना सुन्दर था जैसे मानो सुवर्णका ही बना हो। वह सुभग कन्या समस्त कलाओंकी भी निधान थी जैसे मानो कोमल शरीर धारण करके चन्द्र-कला ही उत्पन्न हुई हो। जिनदत्त सेठ उस कन्याको इतने लाड़-प्यारसे रखते थे कि केशरसे तो उसके शरीरका मालिश किया जाता था और चन्दनके रससे उसे स्नान कराया जाता था। उसके शरीरमें स्वभावसे ऐसी सुगन्ध आती थी जैसी कपूर और कस्तूरीमें भी नहीं पाई जाती। ऐसी उस सुन्दर लावण्यवती कन्याका जब नाना प्रकारके लाड़-प्यारसे लालन-पालन किया जा रहा था तब एक दिन अकस्मात् उसकी माता जिनदत्ताका स्वर्गवास हो गया।

अपनी प्यारी भार्याकी मृत्युके पश्चात् उसके पिता सेठ जिनदत्तने दूसरा विवाह किया। इस दूसरी सेठानीके गर्भसे भी एक कन्या उत्पन्न हुई। हे राजा श्रेणिक, इस लक्षणों और गुणोंसे सम्पन्न कन्याका नाम तेजमती रखा गया ॥ १ ॥

२

सेठानी अपनी औरस पुत्रीको तो ख़ूब लाड करती और सजाती थी, किन्तु उस दूसरी सौतेली कन्या तिलकमतीका उसके भले स्वभावकी होनेपर भी तिरस्कार करती थी। सेठानी अपनी पुत्रीको अच्छे आभरण और वस्त्र देती थी, किन्तु सौतेली पुत्रीके पास जो कुछ होता उसे भी छीन लेती थी। अपनी सुताको वह अच्छा भोजन खिलाती-पिलाती थी, किन्तु बेचारी सौतेली कन्या माँगनेपर भी भरपेट खानेको नहीं पाती थी। अपनी पुत्रीको सेठानी सदैव अपने पास

*णिय सुअ धरेइ अप्पुराहु पासि । इयर वि कम्मावइ जेम दासि ।*
*ता ताएं जाणिउ महु सुआहे । ण सहेइ सवक्किहि विरहु ताहें ।*
*इम चिंतिवि पुणु दुवि दासिआउ । णेवित्तिय करिवि समप्पियाउ ।*
*एत्थंतरे रयणइं लेवि साहु । पेसिउ णरणाहें सायराहु ।*
*जंतेण कंत पभणिय विवाहु । विहि जणिहि करेज्जहि भोयलाहु ।*
*ता पिच्छिवि मग्गहि सुवण्ण कण्ण । णामेण तिलयमइ कणयवण्ण ।*
*ता दावइ अग्गइं णियय कण्ण । वण्णइं लावण्णइं एह पुण्ण ।*
*इयर वि णिब्भंछइ दूअराय । विहिरियल धूअ कय सुंदराय ।*
*इय वयणहि केण वि वरिय सा वि । इयर वि जा ण लहिय मणहरा वि ।*
*ता किउ संजोउ विवाहकम्मु । मंडउ चउ चंउरिए वेइ रम्मु ।*
*पुणु तइल-पमुह वण्णइं वराइं । कीयइं विहि जणिहिं मणोहराइं ।*
*परिणयण-दिवसि रयणीहि तेण । मुक्किय मसाणि सिंगारिएण ।*
*आवेसइ को इह वरु पसत्थु । परिणावहि अप्पुणु पुत्ति एत्थु ।*
*चउपासहिं दीवय चारि देवि । चउ वारइं चउपासहि थवेवि ।*
*आईसहुं दासिहि इय भणेवि । एक्कल्लिय तहिं सा वणि मुएवि ।*
*एत्थंतरि णिउ सोहयल-सिहरि । ता पेक्खइ थिउ उत्तुङ्ग-पवरि ।*

रखती थी, किन्तु उस सौतेली पुत्रीको सदैव काममें लगाये रखती थी, जैसे कि वह कोई दासी हो ।

तिलकमतीके पिताने समझ लिया कि सेठानी उसकी पहली पुत्रीको पास रखना उसी प्रकार नहीं सह सकती जिस प्रकार कि वह अपनी पुत्रीका विरह नहीं सहन करती । इस चिन्तासे सेठने अपने घरमें दो दासियाँ नियुक्त कर दीं ।

इसी बीच एक और प्रसंग आ गया । राजा कनकप्रभने सेठ जिनदत्तको बुलाकर बड़े आदरसे उन्हें रत्न ख़रीदनेके लिए देशान्तर जानेकी आज्ञा दी । जाते समय सेठने सेठानीसे कहा "मैं तो राजाकी आज्ञासे देशान्तर जाता हूँ, किन्तु तुम अपनी इन दोनों पुत्रियोंका विवाह दो योग्य वर देखकर कर देना जिससे वे सुखसे रहें ।" यह कहकर सेठ तो देशान्तरको चले गये । इधर जो भी वर कन्याओंको देखने आता वह उसी कनकवर्ण सुन्दरी तिलकमतीसे ही विवाहकी याचना करता था । किन्तु सेठानी अपनी पुत्रीको ही आगे करके दिखाती और कहती यही कन्या सुन्दरवर्ण और लावण्यवती है । वह अपनी उस सौतेली कन्याकी बुराई करती और उसे कुरूप बनाकर दिखाती । इन वचनोंसे किसी वरने उस कन्यासे ही विवाह करना स्वीकार किया और उस मनोहर दिखाई देनेवाली दूसरी कन्यासे नहीं । सेठानीने विवाह पक्का कर लिया । विवाहका समय आया । मंडप सजाया गया जिसमें चँवरी लटकाई गई व रमणीक विवाह-वेदी बनाई गई । दोनों कन्याओंकी तेल, हलदी आदि विवाहकी उत्तम विधियाँ उत्सव पूर्वक की गईं । विवाहके दिन रात्रि होते ही तिलकमतीका शृङ्गार करके सेठानी उसे नगरके बाहर श्मशानमें ले गई और उसे वहाँ बैठाकर बोली "हे पुत्रि, तेरा श्रेष्ठ वर यहीं आवेगा और तुझसे विवाह कर लेगा ।" ऐसा कहकर उसके चारों ओर चार दीपक रखकर तथा चारों पार्श्वोंमें चार कलश स्थापित करके "दासियोंसहित आऊँगी" ऐसा कहकर सेठानी तिलकमतीको श्मशानमें अकेली छोड़कर घर लौट गई । उसी समय राजा कनकप्रभ अपने राजमहलकी ऊँची अट्टालिकापर चढ़कर

*चिंतिउ कि दीसइ जक्खिणीय । कि साहइ विज्जइं मणुसिणीय ।*
*किं देवि का वि गंधव्वि एह । किं अच्छरि वर लावण्ण-देह ।*
*अहवा कि एण वियप्पएण । पुच्छमि लहु तुट्टइ भंति जेण ।*
*इम चिंतिवि णिउ संपत्तु तेत्थु । अच्छइ मसाणि वर बाल जेत्थु ।*
*चिंतिउ पर होइ ण जक्खिणीय । लोयणहु फडप्फडु मणुसिणीय ।*
*इम चिंतिवि अप्पु वि पयडु होइ । गउ तासु कुमारिहे णियडु सोइ ।*
*बुल्लाविय का तुहुं एत्थु काइं । कि ईहहि भणु महु बालियाइं ।*
*सा भणइ कुमारिय वरु णिएमि । परिणयणु एत्थु अज्जु वि करेमि ।*
*महु पेसिउ ताउ णरेसरेण । देसंतरु रयणहं कारणेण ।*
*पच्छइ सावक्किए मायरीए । पारद्धु विवाहु मणोहरीए ।*
*णियसुअहे गेहि महुतणउ इत्थु । ता राएं जाणिउ सयलु अत्थु ।*

**घत्ता**—*तहिं रायए सजोउ करि परिणिय ता तहि सुंदरि ।*
*जिह हरेण गंग अदिण्णिय वि तह सा णयण-मणोहरि ॥ २ ॥*

## ३

*पच्चूसि णिवइ घरु जाइ जाम । धाएप्पिणु अंचलु धरिउ ताम ।*
*पुणु भणिउ कत्थ मइ परिणिऊण । चल्लिउ कहि एवहि छड्डिऊण ।*

---

नगरकी शोभा देख रहे थे । श्मशानकी ओर ज्योंही उनकी दृष्टि पडी त्योंही वे विचारने लगे—"श्मशानमें यह कौन दिखाई पड रही है ? क्या यह यक्षिणी है, अथवा कोई मनुष्यनी ही है जो किन्हीं विद्याओंकी साधना कर रही है। या यह कोई देवी है,या कोई गन्धर्विणी है,या श्रेष्ठ लावण्यवती कोई अप्सरा है ? अथवा इस सकल्प-विकल्पसे क्या लाभ ? वहॉ जाकर ही मै उससे क्यों न पूछ लूँ जिससे मेरी सब भ्रान्ति दूर हो जाय।" ऐसा विचारकर राजा उसी श्मशानमें आया जहॉ वह सुन्दर सेठ-कन्या बैठी हुई थी। राजाने उसकी ओर अच्छी तरह देखकर यह तो निश्चय कर लिया कि यह यक्षिणी नहीं है क्योंकि इसकी पलकें ढलती और उघडती है, अतएव यह मनुष्यनी ही है । इतना मनमे निश्चय कर राजा प्रकट होकर उस कुमारीके समीप गया । राजाने सम्बोधन कर कहा "हे बालिके, तू मुझे बतला कि तू कौन है, यहॉ क्यों बैठी है व क्या चाहती है ?" राजाकी यह बात सुनकर वह कुमारी बोली "मै यहॉ अपने उस वरकी प्रतीक्षामें बैठी हूँ जिससे आज ही मेरा विवाह होना है । राजाने मेरे पिताको रत्न ख़रीदनेके लिए देशान्तरको भेज दिया । तत्पश्चात् मेरी मनोहर सौतेली मॉ ने यह विवाहका समारम्भ किया है। आज ही उसकी निजी पुत्रीका विवाह घरपर और मेरा यहॉ पर होनेवाला है।" उस कन्याकी ये बातें सुनकर राजाने समस्त वृत्तान्त समझ लिया और स्वयं उस नयन-मनोहर सुन्दरीसे अपना विवाह कर लिया,जिस प्रकार कि हर अर्थात् महादेवने गंगा देवीसे विना किसीके द्वारा कन्यादान दिये विवाह कर लिया था ॥ २ ॥

## ३

उस रात्रि राजा उस कन्याके समीप वहीं रहा । प्रात' सूर्योदयसे पूर्व ही जब राजा वहॉसे घरको चलने लगा तब उस कन्याने दौडकर उसका अंचल पकड लिया और बोली "आप मुझसे विवाह करके मुझे यहॉ अकेली छोडकर कहॉ जा रहे है ? अब आपको आजन्म मेरा

आजम्मु जाम परिपालियाहि । मा विसहरु जिह दंसेवि जाहि ।
ता णरवइं साणंदउ हसेवि । सा लत्तिय सुंदरि विहसिएवि ।
हउं जाउं घरइं तुह णिलइं संतु । आएसमि दिणि दिणि णिसि तुरंतु ।
ता ताएं भणिउ को तुहुं पयासि । हउं म्हइसिवालु गुणरयणरासि ।
गउ घरि णिउ एत्तहि मायरीए । वाहाविय मंडवि आउरीए ।
पुणु जंपिउ कहि गय णिक्कलेवि । केरिसु तहे तायहो वयणु देवि ।
इय जंपिवि जोयहुं चलिय जाम । दिट्ठिय स मसाणि वइट्ठ ताम ।
पुच्छिय दीसहि परिणियहि छाय । वर-वत्थ-मउड ककण-कराय ।
तें भणिउ माए पिडारएण । आवेप्पिणु परिणिय एत्थु तेण ।
ता जंपइ पेक्खहु चरिउ एहि । महो सयणवग्ग दूसणु थवेहिं ।
करि विहि जणीहि मणिणउ विवाहु । कारावमि लोयहु भोयलाहु ।
गय मंडवहुंतिय णिक्कलेवि । अप्पउ पिडारह अप्पवेवि ।
जसु तणउ कम्मु जारिसु फुरंतु । अवतरिहइ तहु तारिसु भवंतु ।
इम वयणहि रंजिउ सयलु लोउ । कवडेण पयारिउ तहि मि सोउ ।
पुणु वुत्तु पुत्ति एहि भणहि कंतु । आएइ तुहारइ घरे तुरंतु ।

**घत्ता**—एत्थंतरि रायइं मणि अणुरायइं लेविणु वत्थाहरणु तहि ।
आयउ सइं संझहि खलहं दुगेज्झइं मंदिरे अच्छइ भज्ज जहि ॥ ३ ॥

---

पालन-पोषण करना होगा । सर्पके समान डसकर आप मेरे पाससे अन्यत्र नहीं जा सकते ।" राजाने युवतीके ये वचन सुनकर आनन्द पूर्वक हँसकर कहा "हे सुन्दरि, अभी मैं अपने घर जाता हूँ । मैं प्रतिदिन रात्रिको तुम्हारे घर आया करूँगा ।" युवतीने यह सुनकर कहा "आप मुझे यह तो प्रकट करके बतला दीजिए कि आप कौन है ?" राजाने कहा "हे गुण रूपी रत्नोंकी राशि ! मैं महिषीपाल हूँ ।" इतना कहकर राजा अपने घर चला गया । इधर माताने अपने घर बड़ी आतुरताके साथ मण्डपमें अपनी पुत्रीका विवाह कर दिया । फिर तिलकमतीके वहाँ न दिखाई देनेका बहाना कर कहने लगी "यह बालिका घरसे निकलकर कहाँ चली गई ? अपने बापकी इसने कैसी अपकीर्ति की ?" ऐसा कहते हुए वह उसे ढूँढ़नेके बहाने चली । श्मशानमें पहुँचकर उसने तिलकमतीको वहाँ बैठे देखा । उसने कन्यासे पूछा "तेरी छवि विवाहित स्त्री जैसी दिखाई देती है, अच्छे वस्त्र, मुकुट और हाथमे कंकन विवाहके चिह्न है ।" तब कन्याने कहा "हे माता ! एक पिंडार (ग्वाल)ने आकर यहाँ मुझसे विवाह कर लिया है ।" यह सुनकर सेठानी बोली "देखो तो इस कन्याका चरित्र ? परिवारके सब स्वजन बन्धु मुझे ही दोप देते है । मैने तो यह विचार किया था कि दोनों पुत्रियोंका निश्चित किये हुए वरोंके साथ विवाह कराकर लोगोंको जीमनवार कराऊँगी । किन्तु यह स्त्री भरे मण्डपमेंसे निकल गई और एक पिंडारको उसने आत्मसमर्पण कर दिया । अब मैं क्या करूँ ? जिसका जैसा कर्म उदयमें आता है तैसा ही उसे फल भोगना पड़ता है ।" इस प्रकारके वचनों द्वारा समस्त लोगोंका सन्तोष करके उसने कपट शोक प्रकट किया । फिर उससे बोली 'हे पुत्रि, जो हुआ सो हुआ, अब अपने प्रिय पतिसे तू यह कह कि वह तुम्हारे घर तुरन्त आकर रहने लगे ।' इसी बीच राजा अपने मनमें उस कन्यासे अनुरक्त होकर वस्त्राभरण लेकर सन्ध्याकालमें उस भवनमें आया जहाँ वह कन्या रहती थी और जहाँ खल पुरुषोंका कोई प्रवेश नहीं था ॥ ३ ॥

४

पइ पिक्खिवि उट्ठिय तहिं सराय । गुरुभत्तिए केसहिं लुहिय पाय ।
पुणु देविणु आसणु धाविआए । उवविट्ठ णियडु अणुराइयाए ।
एत्थंतरे रायइं देवि वत्थ । आहरण विलेवण बहु पयत्थ ।
दिण्णउ कंचुल्लिउ मणिमयाऊ । सुतेउ थणहं उज्जोइयाउ ।
मणिमउ सिरि मउडु सुतार हार । सोहंति विविह रयणेहि फार ।
अण्ण वि कंकण मणि-खंचियाय । ढोइय दत्तेण वुहार णाय ।
इय सयलु समप्पिवि गयउ जाम । पच्छा जणेण सा दिट्ठ ताम ।
पुणु लोयहि जाइवि कहिउ ताहे । विउमायहे दुट्ठसहावयाहे ।
तामाइय कोवइं कंपमाण । पेक्खेप्पिणु भासइ तहे समाण ।
हे भग्गि णिलक्खणि तुहुं हयासि । किं चोरइं परिणिय एत्थु दासि ।
णिवभूसणाइ णउ होहिं अण्ण । चोरेप्पिणु केण वि तुज्झ दिण्ण ।
मारावियाइ आयाइयाय । तुहुं कुलखउ करिवइ जाइ जाय ।
इम जपिवि उण्णवि ते वि लेवि । गय घरहं चोरु तहि खंडु देवि ।

**घत्ता**—थिय णियघरु जाम वि जणभउ लाएवि बाहिरि कोवारउ करिवि ।
अच्छइ मणि मुद्धिय संसए छुद्धिय कम्मु पुराणउ संभरिवि ॥ ४ ॥

५

एत्थंतरि दीवहं जाइ एवि । संपत्तु सेट्ठि णियमंदिरे वि ।

४

अपने पतिको आया देखकर अनुराग सहित तिलकमती उठी और बड़ी भक्ति सहित अपने केशोंसे पतिके चरणोंको पोंछा। फिर दौड़कर पतिके लिए आसन दिया और उनके निकट स्नेह सहित बैठ गई। तब राजाने उसे लाये हुए वस्त्र,आभरण,विलेपनादि बहुत प्रकारकी श्रृंगारकी सामग्री प्रदान की। उन्होंने उसे रत्नजटित चोलियाँ दीं जो अपने तेजसे स्तनोंको उद्योतमान करती थी। सिरके लिए एक मणिमय मुकुट और अच्छी लड़ियों वाले हार जो नाना प्रकारके रत्नोंसे शोभायमान थे,तथा अन्य मणियोंसे जडे कंकन आदि अपनी प्रिय पत्नीको पहननेके लिए दिये। राजा ये सब वस्त्राभूषण देकर चला गया और पश्चात् यहाँ लोगोंने तिलकमतीको वे सब धारण किये हुए देखा। देखकर उन्होंने जाकर उसकी उस दुष्ट-स्वभाव विमातासे कहा। माताने स्वयं आकर उसे देखकर और कोपसे कंपायमान होते हुए उसे कहा—"अरी भगोडी,कुलक्षणा,हत्यारी,दासी! क्या तूने किसी चोरसे अपना विवाह किया है? ये जो आभूषण तू पहने हुए है वे और किसीके नहीं, स्वय राजाके है और वहाँसे चुराकर किसीने तुझे दिये है। तू अपने बाप आदिको मरवाने,आतापित कराने तथा हमारे कुलका नाश करानेके लिए ही उत्पन्न हुई है।" ऐसा कहकर उस विमाताने उसके वे सब वस्त्राभूषण उतरवा कर ले लिये और उसे पुनः एक फटा पुराना चीरका टुकड़ा पहनाकर अपने निवासको चली गई। इधर तिलकमती लोगोंसे भयभीत हुई तथा बाहर कोपसे रुदन करती और मनमें मूढ़ भावसे शंकित और क्षुब्ध हुई अपने पूर्व कर्मोंका स्मरण करती हुई घरमें बैठ रही ॥ ४ ॥

५

यहाँ जब रत्नपुर नगरमें यह सब घटना हो रही थी तभी सेठ जिनदत्त द्वीपान्तर जाकर

ता दिट्ठु विवाह-परिक्कमो वि । परिदीसइ तहि मि ण सुअणु को वि ।
ता दिट्ठिय पिय अमणोज्जियाइं । पुच्छिउ कारणु वज्जरिउ ताइं ।
संतीविय हउं तुह जाइयाइं । सइं कियउ विवाहु उमाइयाइं ।
परिणिय चोरइं कि ईरिएण । कारणु ण मुणिज्जइ कि पि तेण ।
तिम जंपिवि दाविउ तेण सव्वु । आहरण-वत्थ-कंचुलिय-दव्वु ।
ता भीयए तेण वियक्खणेण । दाविउ णरणाहहो तक्खणेण ।
विण्णाविउ देव ण मुणमि कज्जु । देसंतरु जाइवि आउ अज्जु ।
तामग्गे घरि जायउ विवाहु । अण्णु वि संपत्तउ कणयलाहु ।
केण वि चोरेप्पिणु सुयहे दिण्णु । इउ तुम्हहं तणउ ण होइ अण्णु ।
ता राएं णिसुणिवि साहुवयणु । जंपइ सराउ पहसंतवयणु ।
लइ सयलु खमिउ मइ तुज्झ एउ । पर तुह सुअ चोरहं कहउ भेउ ।
जें परिणिय सो दावहि णिरुत्तु । ओलक्खिऊण पइ भणि तुरंतु ।
मोक्कल्लिउ ता वणि गउ घरम्मि । पुच्छिय सुअ णेविणु विज्जणम्मि ।
ओलक्खहि परिणिय जेण पुत्ति । पइं सइं परिणाविउ कय अजुत्ति ।
सा पभणइ णिच्छउ मुणमि ताय । ओलक्खमि णियमइं तासु पाय ।

और वहाँ से लौटकर अपने घर आया। आते ही उसने वह सब विवाहका उपक्रम तो देखा, किन्तु विवाहके आगे पीछे भी जो स्वजन परिजनोंकी भीड़भाड़ रहा करती है वह उसे कुछ दिखाई नहीं दिया ; सब सूना पड़ा था। उसने जाकर अपनी प्रिय पत्नीको देखा जो विना किसी शृंगारके उदास बैठी हुई थी। सेठने इस उदासीका कारण पूछा। तब सेठानी बोली—"तुम्हारी इस पुत्रीसे मैं बहुत संतप्त हुई हूँ। इसने उन्मादमें आकर अपना विवाह स्वयं कर लिया है। मैं आपसे क्या कहूँ ? इसने अपना विवाह किसी चोरसे किया है। इसका कोई कारण मेरी समझमें नहीं आता।" ऐसा कहकर सेठानीने अपने पतिको वे आभरण, वस्त्र, कंचुकी आदि समस्त मूल्यवान् वस्तुएँ दिखाईं। उन्हें देखकर सेठ भी स्वयं भयभीत हो उठा। वह तो चतुर था, अतः उसने उसी समय वे सब वस्तुएँ ले जाकर राजाको दिखलाईं। सेठने राजासे कहा—"हे देव, मुझे यहाँका सब कार्य कुछ भी ज्ञात नहीं है। मैं तो देशान्तर जाकर आज ही वापिस आया हूँ। मेरे आनेसे पूर्व ही इधर मेरे घरमें मेरी पुत्रियोंका विवाह हो गया है, और यह एक नया सुवर्ण-लाभ हुआ है। किसी चोरने चुराकर ये सब वस्त्राभूषण मेरी कन्याको दिये हैं। किन्तु ये सब वस्तुएँ तो आपकी ही है ; वे और किसीकी नहीं हो सकतीं।"

राजाने जिनदत्त सेठके ये वचन सुनकर प्रेमसे हँसमुख होते हुए कहा—"देखो सेठ, यह सब तुम्हारा अपराध तो मैं क्षमा करता हूँ; किन्तु तुम्हारी पुत्रीको उस चोरका भेद बतलाना पड़ेगा। जिसने उससे विवाह किया है उसे निश्चयसे मुझे दिखलाओ। अच्छी तरह यह सब देख भाल कर तुम शीघ्र मुझे सूचना दो।"

इस प्रकार राजाके पाससे मुक्ति पाकर सेठ अपने घर गया। सेठने अपनी उस पुत्रीको एकान्तमें लेजाकर उससे पूछा—"हे पुत्रि, तुमने अयोग्य रीतिसे जिसके साथ स्वयं अपना विवाह कर लिया है उस पुरुषको मुझे बतलाओ।" अपने पिताके ये वचन सुनकर कन्याने कहा—"हे तात, मै निश्चयसे तो अपने पतिको उसके चरणोंका स्पर्श करके ही पहचान सकती हूँ, क्योंकि मै नियमसे उसके चरणोंका ही स्पर्श करती रही हूँ।" अपनी पुत्रीकी इस बातको

*ता गउ वणि इय वयणुत्ति लेवि । उवइट्ठु असेसु वि णिव कहेवि ।*
*ता राएं वुत्तु विवाह-भोज्जु । तुह गेहि करेसमि हउ मि अज्जु ।*
*तेमइ चोरहु उवलंभु करहु । परिणिय अदिएण सुअ सो जि धरहु ।*

**घत्ता**—*ता सेट्ठिहे घरि संजोउ किउ संपत्तु राउ परिमिय-सहइ ।*
*उवईट्ठ कमेण वि सहु जणहि तहि मि भोज्जु सयल वि कहइ ॥ ५ ॥*

६

*आणहि सुय णयणइ झंपऊण । जिम कहइ चोरु ओलक्खिऊण ।*
*ता आणिय वणिणा वुत्त सा वि । ओलक्खहि जें तुहुं परिणिया वि ।*
*सा भणइ धुआवहु मइं मि पाय । णिसि दिट्ठउ ओलक्खमि ण ताय ।*
*ता ताए पाय धुआवियाय । धोवंति सति तहि आवियाय ।*
*णिव-पायहं कर छुडु लग्ग जाम । ओलक्खिउ तायहि कहिउ ताम ।*
*इहु चोरु वि जें हउ परिणियाय । णउ अण्णु होइ इम जपियाय ।*
*एत्थंतरि णिवें साणदएण । णीसेसु कहिउ वित्तंतु तेण ।*
*तहि सयलह मणि आणदु जाउ । अइपुण्णवंति पिउ लद्धु राउ ।*
*एत्थतरि पुणरवि किउ विवाहु । सहु सयणहि णिउ घरु जिणवराहु ।*

---

लेकर सेठ पुनः राजाके पास गया और जो कुछ उसने अपनी पुत्रीसे सुना था वह सब राजाको कह सुनाया। तब सेठकी बात सुनकर राजाने कहा—"अच्छा, मै आज ही अपनी ओरसे तुम्हारे घर पर विवाहके भोजका आयोजन करूँगा। उसी भोजमें उस चोरको पहिचान लेना, और जिसने तुम्हारी पुत्रीको विना कन्यादानके विवाह लिया है उसे पकड़ लेना।"

इस प्रकार कहकर राजाने सेठके घर भोजकी तैयारी कराई। स्वय राजा अपनी सभाके कुछ गिने चुने सभ्योके साथ वहाॅ पहुॅचे। सब अभ्यागत मिलजुल कर सेठके घरमें बैठे। सब लोग यहाॅ होनेवाले कौतुककी ही चर्चा कर रहे थे ॥ ५ ॥

६

राजाने आज्ञा दी कि सेठकी वह कन्या आॅखें ढॅककर वहाॅ लाई जाय, जिससे कि वह उस चोरका पता लगा सके। सेठ अपनी कन्याको वहाॅ ले आया और उससे कहा—"हे पुत्रि, अब तू उस पुरुषकी पहिचान कर जिसने तुझसे विवाह किया है।" कन्याने कहा—"हे तात, मै तो अभ्यागतोंके पैर धुलाकर ही उनमेंसे अपने पतिको पहिचान सकूॅगी, क्योंकि रात्रिमें ही उनके दर्शन होनेसे मै उनकी मुखाकृतिसे भलीभाॅति परिचित नहीं हूॅ।" तब सेठने अभ्यागतोंके पैर धुलवानेका आयोजन किया। कन्या अपने हाथोसे प्रत्येक अतिथिके पैर धुलाती जाती थी और वे यथा स्थान बैठते जाते थे। राजाकी भी वारी आई। राजाके पैरोंका कर-स्पर्श होते ही कन्याने अपने पतिको पहिचान लिया और पितासे कह दिया—"हे पिता, यही वह चोर है जिसने मुझसे विवाह किया है, अन्य कोई नहीं।" कन्याके ऐसा कहने पर राजाने आनन्दित होकर वह सब वृत्तान्त वर्णन करके सुना दिया। उस वृत्तान्तको सुनकर सबके मनमें आनन्द हुआ और वे सब कहने लगे—"यह कन्या बडी पुण्यवान् है जिसने स्वयं राजाको अपना पति पाया।"

इस वृत्तान्तके पश्चात् कन्या तिलकमतीका राजा कनकप्रभके साथ पुनः विधिवत् विवाह

*जिणु वंदिवि तहिं उवइट्ट जाम । पुणु तिलयमइए संदिट्ठु ताम ।*
*पुच्छिउ परमेसर पइ णिएवि । महु णेहु काइं वड्ढइ सुणेवि ।*
*ता मुणिणा कहिउ असेसु कज्जु । जिह भमिय भवंतर भुत्तु रज्जु ।*
*जिह कयइ सुअंध मणोहरो वि । एत्थंतरे आयउ देउ को वि ।*
*तेण वि पणवेप्पिणु पुणु मुणिंदु । पुणु तहे तियहे चरणारविंदु ।*
*पभणिउ सामिणि महं तुअ पसाउ । वउ चरिउ तेण हुउ अमरराउ ।*
*इम जंपिवि भूसण वत्थ देवि । गउ दिव्वहि पुणु पुणु थुइ करेवि ।*

**घत्ता**—*सा गेहिणि हुअ तहु णरवइहो जिम रइ कामहो पाणपिय ।*
*अग्गेसरि सयलंतेउरहो विविह भोय भुंजंति थिय ॥ ६ ॥*

**७**

*सा सूहव सयलंतेउरहो । सा मणहर सयलहो परियणहो ।*
*सा सुमहुरवाणिय हंसगई । सा पीणपओहरि सुद्धसई ।*
*सा आसाऊरिया दुत्थियाहँ । सा भूरुह दीणहं पंथियाहँ ।*

---

किया गया। विवाहके पश्चात् वर-कन्या जिन-मन्दिरमें लाये गये। वहॉं जिन भगवान्‌की वन्दना करके वे यथास्थान बैठ गये। वहॉं एक मुनिराज भी विराजमान थे। तिलकमतीने उन मुनिराजके दर्शन करके उनसे पूछा—"हे, परम मुनीश्वर, यह बतलाइए कि अपने पतिके प्रथम दर्शन मात्रसे मेरा उनके ऊपर इतना प्रेम क्यों उत्पन्न हुआ।" यह सुनकर मुनिराजने समस्त वृत्तान्त कहा जिस प्रकार कि उसने अपने पूर्व भवमें राज्यका उपभोग करके भवान्तरोंमें दुःख पाते हुए भ्रमण किया था और जिस प्रकार कि अन्तमें उसका शरीर पुनः सुगन्धयुक्त और मनोहर हुआ।

जब मुनिराज उस सुगन्धा कन्याके पूर्व भवोंका वृत्तान्त कह रहे थे, तभी वहाँ एक देव आ पहुँचा। उसने मुनिराजको प्रणाम करके उस कन्याके भी चरणकमलोंमें अपना मस्तक नवाया। फिर वह देव बोला—"हे स्वामिनि, मैंने भी तुम्हारे प्रसादसे उसी सुगन्ध दशमी व्रतका पालन किया था और उसीके प्रभावसे मुझे यह अमरेन्द्र पद प्राप्त हुआ है।" इतना कहकर और तिलकमतीको भूषण,वस्त्र देकर एवं पुनः पुनः स्तुति करता हुआ वह देव वहाँसे चला गया। इस प्रकार तिलकमती राजा कनकप्रभकी उसी प्रकार प्राणप्रिया गृहिणी हो गई जिस प्रकार रति कामदेवकी प्राणप्रिया हुई। वह राजाके समस्त अन्तःपुरकी प्रधान पटरानी बनकर नाना प्रकारके सुखोंका उपभोग करती हुई रहने लगी।

**७**

अब तिलकमती ही समस्त अन्तःपुरकी सौभाग्यवती सुन्दरी थी। वह समस्त सेवकों व परिजनोंके मनको आकर्षित करती थी। उसीकी वाणी सबसे अधिक मधुर और उसीकी गति हंसके समान सुन्दर समझी जाती थी। वही सबसे अधिक रूपवती और शुद्ध सती माने जाने लगी। वह दुखी दरिद्री जनोंकी आशाओं और प्रार्थनाओंको पूरा करती थी व दीन लोगोंको उसी प्रकार आश्रय प्रदान करती थी जैसे वृक्ष पथिकोंको शीतल छाया देकर सन्तुष्ट करता है।

*सा पुरणवंति बहु आयरीय । सा तियपहाण सयलहँ धरीय ।*
*सा दुक्खअदुक्खियणह वरीय । गुरु लच्छिय णियपियआयरीय ।*
*सा चउविहु-दाणु-पयासयारि । सा जिणवरधम्मुज्जोयकारि ।*
*सा रोय-सोय-णिरणासयरि । सा समयरयाण महाण सरि ।*
*सा पुत्त-पउत्तइं णत्तियाइँ । देक्खवि दोहित्तइं पोत्तियाइँ ।*
*वर सवणहं णेत्तहं तरयमाणु । जुउ जुव्वणु होंतउ वलु पराणु ।*
*जें ववसिय दहमि सुअधणेण । इह दुक्खु ण देक्खइ एक्कु तेण ।*
*इम रज्जु करेवि असंखु कालु । जाणेप्पिणु पुणु अवसाण-कालु ।*
*चउविहु आराहणु भाविऊण । सण्णासें मुअ जिणु झाइऊण ।*

**घत्ता**—*ईसाणविमाणे सुहहो णिहाणे उप्पण्णिय सुरवरु हवेवि ।*
*तियलिंगु हणेप्पिणु कम्मु डहेप्पिणु जिणसुपासचरणइं णवेवि ॥ ७ ॥*

८

*अहो सेणिय जीवहो वउ दुलंभु । वयएण वि पुणु सयलु वि सुलंभु ।*
*सा वयहं पहावें अमरराउ । हुअ मणि-आहरणहि जुत्तकाउ ।*

उस पुण्यवतीका सब कोई बड़ा आदर करते थे और सभी उसे स्त्रियोंमें एक प्रधान रत्न रूप मानते थे । वह नाना क्लेशोंसे दुखी जनोंके लिए महान् लक्ष्मी देवीके समान थी और उसके पति भी उसका उसी प्रकार आदर-सम्मान करते थे । वह आहार, औषधि, अभय और शास्त्र इन चारों प्रकारके दानका खूब प्रचार करती तथा जैन धर्मकी प्रभावना बढ़ाती थी । जनतामें यदि कोई रोग या शोक फैल जाता तो वह तुरंत उसके निवारणका उपाय करती । धर्मानुरागी स्त्री-पुरुषोंके लिए तो वह एक महान् सरिताके समान उपकारी थी । उसने खूब दीर्घायु पायी जिससे कि उसे अपने पुत्र और पौत्र और नातियोंको तथा दौहित्र और प्रपौत्रोंको देखनेका सुख मिला । वह अपने स्वजनोंके नेत्रोंकी तारिका ( पुतली ) के समान रहती हुई यौवनसे निकलकर वृद्धावस्थामें प्रविष्ट हुई । तथापि उसने जो सुगन्ध दशमी व्रतका परिपालन किया था उसके प्रभावसे उसे फिर कोई एक भी दुख देखने मात्रको भी नहीं मिला ।

इस प्रकार उसने चिरकाल तक राज्यके सुखका उपभोग किया । तत्पश्चात् अपनी आयु पूर्ण होती हुई जानकर उसने दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तप यह चार प्रकार आराधनाकी भावना प्रारम्भ कर दी और जिनेन्द्र भगवान्‌का ध्यान करते हुए संन्यास पूर्वक उसने अपने प्राणोंका परित्याग किया । इस समस्त धर्माचरणके फलस्वरूप भगवान् सुपार्श्वनाथके चरणोंकी वन्दना करते हुए उसने अपने स्त्री लिंगका छेदन कर दिया और अपने दुष्कर्मोंका भी नाश कर डाला जिससे वह समस्त सुखोंके निधान ईशान स्वर्गके विमानमें उत्तम देव हुई ॥ ७ ॥

८

भगवान् महावीर राजा श्रेणिकसे कहते हैं—"हे श्रेणिक, इस जीवके लिए धार्मिक व्रत ही धारण करना बड़ा दुर्लभ है । किन्तु जहाँ एक बार जीवको व्रत धारण करनेका सुअवसर मिल गया, तहाँ फिर उसके लिए सकल पदार्थ सुलभ हो जाते है । देखो वह दुर्गन्धा व्रतके प्रभावसे कैसी सुगन्धा हो गई और उसका शरीर मणिमयी आभरणोंसे अलंकृत हो गया । इस

दहमिहि फलेण तहे अवहिणाणु । किंकिणि-कणंतु मणहरु विमाणु ।
दहमिहि फलेण कोडिच्छरेहि । सेविज्जइ सत्तावीसएहि ।
दहमिहि फलेण छुडु सायराउ । देवंग-वत्थ-भूसियउ काउ । ५
दहमिहि फलेण सेविय सुरेहि । विज्जिज्जइ धवलहि चामरेहि ।
दहमिहि फलेण वरु आयवत्तु । अइरावइ मणहरु गुलुगुलंतु ।
दहमिहि फलेण सयलहं पहाणु । पडिखलियइ कहि मि ण तासु माणु ।
दहमिहि फलेण वरकंतिकाउ । णिय-तेओहामिय-गहपहाणु ।
अण्णु वि किं बहुअइं वण्णिएण । को वि सरिसु ण पुज्जइ भुवणि तेण । १०
अण्णु वि जं दुलहउ जयहं सारु । तं तसु संपज्जइ बहुपयारु ।

घत्ता—तहिं तिहुअण सारउ मयण-वियारउ जिणु सुपासु वंदइ अमरु ।
तहि परभवि होसइ कम्मु डहेसइ सिद्धि-वरंगण-तणउ वरु ॥ ८ ॥

९

जा इह दहमि करइ तिय अह णरु । सो अचिरेण होइ सुरु मणहरु ।
जो वाचइ सुद्धक्खर भावइं । सो जि महंतु पुण्णफलु पावइ ।
जो वक्खाणइ गुरुअणुरायइं । सो मुचइ पुव्वक्किय-पावइं ।
जो णिसुणइ मणि उवसम-भावइं । तासु देहु णउ लिप्पइ आवइं ।

---

सुगन्ध दशमी व्रतके फलसे उसे अवधिज्ञान हुआ और किंकिणी-पंक्तियोंकी कलध्वनिसे युक्त मनोहर स्वर्ग विमान भी मिला। इस सुगन्ध दशमी व्रतके फलसे सत्ताईस कोटीश्वरोंकी सेवाका सुख भी मिलता है। दशमीके फलसे यह शरीर देवांग वस्त्रोंसे विभूषित होता है। दशमीके फलसे देव सेवा करते है और धवल चॅवर ऊपर ढोले जाते हैं। दशमीके फलसे श्रेष्ठ आतपत्र (छत्र) प्राप्त होता है व मनोहर गुडगुडाते हुए ऐरावत हाथीपर आरूढ़ होनेका सुख मिलता है। दशमीके फलसे सबके बीच प्रधानता प्राप्त होती है और कहीं भी उसका मानभंग नहीं होता। दशमीके फलसे ही ऐसी उत्तम शरीर-कान्ति मिलती है कि उसके तेजके आगे चन्द्रमाकी कान्ति भी फीकी पड़ जाय। अन्य बहुत विस्तारसे वर्णन करनेकी क्या आवश्यकता है? संक्षेपमें इतना ही कहना पर्याप्त है कि सुगन्ध दशमी व्रतके पालन करनेवालेके समान अन्य किसी मनुष्यका संसारमें आदर-सत्कार नहीं होता। अन्य जो कुछ भी इस जगत्के सारभूत पदार्थ है वे सभी नाना प्रकारके व्रतधारीको प्राप्त हो जाते है।

ईशान विमानमें भी वह सुगन्धाका जीव देव होकर त्रिभुवनमें सारभूत, कामदेवका निवारण करनेवाले जिन भगवान् सुपार्श्वनाथकी वन्दना करना नहीं भूलता था। अगले भवमें वह देव मनुष्य योनिमें आकर और अपने शेष समस्त घाति अघाति कर्मोंको संयम और तपके द्वारा भस्मसात् करके सिद्धि रूपी वरांगनाका पति अर्थात् मोक्षगामी होगा ॥ ८ ॥

९

जो कोई स्त्री या पुरुष इस सुगन्ध दशमी व्रतका पालन करता है वह शीघ्र ही मनोहर देवके पदको प्राप्त हो जाता है। जो कोई इस सुगन्ध दशमी व्रतकी कथाका भावना सहित शुद्ध पाठ करता है वह भी महान् पुण्यके फलको पाता है। जो खूब धर्मानुराग सहित इस कथाका व्याख्यान करता है उसे अपने पूर्वकृत पाप कर्मोंसे मुक्ति मिलती है। जो इसे शान्त भावसे

*जो पुणु सद्दहेइ णिसुरोप्पिणु । अहिउ पुरगु तहो भासइ जिणु पुणु ।*
*जा पुणु जाणइ एह कहाणिय । सा तिय होइवि महियलि राणिय ।*
*इय सुअदिक्खहि कहिय सवित्थर । मइं गाविति सुणाइय मणहर ।*
*णिय कुलणह-उज्जोइय-चंदइं । सज्जण-मण-कय-णयणाणंदइं ।*
*भवियण-कण्णग-मणहर-भासइं । जसहर-णायकुमारहो वायइं ।*
*बुहयण-सुयणहं विणउ करंतइं । अइसुसील-देमइयहि कंतइं ।*
*एमहि पुणु वि सुपास जिणेसर । करि कम्मक्खउ महु परमेसर ।*

**घत्ता**—*जहिं कोहु ण लोहु सुहि ण विरोहु जिउ जर-मरण-विवज्जिउ ।*
*ण हि हरिसु विसाउ पुण्णु ण पाउ तहिं णिवासु महु दिज्जउ ।*

*इय सुअंधदहमीकहाए बीओ संधी परिच्छेओ समत्तो ॥ २ ॥*

---

सुनता है उसके शरीरको कभी कोई आपत्ति नहीं व्यापती । जो कोई इसे सुनकर उसपर श्रद्धान करता है उसको जिन भगवान्‌ने विशेष पुण्यकी प्राप्तिका फल कहा है । जो स्त्री इस कथानकको भले प्रकार सीख लेती है उसे इस जगत्‌में रानी होनेका सुख मिलता है ।

इस कथानकको श्रुतदर्शी शास्त्रकारोंने विस्तारसे वर्णन किया है । मैंने उसीके अनुसार संक्षेपमें इसे मनोहर रीतिसे गाकर सुनाया है । इस मनोहर गीति काव्यके रचयिता है अपने कुल रूपी नभको उद्योतित करनेवाले चन्द्र जिन्होंने सज्जनोंके मन और नेत्रोंको आनन्दित किया है, भव्यजनोंके कण्ठाभरण रूप मनोहर भाषामें यशोधर और नागकुमारके चरित्रोंको बाँचकर सुनानेवाले, विद्वानों और सज्जनोंका विनय करनेवाले तथा अतीव शीलवती देवती नामक भार्याके पति ( श्री उदयचन्द्र जी ) । वे प्रार्थना करते है कि हे सुपार्श्व जिनेश्वर, मेरे कर्मोंके क्षय करनेमें सहायक होवें और जहाँ न क्रोध है, न लोभ है, जहाँ न मित्र है और न शत्रु है, जहाँ जीव जरा और मरणसे रहित है, जहाँ हर्ष-विषाद तथा पुण्य व पाप कुछ भी नहीं है, वहाँ ही मुझे निवास अर्थात् मोक्ष प्रदान करें ।

इति सुगन्धदशमीकथा द्वितीय संधि ।

# सुगन्धदशमीकथा

*पादाम्भोजान्यहं नत्वा श्रीपदं परमेष्ठिनाम् ।*
*शृण्वन्तु साधवो वक्ष्ये सुगन्धदशमी-कथाम् ॥ १ ॥*
*गुरूणामुपरोधेन श्रीविद्यानन्दिनामिदम् ।*
*सरस्वत्याः प्रसादेन रच्यते श्रुतसागरैः ॥ २ ॥*
*अथ प्रणम्य भूपालः श्रेणिकः सन्मतिं प्रभुम् ।*
*गोतमं पृच्छति स्मेदं भक्त्यावनत-मस्तकः ॥ ३ ॥*
*अकारण-जगद्बन्धो भव्याब्जवनभास्कर ।*
*श्रुताम्बुधि-महापोत विमुक्तिपदनायक ॥ ४ ॥*
*अहो आखण्डलैश्वर्यवर्य श्रीगोतम प्रभो ।*
*प्रज्ञापारमितानेनः केन व्रतमिदं कृतम् ॥ ५ ॥*
*कथं वा क्रियते किं वा फलमस्य महामते ।*
*भगवन् श्रोतुमिच्छामि कृपाजलनिधे वद ॥ ६ ॥*
*शृणु भो मगधाधीश सुगन्धदशमी-व्रतम् ।*
*साधु पृष्टं त्वया धीमन् कथयामि यथायथम् ॥ ७ ॥*
*इदं श्रवणमात्रेण अनन्तभवपातकम् ।*
*छिनत्ति च कृतं भक्त्या भुक्ति-मुक्तिफलप्रदम् ॥ ८ ॥*

---

## हिन्दी अनुवाद

पंच परमेष्ठीके चरण-कमल रूप लक्ष्मीके निवासको नमस्कार करके मै सुगन्धदशमी कथाको कहता हूँ। साधुजन इसे सुनें। यह कथा श्री विद्यानन्दि गुरुके आदेशसे तथा सरस्वती-के प्रसादसे श्रुतसागर नामक आचार्य द्वारा रची जाती है ॥ १–२ ॥

अथ सन्मति प्रभु अर्थात् भगवान् महावीर स्वामीको प्रणाम करके राजा श्रेणिकने भक्ति-पूर्वक नतमस्तक होकर गोतम गणधरसे पूछा—हे अकारण जगद्बन्धु, भव्यजन रूपी कमलोंके वनको सूर्यके समान प्रफुल्लित करनेवाले, शास्त्र रूपी समुद्रको पार करनेके लिए महापोत, मोक्ष-पदको ले जानेवाले नायक, इन्द्रके समान उत्तम ऐश्वर्यके धारक, प्रज्ञाके पारगामी विद्वान्, पापहीन, श्री गोतम प्रभु ! मेरी यह सुननेकी इच्छा है कि इस सुगन्धदशमी व्रतको किसने पालन किया, यह व्रत कैसे किया जाता है और इस व्रतका फल क्या है ? हे महामति कृपासागर, यह सब मुझे बतलाइए ॥ ३–६ ॥

राजा श्रेणिकके इस प्रश्नको सुनकर गोतम स्वामी बोले—हे विद्वान् मगधनरेश, तुमने बहुत अच्छा प्रश्न किया। अतः मै तुम्हें सुगन्धदशमी व्रतका समस्त विवरण सुनाता हूँ। तुम ध्यान पूर्वक सुनो ॥ ७ ॥

इस सुगन्धदशमी कथाके सुनने मात्रसे ही अनन्त भवोंके पाप कट जाते हैं और इस व्रतके भक्तिपूर्वक पालन करनेसे संसारके भोग तथा अनुक्रमसे मोक्ष फलकी प्राप्ति होती है ॥८॥

*प्रशस्तवस्तुसङ्कीर्णे द्वीपे जम्बूद्रुमाङ्किते ।*
*जिनजन्मादिभिः क्षेत्रे पवित्रे भारताभिधे ॥ ६ ॥*
*निवेशे सम्पदा देशे काश्या त्रिभुवनश्रुते ।*
*वरे वाराणसीनाम्नि पत्तने तु चिरन्तने ॥ १० ॥*
*बभूव भूपतिर्नाम पद्मनाभोऽमितप्रभः ।*
*श्रीमतीललनानेत्रनीलवार्जन्मचन्द्रमाः ॥ ११ ॥*
*आन्वीक्षिकी त्रयी वार्ता दण्डनीतिसमाह्वयाः ।*
*चतस्रो वेत्ति यो विद्याः सम्यगाप्तसमन्वयाः ॥ १२ ॥*
*सन्धिं च विग्रहं यानमासनं संश्रयं तथा ।*
*द्वैधीभाव गुणानेष वेत्ति षट्पाटवं स्फुटम् ॥ १३ ॥*
*त्रिवर्गं च क्षयस्थानवृद्धिसंज्ञमनुत्तरम् ।*
*वाग्मनोदैवसिद्धीना स जानीते समाश्रयम् ॥ १४ ॥*
*चयं चोपचयं मिश्रमितीद्दगुदयत्रयम् ।*
*बिभर्ति निर्जिताराति: शिवतातिर्निरन्तरम् ॥ १५ ॥*
*काम-क्रोध-महामान-लोभ-हर्षमदाह्वयान् ।*
*स जिगायारिषड्वर्गानन्तरङ्गसमुद्भवान् ॥ १६ ॥*
*प्रभुजा मन्त्रजोत्साहसम्भवाः शक्तयः प्रभोः ।*
*तस्य स्फुरन्ति तिस्रोऽपि श्रावकान्वयजन्मनः ॥ १७ ॥*
*स्वाम्यमात्य-सुहृत्कोश-देश-दुर्गबलाश्रितम् ।*
*राज्यमित्येव सप्ताङ्गमाप्तवान् जिनभाषितम् ॥ १८ ॥*

---

समस्त उत्तम वस्तुओंसे परिपूर्ण जम्बू वृक्षसे अंकित इस जम्बू द्वीपमें भारत नामक क्षेत्र है जो कि तीर्थङ्करोंके जन्म आदि कल्याणकोंसे पवित्र हुआ है। इस भारत क्षेत्रमें काशी नामका प्रदेश है जो सम्पत्तिका निधान और त्रिभुवनमें विख्यात है। इस काशी नामके उत्तम देशमें वाराणसी नामकी प्राचीन नगरी है। इस नगरीमें एक समय अपार प्रतिभावान् पद्मनाभ नामका राजा हुआ जो अपनी श्रीमती नामकी रानीके नेत्ररूपी नील कमलोंको चन्द्रके समान प्रसन्न करनेवाला था ॥ ९–११ ॥

यह राजा आन्वीक्षिकी ( विज्ञान ), त्रयी ( वेद ), वार्ता ( अर्थशास्त्र ) और दण्डनीति ( राजनीति ) इन चारों विद्याओंको भले प्रकार समन्वय रूपसे जानता था। वह सन्धि ( मेल करना ), विग्रह ( लड़ाई करना ), यान ( आक्रमण करना ), आसन ( घेरा डाल बैठना ), संश्रय ( अन्य राजाका आश्रय लेना ) तथा द्वैधीभाव ( फूट डालना ) इन राजनीतिके छह गुणोंको भी स्पष्ट रीतिसे जानता था। वह त्रिवर्ग अर्थात् धर्म, अर्थ और कामरूप पुरुषार्थोंके स्वरूपको तथा क्षय, स्थान और वृद्धि नामक व्यवस्थाओंको असाधारण रीतिसे जानता था। वह यह भी जानता था कि वचन, मन और दैव रूप सिद्धियोंमें कैसे सामञ्जस्य बैठाया जाय। चय, उपचय और मिश्र अर्थात् चयोपचय इन तीनों अभ्युदयोंको वह अपने शत्रुओंपर विजय और लोक कल्याण द्वारा निरन्तर साधा करता था। उसने काम, क्रोध, मान, लोभ, हर्ष और मद नामक छह अन्तरग शत्रुओंको जीत लिया था। श्रावक कुलमें उत्पन्न उस राजाके प्रभुशक्ति, मन्त्रशक्ति और उत्साहशक्ति ये तीनों राजशक्तियाँ स्फुरायमान थीं। जिन भगवान्‌ने जो स्वामी, अमात्य,

*सहायं साधनोपायं देशं कोशं बलाबलम् ।*
*विपत्तेश्च प्रतीकारं पञ्चाङ्गं मन्त्रमाश्रयत् ॥ १९ ॥*
*सामदानं च भेदं च दण्डमुद्दण्डभण्डनम् ।*
*यथायोग्यं यथाकालं वेत्त्युपाय-चतुष्टयम् ॥ २० ॥*
*वाग्दण्डयोः स पारुष्यं त्यक्तवानर्थदूषणम् ।*
*पान-स्त्री-मृगया-द्यूतमिति व्यसनसप्तकम् ॥ २१ ॥*
*स एकदा तया सार्धं मधुक्रीडामना वनम् ।*
*यानपश्यत्पुरोद्वारे मुनिं मासोपवासिनम् ॥ २२ ॥*
*भोजयर्षिममुं देवि भणित्वा श्रीमतीमिति ।*
*तद्भुक्त्यै प्रेषयामास स्वयं च गतवान् वनम् ॥ २३ ॥*
*भोगान्तरायकृत्पापः कुत एष समागतः ।*
*इति ध्यात्वा नृपाद् भीता तं नीत्वा सागता गृहम् ॥ २४ ॥*
*इक्ष्वाकुमिश्रिताहारं ददौ तस्य महामुनेः ।*
*स योग्यमिति सञ्चिन्त्य भुक्त्वा यावद्वनं व्रजेत् ॥ २५ ॥*
*वेदना महती तावदङ्गेऽभूदत्र चाध्वनि ।*
*निपपात जनैर्नीतः कृच्छ्रतो जिनसद्मनि ॥ २६ ॥*
*तत्र तैर्भाक्तिकैरुक्तं हा हा धिग्मेदिनीपतेः ।*
*यस्य वल्लभया दूनः कदन्नेन महामुनिः ॥ २७ ॥*

---

सुहृत्, कोश, देश, दुर्ग और बल ये राज्यके सात अंग बतलाये है उन्हें भी इस राजाने प्राप्त कर लिया था। सहाय, साधनोपाय, देशकाल-विभाग, कोश एवं बलाबल (?) तथा विपत्ति-प्रतीकार, ये जो मन्त्रसिद्धिके पॉच अंग बतलाये है उनका वह सदैव आश्रय लिया करता था। उद्दण्ड पुरुषोंके दमनार्थ जो साम, दान, भेद और दण्ड ये चार उपाय कहे गये है उन्हें भी वह राजा खूब जानता था। वाक् पारुष्य, दण्ड पारुष्य, अर्थदूषण, मद्यपान, वेश्यागमन, मृगया और द्यूतक्रीड़ा इन सात व्यसनोंको भी राजाने छोड़ दिया था ॥ ११–२१ ॥

एक दिन राजा पद्मनाभ अपनी श्रीमती रानीको साथ लेकर वसन्त-क्रीड़ाकी इच्छासे वनको जा रहे थे कि उन्हें नगरके द्वारपर ही एक मासोपवासी मुनिराजके दर्शन हुए। तत्काल उन्होंने श्रीमती रानीको आदेश दिया कि हे देवि, तुम लौटकर राजभवनको जाओ और मुनिराज-को विधिपूर्वक आहार कराओ। रानीको इस प्रकार आदेश देकर राजा स्वयं वनको चले गये ॥ २२–२३ ॥

वन क्रीड़ामें इस अकस्मात् उत्पन्न हुए विघ्नसे रानीको बहुत बुरा लगा। वह मनमें विचारने लगी—मेरे भोगोंमें अन्तराय करनेवाला यह पापी कहॉसे आ गया। तथापि राजाके भयसे वह बिना कुछ कहे मुनिराजको साथ लेकर घरको लौट आई। उसने उन महामुनिको इक्ष्वाकु ( कडवी तुम्बी ) मिश्रित आहार दिया। मुनिराजने उसे ही योग्य समझकर ग्रहण कर लिया और आहार करके वे वनकी ओर चल पड़े ॥ २४–२५ ॥

किन्तु मार्गमें ही मुनिराजके शरीरमें महान् वेदना उत्पन्न हो उठी। यहॉ तक कि वे शिथिल होकर भूमिपर गिर पड़े। लोग बड़े कष्टसे उन्हें जिन-मन्दिरमें लाये। भक्तजनोंमें

*आगतोऽथ वनाद् राजा जनकोलाहल-श्रुतेः ।*
*विवेद दुरनुष्ठानं महिष्याः स्वस्य दुर्मतेः ॥ २८ ॥*
*उद्दाल्य भूषणान्याशु वचोवज्रेण ताडिता ।*
*अवध्याऽसि दुराचारे तेनागाराद्विहारिता ॥ २९ ॥*
*पूजितान्तःपुरेणापि मानभङ्गेन दुःखिता ।*
*सद्योऽपि कुष्ठिनी जाता आर्त्तध्यानेन सा मृता ॥ ३० ॥*
*महिषी महिषी जाता पापेन मृतमातृका ।*
*पल्वले कर्दमे मग्ना नग्नाटं पश्यति स्म सा ॥ ३१ ॥*
*तमेव वैरभावेन क्रुद्धा शृङ्गे विधुन्वती ।*
*मारितुं प्रसभं मग्ना मृताभूदथ गर्दभी ॥ ३२ ॥*
*पाश्चात्यपादघातेन स मुनिः पुनराहतः ।*
*व्रजन् चर्यामनार्याणा दुर्लभोऽपि च सध्वनि ॥ ३३ ॥*
*भूयोऽपि पापिनी मृत्वा बभूव पुरशूकरी ।*
*भक्षयन्ती विशं विश्वकद्रुभिश्चाप्युपद्रुता ॥ ३४ ॥*
*क्षुत्पिपासार्दिता मातृवर्जिता च पुनर्मृता ।*
*संबरीभूय चाण्डाल्या दुष्टगर्भे पुनः स्थिता ॥ ३५ ॥*

---

हाहाकार मच गया । वे कहने लगे—धिक्कार है इस पृथिवीपतिको जिसकी वल्लभा रानीने ऐसे महामुनिको कुत्सित अन्नका भोजन कराकर इस प्रकार पीडित किया ॥ २६–२७ ॥

इसी बीच लोगोंका कोलाहल सुनकर राजा वनसे लौट आये और उन्होंने अपनी दुर्बुद्धि रानीके कुकृत्यकी कथा सुनी । राजाको रानीपर बडा क्रोध उत्पन्न हुआ । उन्होंने तत्काल रानीके सब आभूषण उतरवा लिये, वज्र समान कठोर शब्दोंसे उसकी ताडना की और उसे यह कहकर घरसे निकाल दिया कि हे दुराचारिणी, स्त्री होनेके कारण तू अवध्य है, नहीं तो मैं तुझे इस घोर अपराधके लिए प्राणदण्ड देता ॥ २८–२९ ॥

जो रानी समस्त अन्तःपुरमें पूजी जाती थी उसे स्वभावतः अपने इस मान-भंगसे बड़ा दुःख हुआ । वह शीघ्र ही कुष्ठ रोगसे पीडित हो उठी और बड़े आर्तध्यानसे उसका मरण हुआ ॥ ३० ॥

जो राजमहिषी थी वह अपने पापके कारण अगले भवमें महिषी अर्थात् भैंस हुई । उत्पन्न होते ही उसकी माताका मरण हो गया । एक दिन वह ज्योंही अपनी प्यास बुझानेके लिए तालाबमें प्रविष्ट हुई त्योंही कीचड़में फँस गई । उसी दशामें उसे एक नग्न मुनिके दर्शन हुए । किन्तु पूर्व वैर-भावके कारण उसे उनपर क्रोध आया और वह उन्हें मारनेकी इच्छासे अपने सींगोंको हिलाने लगी । इसका परिणाम यह हुआ कि वह और भी गहरी कीचडमें मग्न होकर मर गई ॥ ३१–३२ ॥

अपने दुर्भावके फलसे वह रानीका जीव इस बार मरकर गर्दभी हुआ । एक वार अनार्योंको दुर्लभ मुनिराज चर्याको जा रहे थे । उन्हें देखकर उस दुष्ट गर्दभीने रेंकते हुए अपनी पिछली लातोंसे उन्हें चोट पहुँचाई ॥ ३२–३३ ॥

वह पापिनी गर्दभी मरकर अबकी बार ग्राम-शूकरी हुई और विष्टा खाती फिरने लगी ।

*तदैव तत्पिता जातमात्र्या च जननी मृता ।*
*योजनैकमहापूतिगन्धा बन्धुभिरुज्झिता ॥ ३६ ॥*
*फलान्यौदुम्बरादीनि भक्षयन्ती वने स्थिता ।*
*सूरिणा सह शिष्येण दैवयोगाद्विलोकिता ॥ ३७ ॥*
*पूतिगन्धोऽयमत्यन्तं कुत एति महामुने ।*
*शिष्येण ऋषिराभाणि पुनरेतेन भण्यते ॥ ३८ ॥*
*कृतो यया पुरा साधो पूज्यपूजाव्यतिक्रमः ।*
*पापाद् भ्रान्त्वा भवे जाता सेयं चाण्डालबालिका ॥ ३९ ॥*
*संसारसागरं शास्त्रसागरैषा तरिष्यति ।*
*कथं कथय भो नाथ निग्रन्थेनाथ कथ्यते ॥ ४० ॥*
*महापापावृतो जन्तुर्जैनधर्मेण शुद्धयति ।*
*किमत्र जानतोऽप्येतत्त्वया धीमन् प्रपृच्छ्यते ॥ ४१ ॥*
*श्रुत्वा परस्परप्रश्नोत्तरोपन्यासमञ्जसा ।*
*सा श्रद्धयोपशम्याप्त-पञ्चजं तु फलव्रता ॥ ४२ ॥*
*किञ्चिच्छुभाशया प्रेत्य पुरीमुज्जयिनीमिता ।*
*जातैकक्रोशदुर्गन्धा दुर्विधब्राह्मणाङ्गजा ॥ ४३ ॥*

---

उसके पीछे कुत्ते लगे रहते थे। वह भूख-प्याससे पीड़ित रहती थी। उसकी माता पहले ही मर चुकी थी। इस प्रकार दुःख भोगते हुए उसका मरण हुआ ॥ ३४–३५ ॥

शूकरीकी पर्यायसे निकलकर रानीका जीव साँभरी हुआ और पुनः मरकर एक चाण्डालीके दुष्ट गर्भमें आया। उत्पन्न होते मात्र ही तत्काल उसकी माताकी मृत्यु हो गई और उसका पिता भी उसी समय मर गया। उसके मुखसे एक योजन तक फैलनेवाली महा दुर्गन्ध निकलती थी। इस विपत्तिके कारण उसके बन्धुओंने उसका परित्याग कर दिया। अब वह ऊमर आदि फलोंका भक्षण करती हुई वनमें रहने लगी ॥ ३६–३७ ॥

दैवयोगसे एक दिन अपने शिष्य सहित एक मुनिराज वहाँसे निकले। मुनिराजने उसे देख लिया। शिष्यने उसकी दुर्गन्ध पाकर मुनिसे पूछा—हे महामुनि ! यह अत्यन्त बुरी दुर्गन्ध कहाँसे आ रही है ? तब मुनिराजने बतलाया—हे साधु ! यह जो चाण्डाल बालिका दिखाई दे रही है, उसने अपने एक पूर्वजन्ममें पूज्य मुनिराजका निरादर किया है। उसी पापके फलसे संसारकी नाना नीच योनियोंमें परिभ्रमण करते हुए अब इसने यह चाण्डाल-बालिकाका जन्म पाया है और उसीकी यह दुर्गन्ध फैल रही है। इस बातको सुनकर शिष्यने अपने गुरुसे फिर पूछा—हे शास्त्रसमुद्रके पारगामी नाथ ! मुझे यह भी बतलाइए कि अब यह चाण्डाल-बालिका किस प्रकार इस संसार रूपी सागरको तर सकेगी ? अपने शिष्यके इस प्रश्नको सुनकर वे निर्ग्रंथ मुनि फिर बोले—

हे साधु ! महाघोर पापसे युक्त जीव भी इस जैनधर्मके द्वारा ही शुद्ध होते है। हे विद्वन्, तुम इस बातको जानते हुए भी मुझसे क्यों पूछते हो ? ॥ ३८–४१ ॥

इस प्रकार गुरु और शिष्यके बीच हुए प्रश्नोत्तरोंको उस दुर्गन्धा बालिकाने सुन लिया। उसने अपनी श्रद्धाके बलसे अपने द्रव्य, क्षेत्र, काल, भव और भाव सम्बन्धित उपार्जित कर्मोंका उपशम कर लिया था। इस उपशमके फलसे कुछ शुभ भावना सहित मरण करके उसने उज्जैनी

*तत्रापि पितरौ तस्या मृतिमापतुरेनसा।*
*वृद्धिंगता समं कष्टैः पीडिता साशनायया ॥ ४४ ॥*
*अत्रान्तरे पुरोद्याने महामुनि-समागमम्।*
*यशःसेनमहाराज वनपालो न्यवेदयत् ॥ ४५ ॥*
*तं सुदर्शननामानं महामुनिशतावृतम्।*
*नमस्कर्तुं महीभर्त्ता निर्गतो दुर्गतिच्छिदम् ॥ ४६ ॥*
*निर्जगामानु तं देवी महादेवीति विश्रुता।*
*वसन्ततिलकाद्यालिवृत्तान्तःपुरसंगता ॥ ४७ ॥*
*गजान्निजादथोत्तीर्य वर्यासजनवेष्टितः।*
*त्रिः परीत्य नमस्कृत्य तं नृपः पुरतः स्थितः ॥ ४८ ॥*
*साऽपि मेलापकं दृष्ट्वा तृणाद्युत्तार्य मूर्द्धतः।*
*भवान्तरादि जल्पन्तं तं नतातिविदूरतः ॥ ४९ ॥*
*श्रावं श्रावं शुभध्याना धर्माधर्मफलश्रुतिम्।*
*जाता जातिस्मरा भूमौ पपात किल मूर्च्छिता ॥ ५० ॥*
*राज्ञा शीतोपचारेण सचेताः किल कारिता।*
*पृष्टा च किमिदं पुत्रि यत्त्वमप्यत्र मूर्च्छिता ॥ ५१ ॥*

---

नगरीके एक गरीब ब्राह्मणके घरमें बालिकाका जन्म ग्रहण किया। उसके शेष कर्मोंके पापसे अभी भी उसकी दुर्गन्ध एक कोस तक जाती थी। जन्म होते ही उसके माता-पिताका मरण हो गया और वह भूख-प्यासके घोर कष्टोंसे पीड़ित होने लगी ॥ ४२-४४ ॥

इसी समय एक दिन उस नगरीके महाराज यशःसेनको वनपालने आकर खबर दी कि नगरके उद्यानमें महामुनि संघका आगमन हुआ है। सौ महा मुनियोंके संघ सहित विराजमान दुर्गतिका नाश करनेवाले सुदर्शन नामक उन मुनिराजको नमस्कार करनेके निमित्त राजा अपने महलसे निकले। उनके पीछे उनकी महादेवी पदकी धारक देवी वसन्ततिलका आदि प्रमुख सखियोंके साथ समस्त अन्तःपुर सहित चल पड़ीं ॥ ४५-४७ ॥

जब वे उद्यानके समीप पहुँचे तब राजा अपने हाथीपरसे नीचे उतर पड़े और अपने कुछ चुने हुए मात्र साथियोंको लेकर मुनिराजके समीप पहुँचे। राजाने मुनिराजकी तीन बार प्रदक्षिणा की और वे नमस्कार करके उनके सन्मुख बैठ गये ॥ ४८ ॥

उस समय वह दुर्गंधा बालिका घास लकडीका गट्ठा लिये हुए वहाँसे जा रही थी। उद्यानमें लोगोंका मेला देखकर उसने अपना वह घास आदिका गट्ठा सिरसे उतारकर भूमिपर रख दिया और भवान्तरादि रूप उपदेश देते हुए उन मुनिराजको बहुत दूरसे ही प्रणाम किया ॥ ४९ ॥

उसने मुनिराजके मुखसे धर्म और अधर्मके अच्छे और बुरे फलोंका उपदेश सुना। उस उपदेशको लगातार शुभ ध्यान पूर्वक सुनते-सुनते उसे जाति-स्मरण हो गया, जिससे उसने जान लिया कि किस पापके फलसे उसे रानीकी पर्यायसे च्युत होकर दुर्गंधा होनेके दुःख भोगने पडे है। यह जानकर वह मूर्च्छित हो गई और भूमिपर गिर पड़ी। राजाने शीतोपचार कराकर उसे सचेत किया और उससे पूछा—हे पुत्रि,क्या कारण है जो तू यहाँ मूर्च्छित हो गई? ॥५०-५१॥

सा जगौ पूर्ववृत्तान्तं देवाहं राजवल्लभा ।
श्रीमती साधुसंतापकारिणी कुष्ठिनी मृता ॥ ५२ ॥
गर्वरी (?) गर्दभी जाता शूकरी संबरी तथा ।
पुनर्योजनदुर्गन्धा चाण्डाली विप्रजाधुना ॥ ५३ ॥
मुनेराकर्ण्य वाक्यानि स्मृत्वा दुःखानि मूर्च्छिता ।
मम ज्वरयते सेयं साधुगा कटुतुम्बिका ॥ ५४ ॥
वचः सत्यमिदं साधो परमं नृप नान्यथा ।
भूयोऽपि कुतकाद्राज्ञा विशेषात्तत्कथा श्रुता ॥ ५५ ॥
कथं तर्हि परे लोका भविष्यन्ति शुभावहाः ।
अमुष्या अथ स प्राह सुगन्धदशमीव्रतात् ॥ ५६ ॥
तत्कथं क्रियते तात भूपताविति जल्पिते ।
विमानस्खलनादेत्य धनञ्जय-वियच्चरे ॥ ५७ ॥
नमस्कृत्य समासीने सावधानेऽखिले जने ।
अवक् (?) प्रति नृपं कामकरिकण्ठीरवो मुनिः ॥ ५८ ॥
भद्रभाद्रपदे मासे शुक्लेऽस्मिन् पंचमी दिने ।
उपोष्यते यथाशक्ति क्रियते कुसुमाञ्जलिः ॥ ५९ ॥

---

राजाके उस प्रकार पूछनेपर दुर्गंधा अपने पूर्व भवका वृत्तान्त बतलाने लगी । वह बोली—हे देव ! मैं अपने पूर्व जन्ममें राजाकी प्यारी श्रीमती नामकी रानी थी । मैने दुष्ट भावसे मुनिराजको कुत्सित अन्नका भोजन कराकर सन्ताप पहुँचाया । उसी पापके फलस्वरूप मैं कुष्टिनी होकर मरी । तत्पश्चात् मैंने क्रमशः गर्वीली भैस,गदही,शूकरी और साँभरीकी पर्याय धारण की । फिर मै एक योजन दुर्गंध छोड़नेवाली चाण्डाल-पुत्री हुई । वहाँसे निकलकर अब इस भवमें मै ब्राह्मण कन्या हुई हूँ । मुनिराजके वचनोंको सुनकर मुझे अपने वे सब पूर्व पर्यायोंके दुख स्मरण हो आये । इसी कारण मै मूर्च्छित हो गई । साधुको दिया गया वह कडवी तुम्बीका आहार अभी तक मुझे दु ख पहुँचा रहा है ॥ ५२–५४ ॥

दुर्गंधाकी बात सुनकर राजाने मुनिराजसे पूछा—हे साधु, क्या दुर्गंधाकी कही हुई बातें सत्य है ? मुनिराजने उत्तर दिया—राजन् , जो कुछ इस बालिकाने कहा है वह सब परम सत्य है, उसमें कुछ भी झूठ नहीं है । तब राजाने पुनः कौतुकवश दुर्गंधाकी कथा विशेष रूपसे विस्तार पूर्वक कहलवाकर सुनी । उस कथाको सुनकर राजाने फिर पूछा—हे मुनिराज, इस कन्याका परलोक कैसे सुधर सकेगा ? मुनिराजने कहा—सुगन्ध दशमी व्रतके द्वारा ही इस बालिकाका परलोक सुधरेगा । राजाने फिर पूछा—हे मुनिराज, सुगन्ध दशमी व्रत किस प्रकार किया जाता है ? राजाने जब यह प्रश्न किया, उसी समय वहाँ आकाश मार्गसे आते हुए धनंजय नामक विद्याधरका विमान स्खलित हुआ । वह विद्याधर अपने विमानसे उतरकर मुनिराजके दर्शनको आया और मुनिराजको नमस्कार करके यथास्थान बैठ गया । समस्त दर्शक-जन भी सावधान हो गये । तब कामरूपी हस्तीको सिंहके समान दमन करनेवाले मुनिराज राजाके प्रश्नके उत्तरमें सुगन्धदशमी व्रतका पालन करनेकी विधि बतलाने लगे ॥ ५५–५८ ॥

मुनिराज बोले—उत्तम भाद्रपद मासके शुक्लपक्षकी पंचमी तिथिके दिन उपवास करना

*तथा षष्ठ्या च सप्तम्यामष्टम्या नवमीदिने ।*
*जिनानामग्रतो भूयो दशम्या जिनवेश्मनि ॥ ६० ॥*
*उपवास समादाय विधिरेष विधीयते ।*
*चतुर्विंशति तीर्थेशा स्नपनं प्रप्रणीयते ॥ ६१ ॥*
*पूजनं स्तवन जापं दशशः क्रियते बुधैः ।*
*मुखैर्दशभिराभासी घटस्तत्र निधीयते ॥ ६२ ॥*
*धूपो दशविधस्तत्र दह्यते मृदुनाग्निना ।*
*कृष्णागुर्वादिरत्रैवं विशेषेण विधीयते ॥ ६३ ॥*
*कुङ्कुमागुरुकर्पूरचन्दनादिविलेपनम् ।*
*तत्प्रकारं च विज्ञेयं तद्वदेवाक्षतादिकम् ॥ ६४ ॥*
*संलिखेत्सप्तभिर्धान्यैः स्वस्तिक तत्र दीपकान् ।*
*स्थापयेद्दश चेत्येवं दशाब्दान् परिकल्पयेत् ॥ ६५ ॥*
*पूर्णेऽथ दशमे वर्षे तदुद्यापनमाचरेत् ।*
*शान्तिकं वाभिषेक वा महान्तं विधिवत्सृजेत् ॥ ६६ ॥*
*पुष्पाणा प्रकर कुर्याज्जिनाग्रे च तदङ्गने ।*
*विचित्र दशभिर्वर्णैर्वितान च वितानयेत् ॥ ६७ ॥*
*ध्वजान् दशपताकाश्च नादिन्यस्तारिकास्तथा ।*
*चामराणां युगैर्धूपदहनानि दश क्रमात् ॥ ६८ ॥*

---

चाहिए और भगवान्‌को कुसुमाञ्जलि चढ़ाना चाहिए । उसी प्रकार जैन मन्दिरमें षष्ठी, सप्तमी, अष्टमी, नवमी और फिर दशमीको भी भगवान्‌के आगे कुसुमाञ्जलि चढाना चाहिए। दशमीको पुनः उपवास धारण करके निम्न विधिसे व्रत पालन करना चाहिए—

उस दिन चौबीसी भगवान्‌का अभिषेक कराकर दश पूजाएँ करना चाहिए। दश स्तुतियाँ पढ़ना चाहिए और दश बार जाप देना चाहिए। दशमुख वाले एक घटकी स्थापना करके उसमें मन्द अग्नि जलाकर दशागी धूपका होम करना चाहिए। इस विधि काली अगरबत्ती आदि सुगन्धी द्रव्योंका उपयोग विशेष रूपसे करना चाहिए। केशर, अगर, कपूर और चन्दन आदिको घिसकर शरीरमें लेप करना चाहिए और अक्षतादि अष्ट द्रव्य तैयार कर पूजन करना चाहिए। जिस प्रकार यह विधान किया जाता है उसकी समस्त विधि शास्त्रसे जान लेना चाहिए। सात प्रकारका धान्य लेकर उससे स्वस्तिक लिखना चाहिए और उसमें दश दीपक रखकर जलाना चाहिए। इस प्रकार यह समस्त विधि दश वर्ष तक करना चाहिए ॥ ५९–६५ ॥

प्रतिवर्ष भाद्रपद शुक्ला पंचमीसे लेकर दशमी तक उक्त प्रकार व्रत पालन करते हुए जब दश वर्ष पूर्ण हो जाँय तब उस व्रतका उद्यापन करना चाहिए। उस अवसरपर शान्ति विधान या महाभिषेक या इसी प्रकारकी कोई महान् विधि प्रारम्भ करना चाहिए। जिन भगवान्‌की वेदीके आगे मन्दिरके आँगनमें खूब फूलोंकी शोभा करना चाहिए। दश रंगोंका चित्र-विचित्र चँदेवा तानना चाहिए। दश ध्वजा, दश पताका, दश बजनेवाली तारिकाएँ ( घण्टिका ), दश जोडी चमर और दश धूप घट, ये सब दश दश सजाना चाहिए। इस अवसरपर आरातीय

*आरातिकानि पुस्तानि सवस्त्राणि सहौषधैः।*
*भवन्ति संघदानानि तथार्याद्यंशुकानि च ॥ ६६ ॥*
*शौच-संयम-संज्ञानसाधनानि हि यानि च।*
*यथायोग्यं प्रदेयानि मुनिभ्योऽन्यान्यपि ध्रुवम् ॥ ७० ॥*
*स्तोकोऽपि विधिरुद्योत्यो भक्त्या बहुफलप्रदः।*
*फलं न सर्वथा चिन्त्यं स्तोकेन स्तोकमित्यपि ॥ ७१ ॥*
*शाकपिण्डप्रदानेन रत्नवृष्टिः प्रजायते।*
*तद् भक्तिवैभवं कालापेक्षया च निदर्श्यते ॥ ७२ ॥*
*नरो वा वनिता वापि व्रतमेतत्समाचरेत्।*
*इहैव सुखितामेत्य स्वर्गीभूत्वा शिवीभवेत् ॥ ७३ ॥*
*श्रुत्वेति सप्रजो राजा पूतिगन्धा द्विजाङ्गजा।*
*गृह्णन्ति स्म व्रतं प्रायः सर्वेऽपि हितकांक्षया ॥ ७४ ॥*
*साहाय्यात्सा नृपादीना समाराध्योत्तमं व्रतम्।*
*समाधिना मृतार्याणा समीपे जिनभावना ॥ ७५ ॥*
*अथास्ति विश्वविख्यातं पुरातनं कनकं पुरम्।*
*तस्मिन्कनकमालेष्टः कनकप्रभभूमिभृत् ॥ ७६ ॥*

अर्थात् आधुनिक पुस्तकों, वस्त्रों और औषधोंका दान संघको देना चाहिए। अर्जिकाओंको भी वस्त्रादिक प्रदान करना चाहिए। मुनियोंको शौचके साधन कमण्डल, संयमके साधन पिच्छिका, ज्ञानके साधन शास्त्र तथा इसी प्रकारके अन्य धर्म व ज्ञानकी साधनामें उपयोगी वस्तुओंका यथायोग्य दान करना चाहिए ॥ ६६–७० ॥

ऊपर कही गई व्रत उद्यापनकी विधि यदि अल्प रूपमें भी भक्ति सहित की जाय तो वह बहुत फलदायक होती है। ऐसा कभी नहीं सोचना चाहिए कि सजावट व दान आदिकी विधि यदि थोड़ी की जायगी तो उसका फल भी थोड़ा होगा। साग मात्रका थोड़ा-सा भोजन सुपात्रको करानेसे भी रत्नोंको वृष्टि रूप महान् फल प्राप्त होता है। यह सब मुख्यतासे भक्तिका ही प्रभाव है। उस भक्तिके प्रदर्शनका स्वरूप द्रव्य,क्षेत्र,काल और भावके अनुसार बतलाया जाता है। जो कोई नर अथवा नारी इस व्रतका पालन करता है, वह इस जन्ममें सुख पाता है, मरकर स्वर्गमें देव होता है और फिर अनुक्रमसे सुख भोगता हुआ मोक्षके सुखको भी पा लेता है ॥ ७१–७३ ॥

मुनि द्वारा बतलाई हुई सुगंध दशमी व्रतके पालन करनेकी विधिको सुनकर उस राजाने, उसकी समस्त प्रजाने, तथा उस दुर्गंधा द्विज-कन्याने एवं प्रायः सभीने अपने हितकी वांछासे उस व्रतको ग्रहण किया। राजा व अन्य धार्मिक जनोंकी सहायतासे दुर्गंधाने उस उत्तम व्रतकी भले प्रकार आराधना की। इस प्रकारके धर्माचरण सहित दुर्गंधाने इस बार आर्यिकाओंके समीप जिन भावना पूर्वक समाधि-मरण किया ॥ ७४–७५ ॥

अथ कनकपुर नामका एक विश्वविख्यात प्राचीन नगर है। वहाँ कनकप्रभ नामका राजा अपनी कनकमाला नामक रानी सहित राज्य करता था। इस राजाका जिनदत्त नामक

*राज्ञः श्रेष्ठी बभूवास्य पुण्यधीर्जिनदत्तवाक् ।*
*तत्सनामा प्रियैतस्य तनूजा साभवत्तयोः ॥ ७७ ॥*
*अदृष्टापत्यवक्त्रेण श्रेष्ठिना बहुमानिता ।*
*रूपलावण्यसद्दीप्ति भाग्यसौभाग्यराजिता ॥ ७८ ॥*
*सर्वलक्षणसम्पन्ना सर्वावयवसुन्दरा ।*
*सिताभ्राधिकसौरभ्यसुगन्धितदिगन्तरा ॥ ७९ ॥*
*योषिता तिलकीभूता तिलकादिमतिर्नता ।*
*नरनारीकराम्भोजकुचकुङ्मललालिता ॥ ८० ॥*
*अथान्यस्मिन्दिने कन्या पापशेषेण वीक्षिता ।*
*बभूव तत्प्रतापेन भूयोऽपि मृतमातृका ॥ ८१ ॥*
*अथास्ति वणिजा नाथो वरे गोवर्धने पुरे ।*
*सुधीः ऋषभदत्ताख्यो बन्धुमत्यङ्गजास्य च ॥ ८२ ॥*
*अलभद् व्यूढकन्दर्पस्तामसौ तामसौजसा ।*
*रजोदर्शे तया युद्ध्वा लेभे तेजोमतीं सुताम् ॥ ८३ ॥*
*स्नानैर्विलेपनैर्वस्त्रैर्भूषणैः शयनासनैः ।*
*लालयामास तामन्यां दुनोति स्म विटप्रसूः ॥ ८४ ॥*
*तद्विलोक्य वणिग्जायावशः संक्षुब्धमानसः ।*
*अशिक्षयद् द्वय दास्यो समर्प्य तिलकामिति ॥ ८५ ॥*
*युवाभ्या सर्वयत्नेन पालनीयेयमञ्जसा ।*
*ऋते मातुरपत्याना दुष्करा जीवनक्रिया ॥ ८६ ॥*

---

पुण्यवान् सेठ था। इसकी सेठानीका नाम था जिनदत्ता। इन्हींके वह दुर्गंधाका जीव पुत्री रूपसे उत्पन्न हुआ। सेठने अभी तक अपनी सन्तानका मुख नहीं देखा था। अतः उसने इस कन्याके जन्मको ही धन्य माना। कन्या भी रूप, लावण्य, कान्ति एवं भाग्य-सौभाग्यसे परिपूर्ण थी। वह समस्त लक्षणोंसे सम्पन्न व अपने सभी अंगोंसे सुन्दर थी। उसके शरीरसे निकलनेवाली सुगन्ध कर्पूरसे भी बढ़कर थी और सब दिशाओंको सुगन्धित करती थी। वह समस्त नारियोंमें तिलकके समान श्रेष्ठ थी जिससे उसका सार्थकनाम तिलकमती रखा गया। वह समस्त नर-नारियोंके हस्तकमलों व स्तनपान द्वारा लालित पालित होने लगी ॥ ७९–८० ॥

किन्तु इस कन्याका पूर्वोपार्जित पाप अभी भी शेष था जिसके प्रतापसे उसे मातृवियोग का दुःख भोगना पड़ा। तब उसके पिताने कामके वशीभूत हो गोवर्धनपुरके धीमान् वणिग्वर ऋषभदत्तकी पुत्री बन्धुमतीसे अपना विवाह कर लिया। उसके साथ तामसी वृत्तिसे भोग-विलास करते हुए उसके एक पुत्री हुई जिसका नाम रखा गया तेजमती ॥ ८१–८३ ॥

नीच प्रकृति सेठानी अपनी इस औरस पुत्रीको स्नान, विलेपन, वस्त्र, आभूषण, शयन, आसन आदि द्वारा खूब लाड़-प्यारसे पालने लगी और अपनी उस सौतेली कन्याको दुःख देने लगी। सेठ अपनी नयी सेठानीके वशमें था। तथापि सेठानीका वह व्यवहार देखकर उसके मनमें बड़ा क्षोभ उत्पन्न हुआ। उसने अपनी तिलकमती नामक कन्याको दो दासियोंके सुपुर्द किया और उन्हें आदेश दिया कि तुम सब प्रकार यत्नपूर्वक इस कन्याका पालन-पोषण करो। सच है माताके बिना बाल-बच्चोंकी जीवन क्रिया बड़ी कठिन होती है ॥ ८४–८६ ॥

*अथ द्वीपान्तरं राज्ञो निदेशाद्रत्नहेतुना ।*
*व्रजन् बन्धुमतीं प्रोचे गिरः सायान्त्रिकोत्तमः ॥ ८७ ॥*
*विप्रकृष्टः प्रिये पंथा नृपस्तु दुरतिक्रमः ।*
*तनूजयोः क्रमात्कार्यौ विवाहः संपदानया ॥ ८८ ॥*
*गतेऽथ वणिजां नाथे सुगन्धां याचितामपि ।*
*न दत्ते दर्शयन्ती सा निजां तेजोमतीं सुताम् ॥ ८९ ॥*
*कुलीनो गतरुग्विद्वान् वपुष्मान् शीलवान् युवा ।*
*पक्षलक्ष्मीपरीवारवरो हि भवतां सुतः ॥ ९० ॥*
*जन्मना भक्षिता माता पिता दूरं प्रवासितः ।*
*लक्ष्महीना गृहेऽस्माकं सपत्नीयसुता त्विमा ॥ ९१ ॥*
*इयं तेजोमती साक्षाद्रती रम्भा तिलोत्तमा ।*
*याच्यते न कथं हृद्या मुक्तामालेव निस्तुला ॥ ९२ ॥*
*तयैवं जल्पिते तैस्तु सैव भूयोऽपि मार्गिता ।*
*प्रसह्य न भवेत्प्रीतिरिति दत्ते स्म तां सका ॥ ९३ ॥*
*दर्शिता तिलकोद्वोढुं मण्डिता दुहिता निजा ।*
*शाम्बरी सहजा स्त्रीणां किं पुनर्न कृतुद्भवा ॥ ९४ ॥*
*विवाहस्याथ सामग्र्या कृताया चारुसम्पदि ।*
*समागते शुभे लग्नदिवसे सुप्रतीक्षिते ॥ ९५ ॥*

एक दिन सेठजीको राजाका आदेश मिला कि वे किसी दूसरे द्वीपको जाकर अच्छे-अच्छे रत्न ख़रीदकर लावें। सेठने विदा होते समय बन्धुमती सेठानीसे कहा—हे प्रिये, मैं बहुत दूर विदेशको जा रहा हूँ, क्योंकि राजाकी आज्ञाका उल्लंघन नहीं किया जा सकता। किन्तु तुम यथासमय क्रमसे दोनों पुत्रियोंका विवाह कर देना ॥ ८७–८८ ॥

सेठके चले जानेपर सुगन्धाकी याचना करनेवाले वर आने लगे। किन्तु सेठानी उसका विवाह स्वीकार न कर अपनी औरस पुत्री तेजमतीको ही उन्हें दिखलाती थी। वह याचना करनेवाले माता-पिताको कहती—देखिए, आपका पुत्र कुलीन, निरोग, विद्वान्, चंगा, शीलवान्, युवा और कुल-परिवारसे सम्पन्न वर है, जब कि हमारे घरकी इस लड़कीने जन्म लेते ही अपनी माताका भक्षण कर लिया और बड़े होते ही पिताको दूर देश भिजवा दिया। यह कुलक्षणा मेरी सपत्नीकी पुत्री है। इसके विपरीत यह जो तेजमती कुमारी है वह साक्षात् रति, रम्भा व तिलोत्तमाके समान सुन्दरी है और मोतियोंकी मालाके समान अनुपम हृदयहारिणी है; उसे आप क्यों नहीं वरण करते ? ॥ ८९–९२ ॥

किन्तु सेठानीके इस प्रकार तिलकमतीकी निन्दा और तेजमतीकी प्रशंसा करनेपर भी वरोंने तिलकमतीकी ही याचना की। सेठानीने जब यह जान लिया कि जबरदस्ती किसीकी किसीसे प्रीति नहीं कराई जा सकती, तब उसने तिलकमतीका ही कन्यादान करना स्वीकार कर लिया। किन्तु फिर भी सेठानीने छल करना नहीं छोड़ा। उसने विवाहके लिए दिखला तो दी तिलकमतीको, किन्तु मण्डन और श्रृङ्गार किया अपनी कन्या तेजमतीका ही। ठीक ही है, स्त्रियोंमें कुटिल चातुरी स्वाभाविक होती है, फिर कृत्रिम छलकी तो बात ही क्या है ॥९३–९४॥

अब विवाहकी सब सामग्री भले प्रकार बहुमूल्य रूपसे होने लगी। जब विवाहका

*प्रदोषे मङ्गलस्नान-विलेपन-विभूषरणैः*
*उपस्कृत्यानयत्प्रेतवनं सा तिलकावतीम् ॥ ९६ ॥*
*चतुर्दिक्षु चतुर्दीपमावारकसमन्वितम् ।*
*निवेश्य तामिति प्रोच्य विमाता तिलकावतीम् ॥ ९७ ॥*
*स्वयोग्यं वरमत्रस्था गवेषय शुभानने ।*
*चेटिकासहिता वेश्म दुरात्मा सा निजं गता ॥ ९८ ॥*
*तस्मिन्नेव शुभे लग्ने तेनैव सुवरेण च ।*
*कन्या तेजोमती व्यूढा जनन्यनुमतेन सा ॥ ९९ ॥*
*अत्रान्तरे महीपालः प्रासादात्प्रेक्षते स्म ताम् ।*
*चिन्तयामास हृद्येवं किमेषा सुरकन्यका ॥ १०० ॥*
*यक्षी वा किन्नरी किं वा योगिनी पूजनोद्यता ।*
*किं स्विद्विद्याधरी कापि नारी वा काप्युपस्थिता ॥ १०१ ॥*
*कौक्षेयकं करे कृत्वा भूपः कौतूहली गतः ।*
*श्मशानं पृच्छति स्मैवं का त्वमत्र व्यवस्थिता ॥ १०२ ॥*
*अभीर्मज्जनको राज्ञा प्रेषितो रत्नहेतवे ।*
*विवाहे वञ्चिता मन्ये विमात्रा स्थापिताऽत्र मे ॥ १०३ ॥*
*एव बभाण सा पुत्रि त्वद्वरोऽत्र समेष्यति ।*
*तेनात्मानं विधानेन सति त्वं परिणाययेः ॥ १०४ ॥*
*पुनर्गता गृहं साहं वरं वीक्षे महामते ।*
*नून तेजोमतीस्तत्र परिणीता भविष्यति ॥ १०५ ॥*

---

प्रतीक्षित शुभदिन आया तब सन्ध्या समय सेठानीने तिलकमतीको मंगल स्नान कराया और उसे विलेपन-भूषणोंसे सुसज्जित किया । पश्चात् सेठानी उसे श्मशान भूमिमें लिवा ले गई । उसके चारों ओर उसने चार दीपक आवारक सहित प्रज्वलित कर दिये और तिलकमतीसे कहा—हे शुभानने, यहाँ बैठकर तू अपने योग्य वरकी प्रतीक्षा कर । इतना कहकर वह दुष्ट विमाता अपनी दासियों सहित अपने घर वापस आ गई और उसी शुभ लग्नमें उसी वरके साथ अनुमति देकर अपनी कन्या तेजमतीका विवाह कर दिया ॥ ९५–९९ ॥

उसी रात्रि अपने महलकी छतपरसे राजा नगरकी शोभा देख रहा था । श्मशानमें तिलकमतीकी ओर दृष्टि पड़ते ही वह अपने मनमें सोचने लगा—यह हृदयहारिणी कोई सुरकन्या है । अथवा कोई यक्षिणी या किन्नरी या कोई योगिनी किसी पूजामें लगी हुई है, अथवा कोई विद्याधरी या नारी वहाँ जा बैठी है ? कुतूहलवश राजाने अपने हाथमें तलवार ली और वह श्मशान भूमिपर जा पहुँचा । उसने कन्यासे पूछा—हे कन्ये, तू कौन है और किस कार्यके लिए यहाँ बैठी है ? कन्या बोली—मेरे पिताको राजाने रत्न लानेके लिए बाहर भेज दिया है । मुझे ऐसा जान पडता है कि मेरी सौतेली माताने मुझे विवाहके सम्बन्धमें धोखा देकर यहाँ बिठला दिया है । उसने मुझसे कहा है—हे पुत्रि, तेरा वर यहीं आवेगा । उसीसे तू विधिवत् अपना विवाह कर लेना । हे महामति, अब मै पुन· घर जाकर अपने वरको देखूँगी । यह तो निश्चित है कि वहाँपर तेजमतीका विवाह हो चुका होगा ॥ १००–१०५ ॥

यद्येवं सुन्दरि त्वं मां वृणीष्व मृगलोचने ।
धृता पाणौ नृपेणाशु तयोमित्युदिते सति ॥ १०६ ॥
प्रभाविकसने पूष्णः प्रातरुत्थाय स व्रजन् ।
दष्ट्वाहिवत्क्व यासि त्वं तया चेलाञ्चले धृतः ॥ १०७ ॥
नक्तं नक्तं समेष्यामि प्रियेऽहं वेश्म ते न्वहम् ।
गच्छौकः स्वकमित्युक्ते गोपोऽहमिदमब्रवीत् ॥ १०८ ॥
गते राज्ञि निजं सौधं बन्धुमत्यवदज्जनान् ।
मङ्गलावसरे पापा न जाने सा क्वचिद् गता ॥ १०९ ॥
तारिके धारिके चम्पुरङ्गि चङ्गि कुरङ्गिके ।
धर्म्ये कर्म्ये जिते धन्ये तिलका ददृशे किमु ॥ ११० ॥
पृच्छन्ती स्त्रीजनानेवं दर्शयिष्यामि किं मुखम् ।
भर्तुर्गता गिरन्तीत्थं श्मशानं निकृतेर्गृहम् ॥ १११ ॥
समक्षं सर्वलोकाना दृष्ट्वा तामित्युवाच सा ।
दुःपुत्रि क्व गता रण्डेऽनुष्ठितं किमिह त्वया ॥ ११२ ॥
मातर्मतेन तेऽत्रस्था वल्लवेन विवाहिता ।
पश्यताकृत्यमेतस्यास्तच्छ्रुत्वा पूत्चकार सा ॥ ११३ ॥
आनीता सा गृहं धृत्वा तया रञ्जितलोकया ।
नूनं निष्पादिता धात्रा स्त्रियः केवलमायया ॥ ११४ ॥

---

तिलकमतीकी बात सुनकर राजाने उससे पूछा—हे मृगलोचने सुन्दरि, यदि ऐसी बात है, तो तू मुझसे ही अपना विवाह क्यों नहीं कर लेती ? इतना कहकर और उसके 'ओम्'का उच्चारण करनेपर राजाने उसका पाणिग्रहण कर लिया ॥ १०६ ॥

प्रातःकाल ज्योंही सूर्यकी किरण प्रकट हुई त्योंही राजा वहाँसे उठकर प्रस्थान करने लगा । तब तिलकमतीने उसका अँचल पकड़कर उसे रोक लिया और कहा—आप सर्पके समान मुझे दशकर कहाँ जाते हो ? तब राजा बोला—हे प्रिये, मैं प्रतिदिन रात्रिको तुम्हारे घर आया करूँगा । तुम भी अब अपने घर जाओ । इतना कहकर और 'मैं गोप हूँ' ऐसा अपना परिचय देकर राजा वहाँसे अपने महलको चला गया ॥ १०७-१०८ ॥

यहाँ श्मशानमें जब यह घटना हो रही थी तब सेठके घरपर क्या हो रहा था सो सुनिए । सेठानी बन्धुमतीने श्मशानसे लौटते ही लोगोंमें यह कहना प्रारम्भ किया—अरे, यह पापिनी कन्या इस विवाहके मंगलावसरपर न जाने कहाँ चली गई ? हे तारिके, हे धारिके, हे चंपुरंगि, हे चंगि, हे कुरंगिके, हे धर्म्ये, हे कर्म्ये, हे जिते, हे धन्ये, क्या तूने तिलकाको देखा है ? इस प्रकार स्त्रीजनोंको पूछती हुई और कहती हुई—'अब पतिके सम्मुख मैं किस प्रकार अपना मुँह दिखलाऊँगी' वह घरसे निकलकर अन्ततः उस छलके स्थान श्मशानमें जा पहुँची। वहाँ तिलकमतीको देखकर सब लोगोंके समक्ष सेठानी कहने लगी—अरी कुपुत्रि, तू यहाँ कहाँ चली आई ? अरी रण्डे, तूने यहाँ क्या किया ? सेठानीके ये वचन सुनकर तिलकमती बोली—हे माता, तुम्हारी ही इच्छासे तो मै यहाँ आकर बैठी हूँ और एक गोपके साथ मेरा विवाह हुआ है । कन्याकी यह बात सुनकर सेठानीने उसे धुतकारा और कहा—देखो इस लड़कीकी करतूत । फिर सेठानी उसे

